श्रीभट्टोजिदीक्षितविरचिता

# वैयाकरण-सिद्धान्तकौमुदी

## सविमर्श-'रत्नप्रभा'-हिन्दीव्याख्यासहिता




चौखम्भा संस्कृत संस्थान • वाराणसी

॥ श्रीः ॥

काशी संस्कृत ग्रन्थमाला
१९१



श्रीभट्टोजिदीक्षितविरचिता

# वैयाकरण-सिद्धान्तकौमुदी

## सविमर्श-'रत्नप्रभा'-हिन्दीव्याख्यासहिता

व्याख्याकारः सम्पादकश्च

**व्याकरणाचार्यः श्रीबालकृष्णपञ्चोली**

दे० सू० खेतानमहाविद्यालय-काशिकराजकीय-संस्कृतमहाविद्यालय-
वाराणसेय-संस्कृत-विश्वविद्यालय-पूर्वप्राध्यापकः

( समासादि-द्विरुक्तान्तो द्वितीयो भागः )



**चौखम्भा संस्कृत संस्थान**

भारतीय सांस्कृतिक साहित्य के प्रकाशक तथा विक्रेता

पोस्ट बाक्स नं. ११३९

जड़ाव भवन, के. ३७/११६, गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी ( भारत )

THE

# KASHI SANSKRIT SERIES

191

# VAIYĀKARAṆA-SIDDHĀNTA-KAUMUDĪ

BY

ŚRĪ BHAṬṬOJI DĪKṢITA

Edited with

*'Ratnaprabhā' Hindī Commentary*

BY

PT. ŚRĪ BĀLAKṚṢṆA PAÑCHOLĪ,

Vyākaraṇāchārya

*Ex-Professor, Khetan Sanskrit College, Varanasi*

*and Sanskrit University, Varanasi*

VOL. II

FROM SAMĀSA TO DVIRUKTĀNTA

**CHAUKHAMBHA SANSKRIT SANSTHAN**

*Publisher and Seller of Oriental Cultural Literature*

Post Box No. 1139

Jadau Bhawan K. 37/116, Gopal Mandir Lane

VARANASI ( INDIA )

# विषयानुक्रमणिका





॥ श्रीः ॥

# वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी

## सविमर्श 'रत्नप्रभा' हिन्दीव्याख्योपेता

## अथाव्ययीभावसमासप्रकरणम् ॥ १५ ॥

### ६४८ समर्थः पदविधिः २।१।१

**पदसम्बन्धी यो विधिः, स समर्थाश्रितो बोध्यः ।**

इसके पूर्व 'स्वौजसम्' से विहितस्वादिप्रत्ययों के अर्थ विशेष को निरूपण कर प्रसङ्गसङ्गति से समाससंज्ञा का निरूपण के लिए समास आदि के लिए उपयोगिनी परिभाषा का व्याख्यान कर रहे हैं, यद्यपि समर्थ का समाससंज्ञारूपपदविधि का साक्षात् विशेष्यत्व सम्भव न होने से सामर्थ्याश्रित में लक्षणा से सिद्ध अर्थ को कह गया है, वृत्ति में "समर्थाश्रितः" । इस समर्थाश्रित में भी समर्थपदसामर्थ्य में लाक्षणिक है। सामर्थ्य दो प्रकार का है—व्यपेक्षारूप, एकार्थीभावरूप। वाक्य में शब्द अपने-अपने अर्थों का प्रतिपादन करते हुवे आकाङ्क्षा, योग्यता, आसक्ति एवं तात्पर्यवश परस्परसम्बन्ध की अपेक्षा रखते हैं उसको व्यपेक्षा कहते हैं। समास, कृत्प्रत्यय, तद्धितप्रत्यय, एकशेष एवं धातुसंज्ञा में एकार्थीभावरूपसामर्थ्य ही गृहीत होता है । 'राज्ञः पुरुषः' आदि वाक्य में व्यपेक्षा है, 'राजपुरुषः' आदि में एकार्थीभाव है ।

१—स्वार्थपर्यवसायिनां शब्दानामाकाङ्क्षादिवशाद् यः सम्बन्धः परस्परं सा व्यपेक्षा ।

२—यत्किञ्चित्पदजन्यपृथगुपस्थितिविषयार्थकत्वेन लोके दृष्टानां शब्दानां विशिष्टविषयैकशक्त्यैवोपस्थितिजनकत्वम्–एकार्थीभावत्वम् । अथवा–विशेष्यविशेषणभावापन्नानामेकार्थोपस्थितिजनकत्वम्–एकार्थीभावत्वम् ।

पदसम्बन्धी विधि ही एकार्थीभावरूपसामर्थ्य की अपेक्षा करती है। ऐसा कहने पर इच्छार्थकसनादिविधायकशास्त्रपदविधित्वाभाववान् है वे सामर्थ्य की अपेक्षा नहीं करने पर दोषप्रसक्ति सम्प्राप्त हुई एतदर्थ यहाँ पदविधिशब्द से पदविधि से सहचरित का भी ग्रहण होता है। यहां सहचरितता क्या है?, स्वयुक्तपदघटक जो शास्त्र उसकी जो विधेयता तद्रूपत्व है। विधेयवृत्तिधर्म को विधेयता कहते हैं । स्वघटितपदघटकशास्त्रविधेयत्वं सहचरितत्वम् इन सर्व का सारांश यहाँ यह हुआ कि सूत्र में पदविधिशब्द सामान्यतः पदसम्बन्धी विधि को न बोधन कर लक्षणा से विशिष्ट संकेतित अर्थ का प्रतिपादक है, जिससे पांच वृत्तियों पदविधियां बन जाय एवं वे वृत्तियाँ वही हो जहां एकार्थीभावरूपसामर्थ्य रहे। जहाँ व्यपेक्षारूपसामर्थ्य रहे

वहाँ पाँच वृत्तियों में से कोई भी वृत्ति की प्रवृत्ति नहीं होती, अतः अब यह कर्तव्य आ पड़ा कि पदविधि का ठीक स्वरूप क्या है ?, एवं उसका समन्वय प्रकार क्या है ?,

पारिभाषिकशब्दार्थज्ञान के लिए प्रथम उसका सारभूत अर्थ का निर्देश आवश्यक है तब पदविधि का विशिष्टस्वरूप का ज्ञान सुगमता से होता है। यथा—पदत्व (पद) संज्ञा की प्रवृत्ति में कारण प्रत्यय सुप् एवं तिङ् है (सुप्तिङन्तं पदम्) सुप् एवं तिङ् का विधायकशास्त्र 'स्वौजसम्' एवं 'धातो.'। इनके दोनों का उद्देश्य प्रातिपदिक एवं धातु है, उन प्रातिपदिक-संज्ञा का उद्देश्य, एवं धातुसंज्ञा का उद्देश्य क्रमशः कृदन्त तदादि तद्धितान्ततदादि एवं समास, एवं सनाद्यन्ततदादि अन्यतम है, इनमें विशेषणता से प्रतीयमानकृत्प्रत्यय, तद्धितप्रत्यय, समास, (अर्थवत् का समास भी विशेषण है) एवं सन् क्यच् आदि बारह प्रत्यय है, उन सबका विधायक-शास्त्र कृत्प्रत्ययविधायकसम्पूर्णसूत्र, तद्धितप्रत्ययविधायकसम्पूर्णसूत्र, समाससंज्ञाविधायकसम्पूर्णसूत्र, सनादिप्रत्ययविधायक बारह सूत्र एवं द्वन्द्वसमास का बाधक एकशेष होने से उत्सर्ग एवं अपवाद दोनों की समानविषयता होती है, एतावता द्वन्द्वपदविधि तो एकशेष भी पदविधि इस प्रकार पाँच पदविधियाँ हुई हैं। इसका परिष्कृतस्वरूप यह है—"पदत्वप्रयोजकप्रत्ययनिष्ठविधेयतानिरूपितोद्देश्यताऽवच्छेदकसंज्ञीयोद्देश्यताऽवच्छेदकसम्पादकशास्त्रविधेयत्वरूपं पदविधित्वम्"। पदत्व-प्रयोजकप्रत्ययः—सुप्तिङ्पः, तन्निष्ठविधेयतानिरूपितोद्देश्यताऽवच्छेदकीभूता संज्ञा=प्रातिपदिकसंज्ञा धातुसंज्ञा च, तादृशसंज्ञानिष्ठविधेयतानिरूपितोद्देश्यतावच्छेदकम् = कृदन्तत्वम्, तद्धितान्तत्वम्, समासत्वम् सनादिभेदभिन्नत्वम् (सनाद्यन्यतमत्वम्) तत्सम्पादकशास्त्रम् = कृद्विधायकम्, तद्धितविधायकम्, समासविधायकम्, सनादिविधायकञ्च तद्विधेयत्वम् – कृत्तद्धितसमाससना—दीनाम् इति पदविधित्वेन सामर्थ्याश्रितत्वम्। "अनवकाश एकशेषः द्वन्द्वं बाधिष्यते' इति भाष्यम्।

इस प्रकार पदविधि के लक्षण से 'समासेऽङ्गुलेः सङ्गः' वहाँ समासग्रहण सार्थक हुआ। एवं 'पदान्ताद्वा' सूत्र में अन्तग्रहण कृतार्थ हुआ, तथा 'न पदान्ताट्टोरनाम्' की असामर्थ्य में भी प्रवृत्ति हुई। वृत्ति में एकार्थीभावरूपसामर्थ्य से 'राजपुरुषः', आदि में विशेषणीभूतराजादि अर्थ में पदान्तरार्थ का अन्वय न हुआ क्योंकि वह पदार्थैकदेश है। 'देवदत्तस्य गुरुकुलम्' यहाँ देवदत्त-पदार्थ का निरूपितत्वसम्बन्ध से एकदेशगुरुत्व मे यद्यपि अन्वय है, किन्तु नित्यसापेक्षस्थल में ही अन्यपदार्थ का विशेषणतया एकदेशार्थ में अन्वय होता है, स्वम् = गुरुत्वम्, तन्निरूपिका आकाङ्क्षा= जहां-जहां गुरुत्व है वहां-वहां इसका निरूपक कौन है, ऐसी आकाङ्क्षा उदीयमान होती है, इस आकाङ्क्षाज्ञान का व्याप्यज्ञान है—गुरुत्वज्ञान, उस ज्ञान का विषय है—गुरुत्व, वह नित्यसाकाङ्क्ष कहा जाता है = स्वनिरूपकाकाङ्क्षाव्याप्यज्ञानविषयत्वं नित्यसापेक्षत्वम् ॥ स्व से जिसको नित्य-सापेक्षत्व बनाना है वहीं लेना, यथा प्रकृत में गुरुत्व। अथवा वहां भी एकदेश में देवदत्त का अन्वय नहीं ही है, किन्तु परम्परा-सम्बन्ध से देवदत्त का, विशेष्यकुल में अन्वय है ! स्वनिरू-पितोत्पाद्यत्ववत् सम्बन्ध यहां है, स्व से देवदत्त उसका निरूपित गुरुत्व तद्वान् गुरु उनसे जन्य कुल है।

यह अधिकारसूत्र है, उत्तरोत्तर सूत्रों में जाकर कहेगा कि —जहां-जहां पदविधित्व है, वहां-वहां वे समस्तकार्य एकार्थीभावरूपसामर्थ्य में ही होंगे। अन्यथा नहीं।

## ६४९ प्राक् कडारात्समासः २।१।३।

**'कडाराः कर्मधारये' इत्यतः प्राक् समास इत्यधिक्रियते।**

यहां 'कडारात्' यह पञ्चमी दिग्योगलक्षणा है, अतः केवल 'कडारात्' का ही अर्थ 'कडारात् प्राक्' होता है, इस अधिकारसूत्र से उत्तरसूत्रों में 'प्राक् समासः' इन दो पदों का अधिकार है। पूर्व समाससंज्ञा करनी, उसके बाद ही प्राप्त अव्ययीभावादिसंज्ञायें यदि प्राप्त हैं तो वे भी होती हैं। इससे सामान्यसमाससंज्ञा एवं विशेष अव्ययीभावादिसंज्ञाओं का एकत्र समावेश हुआ परस्पर बाध्यबाधकभाव न हुआ, क्योंकि एक साथ दोनों प्राप्त ही नहीं है, समाससंज्ञा तो पूर्वकाल में हो ही चुकी है, अतः समानसंज्ञा होकर अव्ययीभाव, तत्पुरुष, बहुव्रीहि, द्वन्द्व संज्ञा स्वस्व-विषय में होती है। यह स्पष्ट = असंकीर्ण ज्ञानार्थ पदद्वय का आचार्य ने अधिकार किया है। यहाँ अधिकार में समासपद समाससंज्ञापरक है। न कि 'अनेक पदों का एक पद होना यह अर्थ का प्रतिपादक। समाससंज्ञा प्रातिपदिकसंज्ञा की उत्पत्ति में कारण है, अतः तत्र तत्स्थलों में लिखा है कि "समासत्वात् प्रातिपदिकत्वम्" इति। अनेकपदों का एकपद होना यह समास का वाच्यार्थ नहीं है किन्तु फलितार्थ कथनमात्र है, समाससंज्ञा के बाद प्रातिपदिकसंज्ञा होकर अवान्तर विभक्तियों का लुक् होने पर समुदाय से एकविभक्ति आने से वह एकपद रूप से परिणत हुआ यह भावार्थ है। सभी प्रकरण में जिस जगह शब्द का समास लिखा जाय वहां तत्प्रकृतिक सुबन्तका समास समझना चाहिये।

## ६५० ( १ ) सह सुपा २।१।४।

**'सह' इति योगो विभज्यते। सुबन्तं समर्थेन सह समस्यते। योगविभाग-स्येष्टसिद्ध्यर्थत्वात् कतिपयतिङन्तोत्तरपदोऽयं समासः। स च छन्दस्येव। पर्यभूषयत्। अनुव्यचलत्।**

( १ ) सुबन्त का समर्थसुबन्त के साथ समास होता है—यथा 'राजपुरुषः' इत्यादि। २ सुबन्त का समर्थतिङन्त के साथ समास होता है, यथा पर्यभूषयत्, अनुव्यचलत्। यहां पूर्वपद [illegible]न्त है, उत्तरपद तिङन्त है, यहां 'कुगतिप्रादयः' सूत्र पर पठित वार्तिक है–'गतिमतोदात्तवता तिङाऽपि [illegible]मासः' इससे या 'सह' इस योगविभाग से ही समास है। ३ सुबन्त का प्रातिपदिक से समास होता है, यहां पूर्वपद सुबन्त अवश्य चाहिए। यथा कुम्भकारः। ४ सुबन्त का धातु के साथ समास होता है। य[illegible] कटप्रूः आदि। ५ तिङन्त का तिङन्त के साथ समास होता है। यथा पिबतखादता ( क्रिया )। ६ पूर्वपद तिङन्त का उत्तरपद सुबन्त का समास होता है। यथा जहिस्तम्बः। इस प्रकार छ समास आचार्यों ने कहें हैं। यह छः प्रकार का समास 'सह सुपा' में योगविभागद्वारा लब्ध है, तत्तद्-विशेषवचनों की आवश्यकता नहीं है। यह शब्दकौस्तुभ देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है।

योगविभाग इष्ट प्रयोगसिद्धिमात्रार्थक है, उससे अनिष्टकार्य विषयक कुतर्क का निरास ही करना चाहिये। अतः शिष्टानुमोदित इने गिने तिङन्त उत्तर पद रहे वहां ही योगविभाग से समास करना चाहिये। वह भी वेद में ही। यथा 'परि अभूषयत्' का समास से एकपदत्व हुआ—पर्यभूषयत्। अनु एवं वि का प्रथमसमास करने के पश्चात् 'अनुवि' का अचलत् के साथ इससे समास करना चाहिये। यथा अनुव्यचलत्। यहां समासफल यह है कि समासस्वर, एवं 'न समासे' से 'इकोऽसवर्णे' से प्राप्त ह्रस्व समुच्चितप्रकृतिभाव का निषेधरूप फल है। इस सूत्र में 'सुबामन्त्रिते' से सुप् की अनुवृत्ति है। उस सुप् में एकत्व विवक्षित है, अतः अनेक सुबन्तों का एक साथ समास नहीं होता है। सुबन्त का समर्थ के साथ समासार्थक 'सह' का व्याख्यान के बाद सुपा का व्याख्यान करते हैं।

## ६५० ( २ ) सुपा २।१।४।

**सुप् सुपा सह समस्यते। समासत्वात् प्रातिपदिकत्वम्।**

सुबन्त तदादि का समर्थ सुबन्त तदादि के साथ समाससंज्ञा होती है। समाससंज्ञा होने से 'कृत्तद्धितसमासाश्च' सूत्र से समाससंज्ञकशब्दस्वरूप की प्रातिपदिकसंज्ञा होती है।

## ६५१ सुपो धातुप्रातिपदिकयोः २।४।७१।

**एतयोरवयवस्य सुपो लुक् स्यात्। 'भूतपूर्वे चरडि'ति निर्देशाद् भूतशब्दस्य पूर्वनिपातः। पूर्वं भूतोभूतपूर्वः। ॐइवेन समासो विभक्त्यलोपश्चॐ। जीमूतस्येव।**

धातुसंज्ञक का अवयव एवं प्रातिपादिकसंज्ञा का अवयव सुप् का अदर्शनरूप लोप होता है। समास में दो प्रकार के विग्रहवाक्य होते हैं. लौकिक एवं अलौकिक। लोक में जो प्रयुक्त किया जाय उस को लौकिक विग्रहवाक्य कहते हैं, यहां यथा पूर्वं भूत इति। अलौकिक वि० वा० उसको कहते हैं जिसका लोक में प्रयोग न होकर शास्त्र की प्रवृत्तिमात्र में ही उपयोगिता रहें। शास्त्रीयसमस्तकार्य अलौकिकविग्रहवाक्य में ही होते हैं। यहाँ यथा 'पूर्व अम् भूत सु' 'सह' ने समाससंज्ञा इस समुदाय की की है, समाससंज्ञा होने से इस की प्रातिपदिकसंज्ञा हुई है, अतः 'सुपो' सूत्र से 'अम्' एवं 'सु' दोनों का लुक् हुआ है। यहां उत्तरसूत्र 'प्रथमानिर्दिष्टम्' है उससे दोनो शब्द = पूर्व एवं भूत की उपसर्जन संज्ञा है, अतः 'उपसर्जनं पूर्वम्' से दोनों का पूर्वनिपात एकसमय न होने से पर्य्याय से प्राप्त होकर 'पूर्वभूतः' 'भूतपूर्वः' यह द्विविध प्रयोग यहां प्राप्त हुए हैं किन्तु ग्रन्थकार इस पर कहते हैं कि आचार्य पाणिनि ने सर्वत्र ऐसे स्थलों में भूतशब्द का ही पूर्व निपात किया है, अतः यहाँ एक ही प्रयोग 'भूतपूर्वः' यही है, पूर्वभूतः यह नहीं होता। 'भूतपूर्वे चरट्' इस निर्देश से पूर्वार्थ में विशेषणत्वरूप लौकिक उपसर्जनत्व एवं कृत्रिमशास्त्रसंकेतित उपसर्जनत्व दोनो है, उपसर्जन इस महासंज्ञाकरण से जहां द्विविध उपसर्जनत्व रहे उसी का उपसर्जन द्वारा पूर्वनिपात से यहां द्विविधप्रयोग न होकर पूर्वभूतः यहां प्राप्त था, अतः निर्देशबल का आश्रयण करके यहां भूत का ही पूर्वनिपात किया गया है। अप्रधान को उपसर्जन प्राचीन आचार्य कहते हैं 'अप्रधानमुपसर्जनम्'। पाणिनिवचन यह है—"कालोपसर्जने च तुल्यम्" इससे अप्रधान को ही आचार्य उपसर्जन कहते। एवं यहां पूर्वशब्द पूर्वकालार्थक है, वह क्रिया का भेदक = व्यावर्तक है, अतो भूधात्वर्थक्रिया में पूर्वार्थ व्यावर्तकत्वरूप विशेषण ही है—"क्रियाभेदाय कालः स्यात्"। इन सब सिद्धान्तों का पर्यालोचन करने पर पूर्व का ही न्यायतः पूर्वनिपात सर्वथा उचित था, किन्तु आचार्यनिर्देश मात्र से उनकी मर्यादारक्षाहेतु भूत का पूर्वनिपात अनिच्छा से यहां किया गया है। पूर्वोक्त सन्दर्भ से यही सिद्ध हुआ कि लौकिक एवं शास्त्रीय दोनों उपसर्जनत्व जहां रहे उनका पूर्वनिपात होता है। तब 'पूर्वकायः' इस की असिद्धि होगी यहां अर्थ यह है कि काया का पूर्वभाग, या पूर्वावयव। यहां लौकिक उपसर्जत्व = विशेषणत्व रूप कायाऽर्थ में है। पूर्वार्थ में तो विशेष्यत्वरूप अनुपसर्जनत्वरूप प्राधान्य है? इस शङ्का का निरास इस प्रकार है। 'पूर्वकायः' यहां समाससंज्ञाविधायक "पूर्वापराधरोत्तरम् एकदेशिनैकाधिकरणे" ( २।२।१ ) है उसमें अवयवी अर्थ का बोधकशब्द एकदेशिना तृतीयान्तसे बोधित है, पूर्वादि प्रथमान्त से बोधित है, अतः तृतीयान्तार्थ के समीप में प्रथमान्तार्थ लोक में अप्रधान होता है इसको दृष्टान्तद्वारा यहाँ सिद्ध किया

जाता है यथा—इसके साथ आप भी मेरे घर उत्सव में आईये = "अनेन साकं भवानपि मद्गृहं उत्सवे आगच्छतु" यहां प्रथमान्तार्थ से बोध्य के हृदय में दुःख होता है, क्योंकि आगमन में तृतीयान्तार्थ के अधीन वह है, तृतीयान्तार्थ बोध्य ही प्रधान है। प्रकृत में अधीनत्वरूप लौकिक एवं शास्त्रीय द्विविध उपसर्जनत्व पूर्वार्थ में है अतः पूर्वनिपात से 'पूर्वकायः' की सिद्धि हुई है।

इव के साथ समर्थ सुबन्त तदादि की समाससंज्ञा होती है एवं यहां 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' से विभक्ति का लोप नहीं होता है। यथा जीमूतस्येव, यहां जीमूत अस् इव समास है जीमूत की उपसर्जनसंज्ञा एवं पूर्वनिपात विभक्ति का श्रवण समास होने पर भी। समास का फल एकपदत्व एवं अन्तोदात्तत्व है, सूत्र—'समासस्य' समास का अन्त्याच् उदात्त होता है।

## ६५२ अव्ययीभावः २।१।५।

**अधिकारोऽयम्।**

अव्यय का स्वरूप पूर्व में वर्णित है जो अव्यय नहीं होते हुए भी अव्यय की तरह प्रतीयमान होता है, उसको अव्ययीभाव कहते हैं, यहां च्विप्रत्ययार्थ आरोपित है अर्थात् वास्तव में जो अव्यय नहीं उसमें अव्ययत्व का आहार्य्य आरोप है, शास्त्रीयकार्य प्रवृत्तिनिवृत्तिलक्षण आहार्यज्ञान को लेकर अतिदेशादिसूत्रारम्भण से होता है। यह अधिकार इस प्रकरण के सूत्रों में जाकर उनसे समाससंज्ञा के पश्चात् अव्ययीभावरूपविशेषसंज्ञा का भी विधान कराने में सहायक होता है।

## ६५३ अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु २।१।६।

**'अव्ययम्' इति योगो विभज्यते। अव्ययं समर्थेन सह समस्यते, सोऽव्ययीभावः।**

यहां 'अव्ययम्' इतना अंश पृथक् है। इसका अर्थ—अव्ययसंज्ञकशब्दस्वरूप का समर्थसुबन्त के साथ समास होता है, वह अव्ययीभावसंज्ञक है। एवं विभक्ति आदि जो द्वितीयांश है उसमें भी 'अव्ययम्' की अनुवृत्ति है। द्वन्द्वसमास विभक्ति से अन्तशब्द तक का है, द्वन्द्व के समीप में वचन का प्रत्येक के साथ सम्बन्ध है, समर्थ की अनुवृत्ति, सुप् एवं सुपा की अनुवृत्ति, प्राक् एवं समास की अनुवृत्ति, अव्ययीभाव का अधिकार इन सब मिलकर यह अर्थ हुआ कि—

विभक्त्यर्थादि में विद्यमान अव्यय का समर्थ सुबन्ततदादि के साथ समाससंज्ञा होती है, एवं उसकी अव्ययीभावसंज्ञा है। उदाहरण इन सब के बाद में दिये जायेंगे।

## ६५४ प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम् १।२।४३।

**समासशास्त्रे प्रथमानिर्दिष्टम् उपसर्जनसंज्ञं स्यात्।**

यहां समास पद की समाससंज्ञाविधायकशास्त्ररूप अर्थ में लक्षणा है, अतः लक्ष्य में प्रथमान्तार्थ न लेकर समासविधायक शास्त्र में जो प्रथमान्त पद उसका वाच्य जो अर्थ तद्वाचक जो शब्द उसकी उपसर्जनसंज्ञा होती है यथा 'राजपुरुषः' यहां समाससंज्ञाविधायकशास्त्र 'षष्ठी' उसमें प्रथमान्तपद षष्ठी तद्बोध्य अर्थ षष्ठ्यन्त तदादि लक्ष्यस्थ राजन् ङस् उसकी उपसर्जन संज्ञा

विभक्तिलोप करने पर राजन् उपसर्जन संज्ञक है, उसी का पूर्वनिपात। यदि लक्ष्य में प्रथमान्त कहते तो पुरुष की ही उपसर्जन संज्ञा होकर अनिष्ट पूर्वनिपातरूप आपत्ति होती। उपसर्जन महासंज्ञाकरण से यह अन्वर्थसंज्ञा है, लोप में प्रसिद्धिविशेषणरूप उपसर्जनयुक्त शास्त्रीय उपसर्जन का यहां ग्रहण है।

## ६५५ उपसर्जनं पूर्वम् २।२।३०।

**समासे उपसर्जनं प्राक् प्रयोज्यम्।**

समास में उपसर्जन का पूर्व निपात होता है। अथवा समासत्वव्याप्य जो संज्ञा उसका विधायक जो शास्त्र उसमें जो प्रथमान्तपद उसका जो बोध्य अर्थ उसका जो वाचक उस की उपसर्जन-संज्ञा होकर इससे पूर्वनिपात उसका होता है। यथा अव्ययीभावसंज्ञा सामान्यसमाससंज्ञा की व्याप्य है, उसमे प्रथमान्तपद 'अव्ययम्' है, उससे बोध्य लक्ष्य में (अधिहरि) अध्यादि है, उसकी उपसर्जन संज्ञा कर इससे उसका (अधि का) पूर्वनिपात हुआ है। इसी प्रकार अन्यत्र ज्ञान करना।

## ६५६ एकविभक्ति चापूर्वनिपाते १।२।४४।

**विग्रहे यन्नियतविभक्तिकं तदुपसर्जनसंज्ञं स्यात्, न तु तस्य पूर्वनिपातः।**

पूर्वसूत्र से अनुवृत्त समास का अर्थ यहां विग्रह वाक्यार्थ है। एक शब्द का नियतार्थ है।

विग्रह में जो नियत विभक्त्यन्तपद उसकी उपसर्जनसंज्ञा होती है, किन्तु इस उपसर्जन निमित्त पूर्वनिपात नहीं होता है। उपसर्जन का अभी तक फल पूर्वनिपात ही दिया गया है, अत इस उपसर्जनसंज्ञा का क्या प्रयोजन है, इस जिज्ञासा के हेतु वक्ष्यमाणसूत्र ह्रस्वविधायक का प्रदर्शन करते हैं—

## ६५७ गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य १।२।४८।

**उपसर्जनं यो गोशब्दः, स्त्रीप्रत्ययान्तं च तदन्तस्य प्रातिपदिकस्य ह्रस्वः स्यात्। 'अव्ययीभावश्चे'त्यव्ययत्वम्।**

उपसर्जन जो गो शब्द एवं स्त्रीप्रत्ययान्त तदादि तदन्त जो प्रातिपदिक उसका ह्रस्व होता है। 'अव्ययीभावश्च' सूत्र से यहां अव्ययीभाव की अव्ययसंज्ञा हुई।

## ६५८ नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः २।४।८३।

**अदन्तादव्ययीभावात्सुपो न लुक्, तस्य पञ्चमीं विना अमादेशश्च। दिशयोर्मध्येऽपदिशम्। 'क्लीबाव्ययं त्वपदिशं दिशोर्मध्ये विदिक् स्त्रियाम्' इत्यमरः।**

अकारान्त अव्ययीभाव से उत्तर विभक्ति का लुक् नहीं होता है, किन्तु पञ्चमी को छोड़ कर अन्य विभक्तियों का अमादेश होता है। (अलुक् तो पञ्चमी का भी, केवल पञ्चमी को अम् का ही निषेध है)। दिशा ओस् अप् यहां 'अव्ययम्' सूत्र से समास, उपसर्जनसंज्ञा अप् की, उसका पूर्वनिपात अपदिशा यहां 'एकविभक्ति' से दिशा की उपसर्जनसंज्ञा, 'गोस्त्रियोः' से ह्रस्व अपदिश की अव्ययसंज्ञा उससे आगत सु का लोप 'अव्ययात्' सूत्र से प्राप्त का इससे अलुक् बोधनपूर्वक

अमादेश कर पूर्वरूप अपदिशम्। नपुंसक अव्यय 'अपदिशम्'है, इसका अर्थ-दो दिशाओं का मध्य। विदिक् शब्द भी दिशाओं के मध्य को बोधन करता है किन्तु वह स्त्रीलिङ्ग है, यह अमरकोशकार का मत है।

## ६५९ तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् २।४।८४।

अदन्तादव्ययीभावात्तृतीयासप्तम्योर्बहुलमम्भावः स्यात्। अपदिशम्, अपदिशेन। अपदिशम्, अपदिशे। बहुलग्रहणात् 'सुमद्रम्', 'उन्मत्तगङ्गमि'-त्यादौ सप्तम्या नित्यमम्भावः। 'विभक्त्यादेरयमर्थः-विभक्त्यर्थादिषु वर्तमानमव्ययं सुबन्तेन सह समस्यते, सोऽव्ययीभावः। विभक्तौ तावत्—हरौ इति अधिहरि। सप्तम्यर्थस्यैव द्योतकोऽधिः। 'हरि ङि अधि' इत्यलौकिकं विग्रहवाक्यम्। अत्र निपातेनाभिहितेप्यधिकरणे वचनसामर्थ्योत्सप्तमी।

अकारान्त अव्ययीभावसमास से उत्तर तृतीया एवं सप्तमी को विकल्प से अम्भाव होता है। अपदिश से टा को अम्भाव से अपदिशम्। पक्ष में इनादेश गुण से अपदिशेन। अपदिश ङि अम् पूर्वरूप अपदिशम, पक्ष मे अपदिशे। सूत्र में 'वा' कहना था, बहुलग्रहण से कहीं नित्य भी अम्भाव होता है, यथा सुमद्रम् यही हुआ, सुमद्रेण न हुआ। इसी प्रकार सप्तमी में भी सुमद्रे न हुआ। उन्मत्तगङ्गेन उन्मत्तगङ्गे न हुआ किन्तु उभयत्र उन्मत्तगङ्गम् ही हुआ। 'अव्ययम्' इस विमल सूत्र की व्याख्या पूर्व में कर चुके हैं। अन्य अंश की अप्रधान रूप से वहां संक्षिप्त व्याख्या हुई अब यहां प्रधानरूप से व्याख्या इस प्रकार की है—विभक्त्यर्थ, समीप, समृद्धि, वृद्धि, अर्थाभाव, अत्यय, असम्प्रति, शब्दप्रादुर्भाव, पश्चात्, यथा, आनुपूर्व्य, यौगपद्य, सादृश्य, सम्पत्ति, साकल्य अन्तवचन इन अर्थों में विद्यमान अव्यय का समर्थसुबन्त से समाससंज्ञा होती है। एवं समाससंज्ञक की अव्ययीभावसंज्ञा भी होती है। अब विभक्ति आदि का उदाहरण देते हैं – अधिकरणार्थक विभक्ति सप्तमी है, उसके अर्थ में ही अधि अव्यय है, यथा हरि ङि अधि यहां निपात अधि अव्यय से अधिकरण अर्थ उक्त है अतः हरिशब्द से सप्तमी अप्राप्त है, 'उक्तार्थानाम् अप्रयोगः' इस न्याय से किन्तु वह न्याय यहां नहीं लगता है, इस समासविधायक सूत्र में विभक्तिग्रहण से, अतः उक्त अधिकरण अर्थ होने पर भी हरि से ङिविभक्ति सप्तमी आई है, समास, अव्ययीभावसंज्ञा, अधि की उपसर्जनसंज्ञा, पूर्वनिपात से अधिहरि की अव्ययसंज्ञा उससे आगत सु का 'अव्ययात्'से लुक् तीनों लिङ्ग एवं सभी वचन सभी विभक्तियों में एकमात्ररूप—"अधिहरि"। एवम् काश्याम् इति 'अधिकाशि' = काशी में। यहां ईकार का 'गोस्त्रियोः' से ह्रस्व है। विश्वनाथे इति अधिविश्वनाथम्। आदि अनेक उदाहरण विभक्ति में समझने चाहिये। 'अव्ययम्' सूत्र से समास नित्य होता है, नित्यसमास में विग्रह नहीं होता है, यदि होता है तो अस्वपद, जिसका समास करना है उसका अर्थबोधकपर्य्यायवाचकशब्द से ही विग्रह होता है।

## ६६० अव्ययीभावश्च २।४।१८।

अयं नपुंसकं स्यात्। 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य'। गोपायतीति, गाः पातीति वा गोपाः, तस्मिन् इत्यधिगोपम्। समीपे-कृष्णस्य समीपम् उपकृष्णम्। समया ग्रामम्, निकषा लङ्काम्, आराद् वनाद् इत्यत्र तु नाव्ययीभावः, ॐअभितः परितःॐ 'अन्यारादि'ति द्वितीयापञ्चम्योर्विधानसामर्थ्यात्।

मद्राणां समृद्धिः सुमद्रम्। यवनानां व्यृद्धिर्दुर्यवनम्। विगता ऋद्धिर्व्यृद्धिः। मक्षिकाणामभावो निर्मक्षिकम्। हिमस्यात्ययोऽतिहिमम्। अत्ययः = ध्वंसः। निद्रा सम्प्रति न युज्यत इत्यनिद्रम्। हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि। विष्णोः पश्चाद् अनुविष्णु। पश्चाच्छब्दस्य तु नायं समासः, 'ततः पश्चात् स्रंस्यते ध्वंस्यते' इति भाष्यप्रयोगात्। योग्यतावीप्सापदार्थानतिवृत्तिसादृश्यानि यथार्थाः। अनुरूपम्, रूपस्य योग्यमित्यर्थः। अर्थं अर्थं प्रति प्रत्यर्थम्। प्रतिशब्दस्य वीप्सायां कर्मप्रवचनीयसंज्ञाविधानसामर्थ्यात्तद्योगे द्वितीयागर्भं वाक्यमपि। शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति। हरेः सादृश्यं सहरि। वक्ष्यमाणेन सहस्य सः। ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येणेत्यनुज्येष्ठम्। चक्रेण युगपदिति विग्रहे—

अव्ययीभावसमास नपुंसक होता है। नपुंसकलिङ्ग में अजन्त प्रातिपदिक का ह्रस्व होता है। गोपा दो प्रकार से बनता है—गोपाय से क्विप् अलोप यलोप गोपा या गोपूर्वक पा से विच् गोपा गोपि इति 'अधिगोपम्' अधिगोपा नपुंसक ह्रस्व सु अम् अधिगोपम्। अलौकिक में गोपा ङि अधि इस प्रकार की स्थिति है, यहां विभक्त्यर्थ में अव्ययीभाव समास है। समीप अर्थ में यथा—कृष्ण अस् उप, उपकृष्णम्। समीपार्थक समया एवं निकषा तथा आरात् वे अव्यय हैं किन्तु समास नहीं होता है, कारण कि 'अभितः परितः' वार्तिक से द्वितीया विधान, एवं 'अन्यारात्' से पञ्चमी विधान वे दोनों समास विधान करने पर व्यर्थ होंगे। अतः द्वितीया एवं पञ्चमीघटित असमस्त-वाक्य ही रहता है। वस्तुतः द्वितीया पञ्चमी व्यर्थ नहीं है मध्यार्थक समया के योग में अव्ययीभाव समास अप्राप्त है वहां श्रवणार्थ द्वितीयाविधान चरितार्थ है। एवं दूरार्थक आरात् के योग में पञ्चमीविधान सावकाश है। अतः अव्ययीभावसमास विधायक में आधेय प्रधानार्थक ही अधि-शब्द का पाठ है। समया, निकषा, आरात् वे अधिकरणशक्ति प्रधान हैं, अतः यहां समास की प्राप्ति ही नहीं है यह समाधान उचित है। पूर्व समाधान एक रक्षितृनामक आचार्य रहे उनके मत के अनुरोध से दिया गया है। यहां 'अब्भक्ष्य' न्याय से विभक्त्यर्थ समीपादिमात्र अर्थ में विद्यमान का ग्रहण है वहां ही समास होता है। समृद्धि अर्थवाचक यथा – मद्र आम् सु सुमद्रम्। नष्ट ऋद्धि अर्थवाचक यथा यवनानाम् दुर् दुर्यवनम्। अभाववाचक यथा मक्षिका आम् निर् निर्मक्षिकम्। अत्यय का अर्थ ध्वंसः नाश है, यथा—हिम अस् अति = अतिहिमम्। असम्प्रति यथा – निद्रा सु अति अतिनिद्रम्। शब्दप्रादुर्भाववाचक यथा हरि अस् इति, इतिहरि। पश्चात्-वाचक यथा विष्णु अस् अनु अनुविष्णु। सूत्रगृहीत अव्यय के साथ यह अव्ययीभावसमास नहीं होता है अतः पश्चात् शब्द का सुबन्त समर्थ के साथ समास नहीं होता है। इसमें प्रमाण—'ततः पश्चात्' भाष्य प्रयोग है, वह पूर्वोक्त ज्ञापन करता है। यथार्थ चार है—योग्यता वीप्सा, पदार्थ का अनुलङ्घन करना, एवं सादृश्य। क्रियाद्वारा साकल्यसम्बन्ध को वीप्सा कहते हैं। जितने अर्थों का ज्ञान करना है उतने तद्वाचक शब्दों का प्रयोग करना चाहिये प्रत्यर्थम् प्रति शब्द की कर्मप्रवचनीय संज्ञा विधान से वहां द्वितीया के श्रवणार्थ वाक्य भी रहता है। वस्तुतः प्रतिसिञ्चति यहां कर्मप्रवचनीय प्रति है वहां उपसर्ग संज्ञा न हुई वहां षत्व निषेधार्थ प्रति की कर्मप्रवचनीयसंज्ञा चारितार्थ है यथा प्रतिसिञ्चति। अतः यह समाधान यहां उचित नहीं है, अतः 'प्रत्यर्थं शब्दाभि-निवेशः', यहां अर्थम् अर्थम् प्रति यह विग्रह प्रदर्शन परकभाष्य ही द्वितीयगर्भितवाक्य रहता है उसमें प्रमाण है। अन्यथा नित्यसमासस्थल में विग्रह अनुचित होता। अतिक्रमण = उल्लङ्घन करना न उल्लङ्घन को अनतिक्रमण कहते हैं, यथाशक्ति। सादृश्य अर्थ में सहरि यहां अगले सूत्र

से सह को स आदेश होता है। आनुपूर्व्य = क्रम अनु ज्येष्ठ अम् अनुज्येष्ठम। चक्रेण युगपत् सचक्रम् यहां समास कर के सह को आदेश के लिए सूत्र—

## ६६१ अव्ययीभावे चाकाले ६।३।८१।

**सहस्य सः स्याद् अव्ययीभावे न तु काले। सचक्रम्। काले तु सहपूर्वाह्णम्। सदृशः सख्या ससखि। यथार्थत्वेनैव सिद्धे पुनः सादृश्यग्रहणं गुणभूतेऽपि सादृश्ये यथा स्यादित्येवमर्थम्। क्षत्राणां सम्पत्तिः सक्षत्रम्। ऋद्धेराधिक्यं समृद्धिः, अनुरूपम् आत्मभावः संपत्तिरिति भेदः। तृणमप्यपरित्यज्य सतृणमत्ति, साकल्येनेत्यर्थः। न त्वत्र तृणभक्षणे तात्पर्यम्। अन्ते–अग्निग्रन्थपर्य्यन्तमधीते साग्नि।**

अव्ययीभावसमास में सह को सादेश होता है, यदि उत्तरपद कालवाचक न हो। सह को स आदेश से सचक्रम्। सह को स आदेश कालार्थ पूर्वाह्ण उत्तर में न हुआ—सहपूर्वाह्णम्। सादृश्य अर्थ में सह सखि टा ससखि। यथार्थ चार में एक सादृश्य भी अर्थ है उसी से कार्यनिर्वाह होता पुनः 'अव्ययम्' में सादृश्यग्रहण इस लिए है कि जहां सादृश्य विशेषण रहे, अर्थात् गौण रहे वहां भी समासार्थ वह है। प्रधानीभूतसादृश्य में यथार्थत्वात् समास है। सम्पत्ति अर्थ में 'सक्षत्रम्' सह को स आदेश सह क्षत्र आम्। धन की अधिकता का नाम समृद्धि है। अनुकूल आत्मभाव को सम्पत्ति कहते हैं। सह तृण अम् यहां समास, सह को स आदेश 'सतृणम्' यहां तृण खाने में तात्पर्य्य नहीं है किन्तु पत्तल पर खाद्यसामग्री जो कुछ थी, उसको सम्पूर्ण खा ली है, कुछ भी नहीं अवशिष्ट है इस में तात्पर्य है। अग्निग्रन्थपर्य्यन्त अध्ययन में सह अग्नि = साग्नि।

## ६६२ यथाऽसादृश्ये २।१।७।

**असादृश्ये एव यथाशब्दः समस्यते। तेनेह न–यथा हरिस्तथा हरः। हरेरुपमानत्वं यथाशब्दो द्योतयति। तेन 'सादृश्ये' इति वा 'यथार्थ' इति वा प्राप्त निषिध्यते।**

असादृश्य अर्थ में ही यथा शब्द का समास होता है। जहां सादृश्य होगा वह समास का अभाव है। 'यथा हरिस्तथा हरः' यहां हरि का उपमानत्व का यथाशब्द प्रकाशक है। यहां सादृश्य या यथार्थ से प्राप्त समास का निषेध हुआ है। यथा देवदत्तस्तथा यज्ञदत्तः यहां भी समास न हुआ। यहां कैयट ने सापेक्षत्व हेतु से समास अप्राप्त है - देवदत्त सादृश्यवान् कः ? यहां उपमेयविषयिणी आकाङ्क्षा है। द्वितीय प्रश्न कारण यह है कि सादृश्यार्थक थाल् प्रत्ययनिष्पन्न यथाशब्द सदा सादृश्यार्थक ही रहेगा यह सूत्र ही व्यर्थ है। अवयववैयर्थ्यप्रयुक्त समस्तसूत्र वैयर्थ्य में तात्पर्य है। तृतीयप्रश्न कारण यह है कि सादृश्य सम्पत्ति से प्राप्त का यह निषेध नहीं है, यथार्थत्वात् अवश्यप्राप्त का ही यह निषेधक है। इन तीन प्रश्नो का समाधान इस प्रकार का है, प्रधान या नित्यसापेक्षस्थल में समास होता ही है। दूसरे प्रश्न का समाधान यह है कि यहां यथाशब्द अव्युत्पन्नप्रातिपदिक है। यहां असादृश्ये यह प्रतिषेध जागरुक है अतः थाल्प्रत्ययान्त यथाशब्द नही है, बाध्यसमान्यपक्ष से सभी का बाधक यह है यह तृतीयप्रश्न का समाधान है। सूत्र सार्थक है, यह भाष्यमतावलम्बियों का मत है।

## ६६३ यावदवधारणे २।१।८।

**यावन्तः श्लोकास्तावन्तोऽच्युतप्रणामा यावच्छ्लोकम् ।**

निश्चयार्थ यावत्शब्द का समर्थसुबन्त के साथ समास होता है । वह सभास अव्ययीभावसंज्ञक है, स्तोत्र के नियत जितने श्लोक हैं, उतने विष्णु को भक्त प्रणाम करता है ।

अनिश्चित अर्थ में 'यावद् दत्तं तावद् भुक्तम्' यहां निश्चयार्थ यावत् नहीं अतः समास यहां नहीं हुआ । कितना खाया वह यहां नहीं जाना जाता है ।

## ६६४ सुप्प्रतिना मात्रार्थे २।१।९।

**शाकस्य लेशः शाकप्रति । 'मात्रार्थे' किम् , वृक्षं प्रति विद्योतते विद्युत् ।**

मात्रा अर्थ में प्रतिशब्द के साथ समर्थ सुबन्त का समास होता है । यहां सुप् की अनुवृत्ति आती थी पुनः सुप् ग्रहण इस लिए किया है कि अव्यय की यहां निवृत्ति है । मात्रशब्द का अर्थ है लेश । जहां प्रति का मात्रा अर्थ नहीं है वहां असमास है, यथा—वृक्षं प्रति विद्योतते विद्युत् यहां प्रति कर्मप्रवचनीय है उसके योग में वृक्षम् यहां द्वितीया है ।

## ६६५ अक्षशलाकासंख्याः परिणा २।१।१०।

**द्यूतव्यवहारे पराजये एवायं समासः । अक्षेण विपरीतं वृत्तमक्षपरि, शलाकापरि, एकपरि ।**

द्यूतव्यवहार या पराजय अर्थ प्रतीयमान रहे वहां सुबन्त अक्ष, शलाका एवं संख्यावाचक का परि के साथ समास होता है । अक्षेण = एक पासा जूंवा में विपरीत गिरने से पराजय हुआ वहां अक्षपरि । इसी प्रकार अन्यत्र ।

## ६६६ विभाषा २।१।११।

**अधिकारोऽयम् । एतत्सामर्थ्यादेव प्राचीनानां नित्यसमासत्वम् । 'सुप् सुपा' इति तु न नित्यसमासः, 'अव्ययम्' इत्यादि समासविधानाज्ज्ञापकात् ।**

यह विभाषा अधिकार है, यहां इसके करने के कारण पूर्ववर्ती सूत्रों से विहित समास नित्य है । परन्तु 'सह सुपा' से विधीयमान समास इस लिए नित्य नहीं है कि यदि वह नित्य रहता तो 'अव्ययम्' सूत्र समासविधान न करता । इससे सिद्ध हुआ कि सुप् की अनुवृत्तियुक्त 'सुपा' सूत्र से विधीयमान समास प्राचीन होते हुए भी अनित्य है । तात्पर्य इस अधिकार सूत्र का यह है कि एकार्थीभावात्मकशक्ति में समासयुक्त रूप हो ही जाता, एवं व्यपेक्षा में वाक्य रहता समास एवं समासाभाव सिद्ध ही है, किन्तु लक्षण को देख कर तदनुरोधी कार्य करने वालों को स्पष्टतया ज्ञान हो सके इस लिए यह अधिकार सूत्र है । 'अव्ययं विभक्ति' सूत्र ने समास इस लिए किया है की वह समाससंज्ञा विधायक हो जाय एवं उस सूत्र में प्रथमान्त पद से निर्दिष्ट लक्ष्यस्थशब्द की उपसर्जनसंज्ञा हो जाय, एवं उपसर्जन संज्ञा का पूर्वनिपात हो जाय, इन प्रयोजनों के लिए 'अव्ययम्' सूत्र से समास विधान आवश्यक है व्यर्थ नहीं है तब प्राचीन 'सुपा' का समास अनित्य में कोई प्रमाण नहीं है अतः वह भी नित्य क्यों नहीं ? यह शङ्का हुई । इसके समाधान में यह कहा जाता है कि केवल समास का उपसर्जनद्वारा पूर्वनिपात फल है तो 'प्रथमा निर्दिष्टम्' सूत्र में समासपद की लक्षणा जिस प्रकार समासविधायकशास्त्र में की, उसी प्रकार हम "समासत्वव्याप्यसंज्ञाविधायके शास्त्रे" इस अर्थ में लक्षणा कर, प्रकृत में 'अव्ययम्'

सूत्र से केवल अव्ययीभावसंज्ञाकर के भी उपसर्जनसंज्ञा लक्षणाश्रय से कर ही लेगें पुनः समास-विधान व्यर्थ हो कर 'सुपा' को अनित्यत्वज्ञापन में प्रमाण है, अथवा सुपा यदि नित्य होता तो स्वपदविग्रह भगवान् भाष्यकार न करते—यथा विस्पष्टं पटु इति विस्पष्टपटु इससे 'सुपा' अनित्य समास है। इस विभाषाधिकार को वैयाकरण महाविभाषा कहते हैं। यहां नित्यसमास-त्वम् = का अर्थ नित्यसमास तुल्यत्वम् है। 'सुप् सुपा' का अर्थ है सुप् इति अनुवर्तमाने 'सुपा' इति समासः यह अर्थ है। इस विभाषा अधिकार से यह स्पष्ट हुआ कि समास एवं समासाभाव से दो रूप होते हैं, यथा राज्ञः पुरुषः, राजपुरुषः आदि। इस लिए यह वृत्ति को विकल्प कराता है, यह व्यवहार है।

## ६६७ अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या २।१।१२।

अपविष्णु संसारः। अप विष्णोः। परिविष्णु संसारः। परि विष्णोः। बहिर्वनम्। बहिर्वनात्। प्राग्वनम्। प्राग्वनात्।

अप, परि, बहि एवं अञ्चु इनका पञ्चम्यन्त सदादि समर्थ से समास विकल्प होता है, एवं अव्ययीभावसंज्ञा भी होती है।

## ६६८ आङ् मर्य्यादाऽभिविध्योः २।१।१३।

एतयोराङ् पञ्चम्यन्तेन वा समस्यते सोऽव्ययीभावः। आमुक्ति संसारः। आ मुक्तेः। आ बालं हरिभक्तिः। आ बालेभ्यः।

मर्यादा एवं अभिविधि में विद्यमान आङ् का समर्थ पञ्चम्यन्तदादि से विकल्प समास होता है एवं अव्ययीभावसंज्ञा उसकी होती है।

## ६६९ लक्षणेनाभिप्रती आभिमुख्ये २।१।१४।

आभिमुख्यद्योतकावभिप्रती चिन्हवाचिना सह प्राग्वत्। अभ्यग्नि शलभाः पतन्ति। अग्निम् अभि। प्रत्यग्नि। अग्नि प्रति।

आभिमुख्यवाचक अभि एवं प्रति का चिन्हवाचक समर्थसुबन्त के साथ विकल्प समास होता है, वह अव्ययीभाव है।

## ६७० अनुर्यत्समया २।१।१५।

यं पदार्थं समया द्योत्यते, तेन लक्षणभूतेनानुः समस्यते, सोऽव्ययीभावः। अनुवनम् अशनिर्गतः। वनस्य समीपं गत इत्यर्थः।

जिस पदार्थ का सामीप्य द्योतन किया जाय उस लक्षणभूतशब्द के साथ अनु का समास विकल्प होता है, उसकी अव्ययीभावसंज्ञा होती है।

## ६७१ यस्य चायामः २।१।१६।

यस्य दैर्घ्यमनुना द्योत्यते, तेन लक्षणभूतेनानुः समस्यते। अनुगङ्गं वाराणसी। गङ्गाया अनु। गङ्गादैर्घ्यसदृशदैर्घ्योपलक्षितेत्यर्थः।

जिसका दैर्घ्यद्योतक अनुशब्द रहे उस लक्षण भूत के साथ अनुशब्द का समास विकल्प से होता है।

## ६७२ तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च २।१।१७।

**एतानि निपात्यन्ते। तिष्ठन्ति गावो यस्मिन् काले स तिष्ठद्गु दोहनकालः। आयतीगवम्, इत्यादि, इह शत्रादेशः, पुंवद्भावविरहः, समासान्तश्च निपात्यते।**

इस सूत्र में चकार से यह बोधन होता है कि इनका समासान्तर में घटकतया प्रवेश नहीं होता है। अर्थात् इस गण में पठित शब्दों का अन्य के साथ समासाभाव ही रहता। 'तिष्ठद्गु' आदि शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं। यथा तिष्ठन्ति गाव यस्मिन् दोहनकाले स तिष्ठद्गु दोहन कालः = जिस समय गाये दुहते समय स्थिर रहती है उस काल को 'तिष्ठद्गु' कहते है। यहाँ प्रथमान्तार्थ गावः उसका आख्यातार्थ झिप्रत्ययार्थ कर्ता के साथ एकार्थबोधकत्वरूपसामानाधिकरण्य है, अतः अप्रथमान्तार्थ के साथ लडर्थ या लकारस्थान में जायमान प्रत्यय तदर्थ के साथ सामानाधिकरण्य रहे वहां ही शतृप्रत्यय होता है, अतः अप्राप्तशतृ का यहाँ निपातन हुआ है। यद्यपि पचन् पुरुष की तरह 'लटः' योगविभागद्वारा क्वचित् प्रथमान्तार्थ के साथ लडर्थ का सामानाधिकरण्य में शतृ होता है, तथापि यहाँ 'द्विर्वद्धम्' न्याय से निपातन भी शतृसाधक है, उपायस्योपायान्तरादूषकत्वात् = उपाय एक दूसरे उपाय का दूषक नहीं होता है। आयान्ति गावः यस्मिन् इति यहां आयतीगवम् यहां शतृ आदेश 'पुंवद्भाव 'स्त्रियाः' से प्राप्त था उसका अभाव एवं तत्पुरुष में गोन्त समास में टच् होता है, अव्ययीभाव में नहीं, उस टच् का भी निपातन यहां है। एवं अन्यपदार्थ में भी अव्ययीभाव भी निपातन लभ्य है। "आतिष्ठगु जपेत् सन्ध्यां पश्चिमामायतीगवम्। यहां उभयत्र 'आ' अलग है, समास घटक नहीं है। यह भट्टिवाक्य है।

## ६७३ पारे मध्ये षष्ठ्या वा २।१।१८।

**पारमध्यशब्दौ षष्ठ्यन्तेन सह वा समस्येते। एदन्तत्वं चानयोर्निपात्यते। पक्षे षष्ठीतत्पुरुषः। पारेगङ्गाद् आनयगङ्गापारात्, मध्येगङ्गात्, गङ्गामध्यात्। महाविभाषया वाक्यमपि गङ्गायाः पारात्। गङ्गाया मध्यात्।**

पार एवं मध्य का षष्ठ्यन्त के साथ विकल्प समास होता है एवं उनको एकारान्तत्व का भी निपातन होता है। इससे जहां समास नहीं वहां पक्ष में षष्ठीतत्पुरुष समास होता है, विभाषा का अधिकार से वाक्य भी रहता है। तीन रूप हुए। इस सूत्र से जहां समास होगा वहां पार एवं मध्य की ही उपसर्जन संज्ञा होती है, एवं पार तथा मध्य का पूर्वनिपात होता है, पार के अन्तिम वर्ण अकार को एकार होता है निपातन से। एवं निपातन से मध्यशब्द के अन्तिम अकार को एकार होता है पारे मध्ये पूर्व में रहेंगे यथा पारेगङ्गम् पञ्चमी में पारेगङ्गात्। एवं मध्येगङ्गम् पञ्चमी में मध्येगङ्गात्। यहां पञ्चमी को अमादेश नहीं होता है। पक्ष में 'षष्ठी' सूत्र से समासपक्ष में समासविधायकसूत्र में प्रथमान्तपद षष्ठी तदर्थ षष्ठ्यतदादि तद्बोध्य लक्ष्य में षष्ठ्यनागङ्गा है उसी की उपसर्जन संज्ञा गङ्गा का पूर्वनिपात होता है यथा गङ्गापारात्, गङ्गामध्यात्। पक्ष में विभाषा से वाक्य है—गङ्गायाः पारात्, गङ्गायाः मध्यात्।

यहां इस सूत्रस्थ वा शब्द ने एकार्थीभावात्मकशक्ति में नित्य समास होना अपेक्षित था वहां एकार्थीभावात्मकशक्तिसत्तादशा मे विकल्प समासबोधन किया। महाविभाषा ने एकार्थीभाव को विकल्प किया = एकार्थीभावात्मिका शक्ति की स्थिति पक्ष में व्यपेक्षा लक्षणसामर्थ्यं इस

प्रकार स्पष्टज्ञान करना चाहिये उसको संस्कृत में इस प्रकार कहा गया है कि—"एकया ( महा विभाषया ) वृत्तिः ( एकार्थीभावरूपा ) विकल्प्यते । अपरया ( इहस्थ वा ग्रहणेन ) वृत्तौ ( एकार्थीभावात्मिकायाम् ) समासो विकल्प्यते इति" । इस सूत्र में यदि वा ग्रहण न करते तो षष्ठी-तत्पुरुष वाला रूप न होता, दो ही रूप होते ।

## ६७४ संख्या वंश्येन २।१।१९।

**वंशो द्विधा—विद्यया, जन्मना च, तत्र भवो वंश्यः । तद्वाचिना सह संख्या वा समस्यते । द्वौ मुनी वंश्यौ द्विमुनि । व्याकरणस्य त्रिमुनि । विद्या-तद्वतामभेदविवक्षायां त्रिमुनि व्याकरणम् । एकविंशति भारद्वाजम् ।**

विद्या एवं जन्म से वंश दो प्रकार का है, वंश में उत्पन्न को वंश्य कहते हैं, भवार्थक यत् प्रत्यय, एकस्वभावसन्तानप्रबन्ध वंश है । वंश्यवाचक सुबन्ततदादि के साथ संख्यावाचक सुबन्त का समास विकल्प से होता है । विद्यावंश्य का उदाहरण यथा—द्वौ मुनी वंश्यौ इस वाक्य में द्वि औ मुनि औ समास उपसर्जनसंज्ञा, प्रातिपदिकसंज्ञा, विभक्ति लुक् आदि से 'द्विमुनि' यह सिद्ध हुआ । त्रयः मुनयः वंश्या यस्य व्याकरणस्य यहां त्रिमुनि व्याकरणम् । पाणिनि कात्यायन पतञ्जलि । व्याकरणविद्या एवं विद्वान् इनकी अभेद विवक्षा में यह तीन मुनि क्या है वे साक्षात् व्याकरण ही हैं इस पक्ष में त्रिमुनि व्याकरणम् = तीन मुनि से अभिन्न व्याकरण । दोनों की परस्पर अभेद विवक्षा होती है तुम हम से अभिन्न हो तो हम तुम से अभिन्न हैं । जन्मसम्बन्ध का उदाहरण यथा एकविंशतिः भारद्वाजा वंश्याः यस्य 'एकविंशति भारद्वाजम् = भारद्वाज से इक्कीस पीढि वाद का कुल ।

अन्य आचार्य बहुव्रीहि में त्रिमुनि व्याकरणम् , अव्ययीभाव में यह रूप नहीं होता है ऐसा कहते हैं । अव्ययीभाव में व्याकरणस्य त्रिमुनि यही होता है भिन्न-भिन्नसमासप्रयुक्त स्वरभेद इष्ट ही है, बहुव्रीहि में पूर्वपद प्रकृतिस्वर, तत्पुरुष में अन्तोदात्तस्वर यह भेद है । वस्तुतः यह जो विद्यावंश का उदाहरण दिया है वह असङ्गत है क्यों कि पाणिनि एवं कात्यायन या तीनों में परस्पर गुरुशिष्यभावसम्बन्ध न था, वे स्वतन्त्र व्याकरण के मूर्धन्य विद्वान् थे, अतः यहां तो द्वौ रमेशकमलेशौ वंश्यौ यस्य गुरो इति रमेशकमलेशम् ऐसे उदाहरण देने चाहिये । किञ्च तीनपुत्रवान् में दो पुत्रवान् यह व्यवहार निषिद्ध है इससे भी द्विमुनि यह व्याकरण से साथ जोड़ना अनुचित सा है ।

## ६७५ नदीभिश्च २।१।२०।

**नदीभिः संख्या प्राग्वत् । ॐसमाहारे चायमिष्यतेॐ । सप्तगङ्गम् । द्वियमुनम् ।**

सूत्र मे बहुवचन से नदीपद से लोक में प्रसिद्ध नदीयों का ग्रहण है, संज्ञा एवं स्ववृत्तिवर्ण-माला का ग्रहण नहीं है । सुबन्तनदीवाचक शब्दों के साथ संख्यावाचकसुबन्त का समास होता है । यह समास समाहार में ही इष्ट है । सप्तानां गङ्गानाम् समाहार इति सप्तगङ्गम् = सप्तन् आन् गङ्गा आम् समास, प्रातिपदिकसंज्ञा विभक्ति लुक् अव्ययसंज्ञा आकार का नपुंसकनिमित्त ह्रस्व अव्ययीभाव समुदाय से सु उसको अम् पूर्वरूप सप्तगङ्गम् । यहां गङ्गापद नदी परक है । नदीयों में प्रधान गङ्गा है अतः उसका नाम यहां लिया गया है । सात गङ्गा नहीं है । द्वयोः यमुनयोः समाहार इति द्वियमुनम् ।

## ६७६ अन्यपदार्थे च संज्ञायाम् २।१।२१।

**अन्यपदार्थे विद्यमानं सुबन्तं नदीभिः सह नित्यं समस्यते संज्ञायाम्। विभाषाऽधिकारेऽपि वाक्येन संज्ञाऽनवगमादिह नित्यसमासः। उन्मत्तगङ्गं नाम देशः। लोहितगङ्गम्।**

संज्ञा होने पर अन्यपदार्थ में विद्यमान सुबन्तका नदीवाचकशब्दों के साथ नित्यसमास होता है। यद्यपि इस सूत्र में 'विभाषा' का अधिकार है, अतः समास विकल्प होना उचित था किन्तु समास से जिस संज्ञा रूप अर्थ का बोध होता है वह बोध एतदर्थकविग्रहवाक्य से नहीं होता, वृत्ति अर्थबोधक वाक्य एवं समासार्थ दोनों का यहां एकार्थबोधकत्व नहीं है, यथा 'राज्ञः पुरुषः' इस विग्रहवाक्य का अर्थ एवं 'राजपुरुषः' इस समास का अर्थ एक है। वृत्त्यर्थावबोधकं वाक्यं विग्रहः। अतः यहां नित्यसमास ही है, यद्यपि नित्यसमास में विग्रहाभाव है, अथवा अस्वपद विग्रह है, यहां तो उन्मत्ता गङ्गा यस्मिन् यह स्वपदविग्रह हैं, अतः नित्यसमास सदृश यह समास है, सादृश्य यह है कि वास्तविक अनारोपित नित्यसमास से जिस अर्थ की प्रतीति होती है उसी ही अर्थ का बोधक विग्रहवाक्य नहीं रहता है, तथा ही यहां भी समास से संज्ञा-रूप अर्थ की प्रतीति उसी संज्ञारूप अर्थ की विग्रहवाक्य से अप्रतीति है, दोनों का सादृश्य (तदर्थाबोधकत्व धर्म से) होता है। इसी प्रकार जहां स्वपद के साथ विग्रह हो एवं नित्यसमास माना जाय वहां इसी प्रकार ज्ञान करना चाहिये। हरिद्वार प्रदेश से पूर्वदेश में गङ्गा निःसरण देश में वेगवती गङ्गा है वह देश को 'उन्मत्तगङ्गम्' कहा जाता है। हिमालय में गेरु सिन्दुर आदि अनेक धातुएँ विद्यमान हैं उन धातुओं के संसर्ग से वहां का गङ्गा का स्वरूप कुछ लाल-वर्ण युक्त सा होने से लोहिता गङ्गा यत्र देशे स 'लोहितगङ्गम्' देशः। वस्तुतः उन्मत्तगङ्गम् एवं लोहितगङ्गम् यह दोनों स्थानविशेष या देशविशेष की संज्ञाए हैं, योगरूढ है।

## ६७७ समासान्ताः ५।४।६८।

**इत्यधिकृत्य।**

वह अधिकार सूत्र है। इसका प्रत्ययादिविधायक उत्तर सूत्रों में सम्बन्ध होता है वहां जा कर यह उन-उन कार्यविधायकशास्त्रों को यह सूचित करेगा कि समासान्तप्रत्यय समास के चरम (अन्त्य) अवयव होते हैं अर्थात् समासान्त समास के ही अन्तावयव होते हैं। प्राचीनों ने समास पद की उत्तरपद में लक्षणा कर समासघटक उत्तरपद का अवयव समासान्तप्रत्यय है ऐसा माना था उसका नव्यमत से खण्डन है। यही नव्यमत युक्तियुक्त एवं सिद्धान्तभूत है। १— प्राचीनों ने स्वपक्षस्थापनार्थ एक भाष्य का उद्धरण किया है कि द्वन्द्वसमास करके एकशेष करने पर असारूप्य से एकशेष अप्राप्त है, यथा ऋक् च ऋक् च ऋचौ, यहां द्वन्द्व होते ही 'ऋग्पूरब्' सूत्र से अ प्रत्यय होकर ऋक् ऋक् अ औ यहां एक हलन्त एवं उत्तर अदन्त है, दोनों का सारूप्य नहीं है अतः एकशेष न होगा = "कृतद्वन्द्वानाम् एकशेषो न प्राप्नोति, असारूप्यात्" यदि समासान्त समास के अवयव होता एवं उत्तरपद का अवयव न होता तो दोनों ही हलन्त है, सारूप्य है, एकशेष हो ही जाता है। पूर्वभाष्य विरोध आता। २—एवं 'अकारान्तोत्तरपदो द्विगुस्त्रियामिष्टः। द्विधुरी द्विपुरी यदि समासान्त अ प्रत्यय उत्तरपदावयव न होता तो उत्तरपद धुर् पुर् हलन्त है यहां स्त्रीत्वबोधन न होता एवं 'द्विगोः' से ङीष् की प्रवृत्ति न होती इससे भी समासान्त प्रत्यय उत्तरपद के अवयव है। इस प्राचीनमत है, उसका खण्डन—एकशेषविधायकसूत्र में विभक्ति से अव्यवहित पूर्व का सारूप्य अपेक्षित है, द्वन्द्व कर एकशेष करने पर समासावयव अकार विभक्ति के पूर्व व्यवधायक है, सारूप्य ऋक् ऋक् का है, किन्तु 'ऋक् ऋक् अ औ' यहां एकशेष नहीं, यही भाष्य का तात्पर्य है,

द्विधुरी द्विपुरी यहां स्त्रीत्वविधायक 'अकारान्तोत्तरपदः' एवं अन्यान्य जितने स्त्रीत्व पुंस्त्व नपुंसकत्व-बोधक वचनों का भाष्यकार ने खण्डन किया है, कौन शब्द पुंल्लिङ्गादि है, उसका निर्णय लोकतः या कोशतः होता है एतदर्थ सूत्रादिनिर्माण व्यर्थ ही है। "लिङ्गमशिष्यं लोकाश्रयत्वाल्लिङ्गस्य" यह भाष्यकार वचन है। समासान्तप्रत्यय समास के ही अवयव हैं।

## ६७८ अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः ।५।४।१०७।

**शरदादिभ्यष्टच् स्यात् समासान्तोऽव्ययीभावे । शरदः समीपम् उपशरदम् । प्रतिविपाशम् । शरद् , विपाश् , अनस् , मनस् , उपानह् , दिव् , हिमवत् , अनडुह् , दिश् दृश्, विश्, चेतस्, चतुर् त्यद्, तद्, यद्, कियत, 'जराया जरस् च'(ग) उपजरसम् । 'प्रतिपरसमनुभ्योऽक्ष्णः' । 'यस्ये'ति च प्रत्यक्षम् । 'अक्ष्णः परम्' इति विग्रहे समासान्तविधानसामर्थ्याद् अव्ययीभावः । 'परोक्षे लिट्' इति निपातनात्परस्यौकारादेशः । परोक्षम् । 'परोक्षा क्रिये'त्यादि तु अर्श आद्यचि । समक्षम् । अन्वक्षम् ।**

शरदादिगणपठित शब्द है अन्त में जिसके ऐसे अव्ययीभावसमास को समास का अवयव टच् प्रत्यय होता है। समीपार्थ में अव्ययीभावसमास कर इससे टच् उपशरदम्। विपाश् नदी समीप में प्रतिविपाशम् आदि। जहां टच् प्रत्यय होता है वहां जरा को जरस् आदेश—उपजरसम=वृद्धावस्था के समीप। प्रति पर सम् अनु वे हैं आदि में जिसके एवं अक्षिशब्द है अन्त में जिसके ऐसे शब्दों से अव्ययीभावसमास में टच्प्रत्यय होता है। अक्षि का इकार का यस्येति से लोप। अक्ष्णः प्रति इति प्रत्यक्षम् , अक्ष्णः परम् यहां समासान्तका विधानसामर्थ्य से अप्राप्त अव्ययीभाव का निपातन से समास कहना, अन्यथा टच् विधान इसको व्यर्थ होगा, एवं 'परोक्षे' निर्देश से पर के अकार को ओकार आदेश करना। परोक्षम्। परोक्षकालवर्ती क्रिया इस अर्थ में टजन्तपरोक्ष शब्द से 'अर्श आदिभ्यः' से अच् प्रत्यय होता है। टाप् एवं दीर्घ से परोक्षा क्रिया। अक्ष्णः सम् समक्षम् ।अक्ष्णः = अनु पश्चात् अन्वक्षम्। इस शरदादिगण में नदीवाचक विपाश् के पाठ से 'नदीपौर्णमासी सूत्र में नदीपद से नदीवाचक लोक में प्रसिद्ध अर्थ का ग्रहण नहीं है। अन्यथा यहां विपाश् का पाठ व्यर्थ होता है।

## ६७९ अनश्च ५।४।१०८।

**अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच् स्यात् ।**

अन् है अन्त में जिसको ऐसे अव्ययीभावसमास से समासावयव टच् प्रत्यय होता है।

## ६८० नस्तद्धिते ६।४।१४४।

**नान्तस्य भस्य टेर्लोपः स्यात तद्धिते । उपराजम । अध्यात्मम् ।**

नान्तगसंज्ञकशब्द की टि का लोप होता है तद्धितसंज्ञकप्रत्यय पर रहते । राज्ञः समीपम् उपराजम् यहां 'अनश्च' से टच् इससे अन्रूप टिका लोप उपराज से सु, अम् पूर्वरूप उपराजम्। आत्मनि इति यहां 'अव्ययम्' से विभक्त्यर्थ में अव्ययीभाव टच् टिलोप सु अम् पूर्वरूप अध्यात्मम्। टच्प्रत्यय तद्धित यहां है।

## ६८१ नपुंसकादन्यतरस्याम् ५।४।१०९।

**अन्नन्तं यत् क्लीबं तदन्तादव्ययीभावाट्टच् वा स्यात । उपचर्मम् , उपचर्म ।**

अन् अंश है अन्त में जिसको ऐसा अव्ययीभावसमास से तद्धितसंज्ञक टच् विकल्प से होता है। चर्मणः उप = समीपम् समास टच् टिलोप सु अम् पूर्वरूप उपचर्मम्। टच् के अभाव में उपचर्मन् नकार का लोप नपुंसक में उपचर्म।

## ६८२ नदीपौर्णमास्याग्रहायणीभ्यः ५।४।११०।

**टच् वा स्यात्। उपनदम्, उपनदि। उपपौर्णमासम् उपपौर्णमासि। उपाग्रहायणम्-उपाग्रहायणि।**

नदी, पौर्णमासी एवं आग्रहायणी वे शब्द हैं अन्त में जिसको ऐसा जो अव्ययीभावसमास उस को विकल्प से समासान्त प्रत्यय टच् होता है। यद्यपि नदीसंज्ञा, लोकप्रसिद्ध नदीसंज्ञक शब्द, एवं स्वरूप = वर्णमाला तीन नदी हैं, किन्तु यहां नदीसंज्ञा का अग्रहण में पौर्णमासी आदि यहां व्यर्थ होते वे प्रमाण हैं। शरदादि में विपाश् शब्दपाठ से लोकप्रसिद्धार्थक नदी न लेना. अतःअवशिष्ट स्वरूपबोधक ग्रहणमात्र होता है। नित्य टच् के लिए विपाश् का पाठ चरितार्थ हैं, व्यर्थ नहीं तो भी शरदादि में विपाश् का पाठ व्यर्थ होगा इस कथन पर भाष्य से यही स्पष्ट सिद्ध होता है कि इस सूत्र में विकल्प की अनुवृत्ति नहीं ही है तब यह भी नित्य टच् करेगा तब भाष्योक्ति सुसङ्गत हुई। अतः यहाँ टजन्त एकमात्र उदाहरण देना ही उचित है, किन्तु इन सब बातें से अनभिज्ञता प्रयुक्त टच् के अभाव पक्ष में उदाहरण दिये गये हैं। जब इस भाष्य सन्दर्भ से यहां विकल्प की अनुवृत्ति नहीं है तो 'झयः' एवं गिरेश्च में भी विकल्प की अनुवृत्ति नहीं तब वहां भी टजन्त एकमात्र उदाहरण ही उचित है, तब 'गिरेश्च' सूत्र का सेनक ग्रहण विकल्पार्थक होकर पूजार्थक भी है यह क्रमप्राप्त है। प्राचीनों के अनुरोध से टच् एवं तदभाव के दोनों उदाहरण यहां दिये गये हैं।

## ६८३ झयः ५।४।१११।

**झयन्तादव्ययीभावाट्टज्वा स्यात्। उपसमिधम्, उपसमित्-उपसमिद्।**

झय् प्रत्याहार का वर्ण है अन्त में जिस को ऐसे अव्ययीभाव से (विकल्प) टच् होता है। समिधः समीपम् उपसमिधम्, उपसमित। यहां वस्तुतः विकल्प की अनुवृत्ति नहीं है।

## ६८४ गिरेश्च सेनकस्य ५।४।११२।

**गिर्यन्तादव्ययीभावाट्टज्वा स्यात्। सेनकग्रहणं पूजार्थम्। उपगिरम्। उपगिरि। इत्यव्ययीभावः।**

गिर्यन्त अव्ययीभाव से टच् विकल्प होता है। गिरेः समीपम् उपगिरम्। पक्ष में उपगिरि यहां सेनकग्रहण प्रशंसामात्रफलार्थक है। इस ग्रन्थ का यही अभिप्राय है कि विकल्प की अनुवृत्ति तो आती है अतः वह विकल्पार्थ नहीं है यही प्राचीन का आशय है। वस्तुतः 'नदी पौर्णमासी' में भाष्यप्रमाण्य से विकल्प की अनुवृत्ति नही तदुत्तर 'झयः' यहां विकल्प की अनुवृत्ति नहीं है, गिरेश्च में भी विकल्प की अनुवृत्ति नही अतः विकल्पार्थक वा को कहना उचित यहां था उसको न कह कर सेनकाचार्य का नामोल्लेखन से सेनक ग्रहण विकल्पार्थक होते हुए पूजार्थक भी है 'सेनकग्रहणं पूजार्थमपि' यह अपि गर्भित व्याख्यान ही उचित है अतः इस सूत्र के टच् के अभाव के दो उदाहरण सर्वथा यहां उचित है।

श्री बा. कृ. पञ्चोलि विरचिता रत्नप्रभा में अव्ययीभावसमास यहां समाप्त है।

# अथ तत्पुरुषसमासप्रकरणम् ॥ १६ ॥

## ६८५ तत्पुरुषः २।१।२२ ।

अधिकारोऽयं प्राग्बहुव्रीहेः ।

बहुव्रीहिसमास के पूर्व तक तत्पुरुष का अधिकार है। उत्तर समास विधायक सूत्रों से समास-संज्ञा करने पर उस समास की तत्पुरुषसंज्ञा होती है इसका यह बोधक है समाससंज्ञा एवं तत्पुरुष-संज्ञा दोनों का एकत्र समावेश है, समाससंज्ञाप्रयुक्त प्रातिपादकसंज्ञा, अन्तोदात्त, स्वरादि फल है तत्पुरुष में विहित समासान्त टजादि प्रयोजन है। अन्य लघुभूतसंज्ञा न कर आचार्य ने इस प्राचीनसंज्ञा का आदर इस लिए किया है कि यह अन्वर्थ संज्ञा है, इसके अर्थ से तत्पुरुष के दो अर्थ का ज्ञान होता—यथा 'तस्य पुरुषः' तत्पुरुषः यह तत्पुरुषसमास का उदाहरण भी गर्भित है। एवं 'स चासौ पुरुषः' यह तत्पुरुष का भेद कर्मधारय समास का भी उदाहरण इसी के भीतर है। उसका पुरुष, एवं वह पुरुष यह दोनों उदाहरणों का अर्थ है। एवं समुदाय शक्ति से संज्ञा परक भी है। इसी प्रकार पूर्ववर्णित अव्ययीभाव भी अन्वर्थ है। तत्पुरुष के वर्णितार्थ को अधिक व्यक्ति नहीं जानते हैं, वे सीधा अर्थ संज्ञामात्र ही समझते हैं।

## ६८६ द्विगुश्च २।१।२३।

द्विगुरपि तत्पुरुषसंज्ञः स्यात्। इदं सूत्रं त्यक्तुं शक्यम्। संख्यापूर्वो द्विगुश्चेति पठित्वा चकारबलेन संज्ञाद्वयसमावेशस्य सुवचत्वात्। समासान्ताः प्रयोजनम्।

द्विगु समास की भी तत्पुरुषसंज्ञा होती है। इस 'द्विगुश्च' सूत्र अनावश्यक है अतः इसको न करना ही उचित है यथा—'संख्यापूर्वो द्विगुः' सूत्र में एकचकारमात्र का ही सन्निवेश करने से वह चकार तत्पुरुष का अनुकर्षण कर लेगा—संख्यापूर्वक समानाधिकरण की द्विगु संज्ञा एवं द्विगु की तत्पुरुषसंज्ञा होगी ही, पुनः इसका कोई प्रयोजन नहीं है। द्विगु की तत्पुरुषसंज्ञा का प्रयोजन समासान्त प्रत्यय विधान में है, यथा 'पञ्चानां राज्ञां समाहारः' यहां संख्यावाचक पूर्वपद है समाहार अर्थ गम्यमान है पञ्चन् शब्द पञ्चत्वसंख्याविशिष्ट संख्येयार्थक है, प्रकृत में राजरूप अर्थका प्रत्यायक = बोधक है, राजन् शब्द भी तदर्थक राजरूपार्थ है एकार्थबोधकत्वरूपसामानाधिकरण्य है, द्विगुसमास की तत्पुरुष संज्ञा से 'राजाहः सखिभ्यष्टच्' से टच् प्रत्यय हुआ—'पञ्चराजम्' = पांच राजाओं का समूह।

## ६८७ द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः २।१।२४।

द्वितीयान्तं श्रितादिप्रकृतिकैः सुबन्तैः सह वा समस्यते स तत्पुरुषः। कृष्णं श्रितः कृष्णश्रितः। दुःखमतीतो दुःखातीतः। ॐगम्यादीनामुपसंख्यानम्ॐ। ग्रामं गमी ग्रामगमी। अन्नं बुभुक्षुः-अन्नबुभुक्षुः।

द्वितीयान्त श्रित, अतीत, पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त, एवं आपन्न सुबन्त के साथ विकल्प समास होता है, एवं इस समास की तत्पुरुष संज्ञा है। गम्यादि का भी द्वितीयान्त के साथ विकल्प तत्पुरुष समास होता है। ग्रामं गमी या ग्रामगमी। अन्नं बुभुक्षुः या अन्नबुभुक्षुः = भुजधातु से सन्नन्त कर उप्रत्यय है = खाने की इच्छा वाला।

## ६८८ स्वयं क्तेन २।१।२५।

द्वितीयेति न सम्बध्यते, अयोग्यत्वात् । स्वयंकृतस्यापत्यं स्वायंकृतिः ।

क्तप्रत्ययान्तप्रकृतिक सुबन्त के साथ 'स्वयम्' अव्यय का तत्पुरुष समास होता है । यहां द्वितीया की अनुवृत्ति नहीं है, अनन्वित होने से अयोग्यता है । स्वयम् अव्यय का समास करने पर या न करने पर स्वयं कृत यही होगा, किन्तु समास से एकपद अन्तोदात्तादि अनेकफल है, यथा षष्ठयन्त स्वयंकृतस्य से अपत्य अर्थ में 'अत इञ्' से इञ्प्रत्यय होकर 'स्वायंकृतिः' प्रयोग सिद्ध हुआ है ।

## ६८९ खट्वा क्षेपे २।१।२६।

खट्वाप्रकृतिकं द्वितीयान्तं क्तान्तप्रकृतिकेन सुबन्तेन समस्यते निन्दायाम् । खट्वारूढो जाल्मः । नित्यसमासोऽयम । न हि वाक्येन निन्दा गम्यते ।

निन्दा अर्थ गम्यमान रहने पर द्वितीयान्त खट्वा का सुबन्त क्तान्त तदादि के साथ समास होता है । ब्रह्मचारी वेदादि शास्त्रों का अध्येता पृथ्वी में न बैठ कर खटिका पर बैठा है, यह उसकी निन्दा प्रतीयमान है, अतः यह बिना विचार कार्य करने वाला है, विद्याऽऽदि व्रत समाप्त कर गृहस्थाश्रम में प्रवेश के बाद खटिका पर इच्छा है तो आरूढ होना चाहिये । अन्यथा नहीं । जाल्म का ही अर्थ बिना विचारे कार्य करने वाला । असमीक्ष्यकारी । यहां समास से ही निन्दा गम्यमान है, अतः यहां एतदर्थक वाक्य नहीं रहता, क्योंकि वाक्य से निन्दा की प्रतीति नहीं होती है । नित्य समास तुल्य यह समास है । इसकी व्याख्या विस्तृत प्रथम कर चुके हैं ।

## ६९० सामि २।१।२७।

सामिकृतम् ।

यहां सामि शब्द का अर्थ अर्ध है, यह अव्यय है, समास या असमास में शब्दस्वरूप एक ही है, किन्तु समास से एकपद, स्वर, एवं सामिकृतस्यापत्यं 'सामिकृतिः' है । सामिकार्तिः नहीं ।

## ६९१ कालाः २।१।२८।

क्तेनेत्येव । अनत्यन्तसंयोगार्थं वचनम् । मासप्रमितः = प्रतिपच्चन्द्रः । मासं परिच्छेतुमारब्धवानित्यर्थः ।

क्तान्तसुबन्त के साथ काल वाचक द्वितीयान्त का समास होता है । यहां "काला अत्यन्त-संयोगे" च एक योग से ही कार्य निर्वाह होता पुनः 'कालाः' यह पृथक् सूत्र व्यर्थ है इस शङ्का को निवारणार्थं यह लिखा है मूलग्रन्थ में अत्यन्त संयोग में यह समास विधानार्थ है । एक योग में अत्यन्त संयोग में ही समास होता । अहगताः । रात्रिगताः । मासप्रमितश्चन्द्रमाः । यहां चराचर कभी दिन में गमन करते हैं, कभी रात्रि में अत्यन्त संयोग न रहे वहां समासार्थ सूत्र सार्थक है । चराचर का अर्थ गमनशील है । यहां द्विवचन आक् आगम है । प्रतिपदा का चन्द्रमा से मासारम्भ होता है । मासप्रमितः । प्रमित में क्तप्रत्यय मा धातु से आदि कर्म में कर्ता में है । मास परिच्छेद्य है, चन्द्र परिच्छेदक है । यह क्तान्तयोग में ही प्रवृत्त होता है ।

## ६९२ अत्यन्तसंयोगे च २।१।२९।

काला इत्येव । अक्तान्तार्थवचनम । मुहूर्त सुखं-मुहूर्तसुखम् ।

अत्यन्त संयोग में कालवाचक सुबन्त का क्तान्तसुबन्त भिन्न के साथ समास होता है। 'मुहूर्तम् सुखम्' यहां अविच्छिन्न गति से बराबर सुख ही है इस अर्थ में मुहूर्तसुखम्। मुहूर्त = दो घटिका पर्यन्त काल को कहते हैं—मुहूर्तं घटिकाद्वयम्।

## ६९३ तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन २।१।३०।

तत्कृतेति लुप्ततृतीयाकम्। तृतीयान्तं तत्कृतार्थकृतगुणवचनेनार्थशब्देन च सह प्राग्वत्। शङ्कुलया खण्डः शङ्कुलाखण्डः। धान्येनार्थो धान्यार्थः। तत्कृतेति किम्, अक्ष्णा काणः।

सूत्र में 'तत्कृत' यह लुप्त तृतीयान्त पद है। सुपां सुलुक् से तृतीया का लोप है, अतः 'तत्कृतेन' न कहा। तृतीयान्त का जो अर्थ उससे कृत = सम्पादित जो गुणरूप अर्थ तद्वाचक जो गुणार्थक शब्द, उसके साथ तृतीयान्त का समास होता है। एवं तृतीयान्त का सुबन्त अर्थ के साथ समास होता है। शङ्कुलया खण्डः शङ्कुलाखण्डः। यहां सरोता से किया गया टुकड़ा अर्थ है। भेदनार्थक खडि धातु से घञ् प्रत्ययसे खण्ड सिद्ध हुआ है। शङ्कुला में करण अर्थ में तृतीया है। धान्येन अर्थः = प्रयोजनम् धान्यार्थः। 'अक्षणा काणः' यहां काणत्व नेत्र से सम्पादित नहीं है, किन्तु जन्मान्तरीय पापादि में सम्पादित है, अत तृतीयान्तार्थकृत न होने से समासभाव ही है लेशतः दर्शनसामर्थ्यशून्यत्व को काणत्व कहते हैं। निमीलनार्थक कण् से घञ् काणः।

## ६९४ पूर्वसदृशसमोनार्थकलहनिपुणमिश्रश्लक्ष्णैः २।१।३१।

तृतीयान्तमेतैः प्राग्वत। मासपूर्वः। मातृसदृशः। पितृसमः। ऊनार्थे-माषोनं कार्षापणम्। माषविकलम्। वाक्कलहः। आचारनिपुणः। गुडमिश्रः। आचारश्लक्ष्णः। मिश्रग्रहणे सोपसर्गस्यापि ग्रहणम्, मिश्रं चानुपसर्गमसन्धावित्यत्रानुपसर्गग्रहणात्। गुडसंमिश्रा धानाः। ॐअवरस्योपसंख्यानम्ॐ। मासेनावरो मासावरः।

पूर्व सदृश सम ऊनार्थ कलह निपुण मिश्र श्लक्ष्ण इन सुबन्तों का तृतीयान्त के साथ समास होता है। मासेन पूर्वः मासपूर्वः। मात्रा सदृशः मातृसदृशः। पित्रा समः पितृसमः। माषेन ऊनम् माषोनम्। माषेन विकलम् माषविकलम्। वाचा कलहः वाक्कलहः। आचारेण निपुणः आचारनिपुणः। गुडेन मिश्रः गुडमिश्रः। आचारेण श्लक्ष्णः आचारश्लक्ष्णः। यहां मिश्र ग्रहण से उपसर्ग विशिष्ट का भी ग्रहण होता है, अपि से केवल मिश्र का भी। इसमें प्रमाण यह है। कि समासस्वर में अन्तोदात्तत्वविधायक सूत्र है—"मिश्रं चानुपसर्गमसन्धौ" ६।२।१५४। उस सूत्रमें 'तिलसंमिश्राः' आदि में अप्रवृत्ति के लिए अनुपसर्ग ग्रहण किया है, यदि मिश्र से सोपसर्ग का ग्रहण समास विधायक में न होता तो संमिश्र उत्तरपद में नहीं स्वर प्राप्त ही नहीं पुनः अनुसर्गग्रहण व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि मिश्र से उपसर्गपूर्वक का भी ग्रहण होता है। गुडेन संमिश्रा, गुडसंमिश्राः। सुबन्त अवर का तृतीयान्त के साथ समास होता है। मासेन अवरः-मासावरः।

## ६९५ कर्तृकरणे कृता बहुलम् २।१।३२।

कर्तरि करणे च तृतीया कृदन्तेन बहुलं प्राग्वत्। हरिणा त्रातो हरित्रातः। नखैर्भिन्नो नखभिन्नः। "कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्"। नखनि-

**भिन्नः। कर्तृकरणे इति किम्, भिक्षाभिरुषितः। हेतावेषा तृतीया, बहुलग्रहणं सर्वोपाधिव्यभिचारार्थम्, तेन दात्रेण लूनवानित्यादौ न। कृत। किम्, काष्ठैः पचतितराम्।**

कर्ता एवं करण में जो तृतीया तदन्तातदादि का कृदन्ततदादि के साथ समास होता है। त्रैङ् पालने से कर्म में क्तप्रत्यय ऐकार का आकार त्रातः यहां कर्म उक्त होने से प्रथमा कर्ता हरि अनुक्त से तृतीया यहां कर्तरि तृतीयान्त हरि का त्रात से समास हरित्रातः = हरि से रक्षित भक्त, करणतृतीयान्त 'नखैः भिन्नः' यहां विदारणार्थक से कर्म में क्तप्रत्यय का कित्वात् गुण का अभाव है, निष्ठा तकार एवं धातु का दकार को 'रदाभ्याम्' सूत्र से नकारद्वय से भिन्नः = विदारणरूपफल का आश्रय राक्षस, इस विदाहरण में प्रकृष्टोपकारक नख से करणे तृतीया है समास से 'नखभिन्नः' नखों से विदीर्ण राक्षस यह अर्थ है। इस सूत्र में कृद् ग्रहण किया है अतः 'गतिरनन्तरः' ६।२।४९। यह सूत्र कर्मार्थक क्तान्त उत्तर पद में रहे वहां अव्यवहित गतिसंज्ञक को प्रकृतिस्वर करता है। इसका उदाहरण है, पुरोहितम्। अनन्तरः किम् अभ्युद्धृतः। इस सूत्र में अनन्तर ग्रहण व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि—"कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्" इस परिभाषा का यह अर्थ है—कृत् सामान्यग्रहण किया हो सूत्र में, या कृद् विशेष का जहां ग्रहण किया हो वहां गति विशिष्ट एवं कारक विशिष्ट का भी ग्रहण करना चाहिये। अर्थात् गतिविशिष्ट में या कारकविशिष्ट में कृदन्त तदादित्व का आरोप है, या कृदन्ततदादित्व का व्याप्य धर्म (यथा क्तान्ततदादित्व का आरोप होता है। अतः 'अभ्युद्धृतः' में धृत वृत्ति क्तान्ततदादित्व का 'उद्धृत' में आरोप कर अभि को प्राप्त प्रकृतिभाव स्वर के निषेधार्थ वहां अनन्तर ग्रहण कृतार्थ हुआ, वहाँ अनन्तर ग्रहणसामर्थ्य से गति से आक्षिप्त क्रियावाचक धातु से अव्यवहित पूर्व का ग्रहण कर उद् को ही प्रकृतिस्वर हुआ अभि को नहीं। प्रकृत में यहां 'भिन्नः' में ही वास्तविक कृदन्ततदादित्व है वह इस परिभाषा के बल से गतिसंज्ञक निर् तद्विशिष्ट निर्भिन्न में लाकर नखैः करणतृतीयान्त का निर्भिन्न के साथ समास हुआ—नखनिर्भिन्नः। भिक्षाभिः ऊषितः यहां हेतु में तृतीया है, अतः समास न हुआ, स्थिति या निवास में भिक्षा हेतु है। भिक्षा के हेतु निवास करता है। सूत्र में अनेकार्थ बोधक (वहून् अर्थात् लाति इति बहुलम्) बहुल ग्रहण से जिन कारण में समास रूप कार्य होता है उन कारण समूह रहने पर भी समास का अभाव, समासत्व प्रयोजक कारणसमूह के अभाव में समास रूप कार्य होता है। यथा दात्रेण लूनवान् यहां लवन (काटना) क्रिया कर्ता के व्यापार जन्य फल लवन में दात्र हसुंला प्रकृष्टोपकार है, दात्र से करण में तृतीया है, लूनवान् कर्त्रर्थक क्तवतु प्रत्ययान्त है, वह कृदन्ततदादि है, दात्रेण लूनवान् यहां तृतीयासमासत्व प्रयोजक (कारणीभूत) यावद् अपेक्षित कारण समूह है, किन्तु बहुल ने समासाभाव का बोधन किया है। लूञ् धातु छेदनार्थक से कर्ता में क्तवतुप्रत्यय है (ल्वादिभ्यश्च) से तकार का नकारादेश हुआ है, लूनवान्। क्तवतुप्रत्यय सदा कर्ता में ही होता है। दात्र में दाधातु से त्रन् प्रत्यय है, करण अर्थ में दाति = छिन्नति अनेनेति दात्रम् = जिसमें काटा जाय। हंसुवा (गुजराती भाषा में 'दातेडुं' कहते है। काष्टैः पचतितराम् यहां पाकक्रिया में काष्ठ करण है, करण में तृतीया है किन्तु उत्तर पचतितराम् वह कृदन्ततदादि नहीं है, किन्तु तद्धितान्ततदादि तदन्त है। समासाभाव हुआ 'तिङश्च' सूत्र से पचति से अतिशय अर्थ में तरप् प्रत्यय है, पचतितर में 'किमेत्तिङ्' से आमु प्रत्यय है, पचतितराम्।

**६९६ कृत्यैरधिकार्थवचने २।१।३३।**

**स्तुतिनिन्दाफलकमर्थवादवचनमधिकार्थवचनं तत्र कर्तरि करणे च तृतीया कृत्यैः सह प्राग्वत् । वातच्छेद्यं तृणम् । काकपेया नदी ।**

निन्दा एवं स्तुति वह है फल जिसका उसे अर्थवाद कहते हैं अर्थवाद को ही अधिकार्थ वचन कहते हैं वह गम्यमान रहे वहां कर्ता या करण में विहित जो तृतीया तदन्त तदादि का कृदन्त तदादि के साथ समास होता है। यथा वातेन च्छेद्यम् यहां वात में कर्तरि तृतीया है, विदारणार्थक छिदिर धातु से कर्म में ण्यत् प्रत्यय है, सूत्र 'ऋहलोर्ण्यत्' ( छेदन कर्म = यहां तृण है, छेदन जनक व्यापार कर्ता वात = वायु है । समास से 'वातच्छेद्यम्' यहां एक ही समस्तपद से दो अर्थ गम्यमान है यथा यह अतीव कोमल घास है जो वायु से ही विदीर्ण होता है। यह तृण की प्रशंसा हुई है। निन्दा में, यथा यह अतीव तुच्छ तृण है, वह वायुमात्र से विदीर्ण होता है अर्थात् यह तृण किसी कार्यक्षम नही है। काकेन पेया काकपेया नदी । यहां 'पा पाने' से कर्म में यत्प्रत्यय है, 'ईद् यति' से यत्प्रत्यय पर में ईत् है । गुण एवं टाप् से पेया=पानकर्म यहा नदी है, पान का कर्ता काक है । काक से भी कर्ता में ही तृतीया हैं। यहां भी अर्थद्वय है, तरङ्गों से युक्त जल से परिपूर्ण यह नदी है जिसके तट पर सुखपूर्वक आयास रहित कौवे जल का पान करते हैं। यह तो प्रशंसा गम्यमान हुई । निन्दा में यह अल्पजलयुक्त कुसरित् है, जहां केवल कौवे ही पानी पीते हैं, मनुष्यों से अपेया है ।

## ६९७ अन्नेन व्यञ्जनम् २।१।३४।

**संस्कारकद्रव्यवाचकं तृतीयान्तमन्नेन प्राग्वत् । दध्ना ओदनो दध्योदनः । इहान्तर्भूतोपसेकक्रियाद्वारासामर्थ्यम् ।**

जिससे अन्न संस्कृत होता है वह संस्कारकद्रव्य कहा जाता है, केवल अन्न को अन्न के ही साथ भोजन अस्वादिष्ट होता है एवं शास्त्रतः निषिद्ध भी है। "अन्नम् अन्नेन न भुञ्जीत"। संस्कारक द्रव्यवाचक तृतीयान्त तदादि का सुबन्त अन्नवाचक शब्द से समास होता है। यथा दध्ना ओदनः समास से 'दध्योदनः' यह हुआ है। यहां तृतीयान्त कारकार्थ उपसेक क्रिया मे विशेषण होता है एवं क्रियान्वयी होने पर ही कारक में साधुत्व है। उपसेक क्रिया का कर्म ओदन उसको उपसिक्त शब्द से कहा जा सकता है दधि में कर्तरि तृतीया है, दधिकर्तृक उपसेक क्रिया कर्म ओदन हैं, उपसिक्त में कर्म अर्थबोधक क्तप्रत्यय से ओदनरूपकर्म उक्त है, अतः ओदन से प्रथमा हैं, कर्ता अनुक्त से दध्ना में तृतीया है यह कर्मणि प्रयोग है, यहां दधि एवं ओदन का मध्यवर्तिनी क्रिया उपसेक है, तद् द्वारा परस्परान्वयरूप सामर्थ्य है, तो भी सूत्रारम्भ सामर्थ्य से समास हुआ है ।

## ६९८ भक्ष्येण मिश्रीकरणम् २।१।३५

**गुडेन धानाः—गुड़धानाः । मिश्रणक्रियाद्वारासामर्थ्यम् ।**

भक्ष्य ( भक्षणकर्म ) वाचक जो शब्द तदन्ततदादि तृतीयान्त रहे उसका मिश्रीकरण वाचक सुबन्त शब्द के साथ समास होता है। गुडेन धानाः 'गुडधानाः' समास हुआ। यहां भी पूर्ववत् गुडार्थ तृतीयान्तार्थ का मिश्रण क्रिया में अन्वय एवं मिश्रण क्रिया का फलाश्रय धाना में अन्वय है । गुड में रहनेवाली मिश्रणक्रिया उसका जो फल उसका आश्रय धाना है। कारक तृतीयार्थ का क्रिया में विशेषणतया यहां भी अन्वय है कहा गया है कि "कारकनिष्ठप्रकारतानिरूपितशाब्द-

बोधम्प्रति विशेष्यता सम्बन्धेन क्रियोपस्थितिः कारणम्'' यह शाब्दिक सिद्धान्त है। कर्मादि कारकों का भी फलादि द्वारा क्रिया में ही अन्वय है, यहां क्रिया शब्द से धातु का प्रधान व्यापार ही अपेक्षित है। राजवत् प्रधान व्यापार ही है। यथा—"सर्वे सेवका राजानमनुसरन्ति'' तथैव सर्वाणि कारकाणि प्रधानीभूतव्यापारम्।

## ६९१ चतुर्थी तदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः २।१।३६।

**चतुर्थ्यन्तार्थाय यत् तद् वाचिनाऽर्थादिभिश्च चतुर्थ्यन्तं वा प्राग्वत्। तदर्थेन प्रकृतिविकृतिभाव एव गृह्यते, बलिरक्षितग्रहणाज्ज्ञापकात्। यूपाय दारु यूपदारु। नेह रन्धनाय स्थाली। अश्वघासदयस्तु षष्ठीसमासाः। *अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्*। द्विजायायं द्विजार्थः सूपः। द्विजार्था यवागूः। द्विजार्थं पयः। भूतबलिः। गोहितम्। गोसुखम्। गोरक्षितम्।**

चतुर्थी विभक्ति है अन्त में जिसको ऐसा जो चतुर्थ्यन्त तदादि उसका जो अर्थ उसके लिए जो वस्तु तद्वाचक सुबन्त के साथ चतुर्थ्यन्त का समास होता है, एवं चतुर्थ्यन्त तदादि का सुबन्त अर्थ शब्द के साथ समास विकल्प से होता है। सूत्र में तदर्थ पद से प्रकृति विकृतिभाव सम्बन्ध ही गृहीत है। उपकार्योपकारकभाव आदि सम्बन्ध का ग्रहण नहीं है, सामान्यतः सभी सम्बन्धों का यदि यहां ग्रहण होता तो सूत्र में बलिरक्षितग्रहणव्यर्थ होता, उनकी सार्थकता के लिए यहां विशेष एकमात्र सम्बन्ध का ग्रहण है। उदाहरण यथा—यूपाय दारु समास यूपदारु। यज्ञ में पशु का बध होता है, उस पशु को यज्ञभूमि में बन्धन के लिए जो शंकु ( खुटा या स्तम्भ उसको यूप कहते हैं, काष्ठ ( लकड़ी ) को छील कर उसका यूप बनाया जाता है तक्षद्वारा* ( तक्षा = बढ़ई ) यहां मूलप्रकृति लकड़ी उसका विकृत स्वरूप यूप है दोनों का प्रकृति विकृतिभाव सम्बन्ध है। सूत्रार्थ का समन्वय इस प्रकार है यहां चतुर्थ्य तदादि ( चतुर्थी अन्त में रहे उसकी प्रकृति आदि में रहे ) यूपाय उसका अर्थ यूप के लिए उसका दारु के साथ समास हुआ है। 'रन्धनाय स्थाली' यहाँ रसोई बनाने के लिये बटुवा ( तवेली गुर्जर भाषा में ) यहाँ उपकार्य उपकारक दोनों पदार्थ का सम्बन्ध है, अतः समास का अभाव से वाक्य हो रहा है। अश्वाय घासः यहां समास नहीं है, इससे वहां समासप्राप्ति ही नहीं अतः अश्वस्य घासः = अश्वघासः = अश्व सम्बन्धी घास = तृण। इसी तरह अन्यत्र भी ज्ञान करना*। सुबन्त अर्थ के साथ चतुर्थ्यन्त का नित्यसमास होता है, एवं विशेष्यभूतपदार्थ के तुल्य लिङ्ग होता है, अर्थात् विशेष्य पुंल्लिङ्ग हो तो समस्त शब्द भी पुल्लिङ्ग इसी प्रकार स्त्रीलिंङ्ग एवं नपुसुक व्यवस्था जाननी चाहिये। द्विजाय अयं सूपः इस अर्थ में अस्वपद-विग्रह कर द्विजार्थः सूपः द्विज के लिए दाल यहां सूपशब्द पुंल्लिङ्ग है अतः 'द्विजार्थः' पुंल्लिङ्ग है, द्विज के लिए यवागु = लपसी ( कंसार ) यहां विशेष्य स्त्रीलिङ्ग है, अतः स्त्रीलिङ्ग। द्विजाय इदम् ( पयः ) यहां नपुंसक है।

द्विज = ब्राह्मण–क्षत्रिय–वैश्य है, द्वाभ्यां = जन्मकर्मभ्यां जायते स द्विजः। जन्म एवं कर्म दोनों से द्विजत्व प्राप्त होता है अर्थात् ब्राह्मण से वैध सम्बन्ध से विवाह द्वारा प्राप्त ब्राह्मणी में जायमान होते हुवे जो ब्राह्मणोचित कर्म करता है उसी में ब्राह्मणत्व रहता है जन्मकर्म दोनों मिलकर जातित्व का सम्पादक है। एक नहीं। एवं क्षत्रिय से क्षत्रिया मे जात तदुचित कर्म करने वाला क्षत्रिय है। इसी प्रकार अन्यत्र। भूतबलिः। गवे हितम्, गोहितम्। गवे सुखम् गोसुखम्। गवे रक्षितम् गोरक्षितम्।

## ७०० पञ्चमी भयेन २।१।३७।

चोराद्भयं चोरभयम् । ॐभयभीतभीतिभीभिरिति वाच्यम्ॐ । वृकभीतः । वृकभीतिः । वृकभीः ।

सुबन्त भय शब्द के साथ पञ्चम्यन्त का समास विकल्प से होता है। यहां वार्तिककार कहते हैं कि सूत्र में अत्यल्प भयेन कहा है, उसके स्थान में भय भीत भीति एवं भी इनको रखके इनका भी पञ्चम्यन्त के साथ विकल्प समास होता है। एक ही उदाहरण यहां दिया वृकात् भीतः वृकभीतः यहां ञिभी भये से कर्म में क्तप्रत्यय भय में हेतु वृक से अपादान में पञ्चमी है, वृक के कारण भय से युक्त पुरुष। एवं वृकभीतः। वृकभीतिः। वृकभीः।

## ७०१ अपेतापोढमुक्तपतितापत्रस्तैरल्पशः २।१।३८।

एतैः सहाल्पं पञ्चम्यन्तं समस्यते स तत्पुरुषः । सुखापेतः । कल्पनापोढः । चक्रमुक्तः । स्वर्गपतितः । तरङ्गापत्रस्तः । अल्पशः किम्, प्रासादात्पतितः ।

सुबन्त अपेत, अपोढ, मुक्त, पतित, एवं अपत्रस्त का अल्प पञ्चम्यन्त के साथ विकल्प समास होता है। इस समास की तत्पुरुष संज्ञा होती है। सुख से रहित = सुखात् अपेतः सुखापेतः। कल्पना = तर्क शक्ति से रहित को कल्पनायाः अपेतः कल्पनापेतः। चक्र से मुक्त चक्रात् मुक्तः चक्रमुक्तः। पुण्यक्षीण से स्वर्ग से पृथ्वी में गिरा हुआ स्वर्गात् पतितः स्वर्गपतितः पतनार्थक पत्लृ धातु को सन् प्रत्यय को 'तनिपति' से विकल्प इट् आगम होता है। यहां नियम है कि किसी भी स्थल में इट् आगम विकल्प से हुआ हो वहां निष्ठा ( क्त क्तवतु ) को इट् नहीं होता है नियम—"यस्य विभाषा" अतः यहां 'पत्तः' होना उचित है, 'पतितः' यह रूप नहीं होता है, तथापि सूत्रनिर्देश सामर्थ्य से इट् करने के लिए 'यस्य विभाषा' अनित्य है। अतः यहां निषेध नहीं, इट् से 'पतितः' प्रयोग यथा कथञ्चित् बना है। जल के तरङ्गों से त्रस्त अर्थ में तरङ्गात् अपत्रस्तः समास से 'तरङ्गापत्रस्तः' है। सूत्र में अल्पशः का अर्थ यह है कि इने गिने शिष्टों से प्रयुक्त स्थल में इन शब्दों का पञ्चम्यन्त के साथ समास होता है सर्वत्र नहीं। प्रासादात् पतितः यहां समास युक्त शब्द स्वरूप शिष्टोचरित या आर्ष ग्रन्थों में प्रयुक्त नहीं अतः समास न हुआ।

## ७०२ स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन २।१।३९।

स्तोकान्मुक्तः । अल्पान्मुक्तः । अन्तिकादागतः । अभ्याशादागतः । दूरादागतः । विप्रकृष्टादागतः । कृच्छ्रादागतः । पञ्चम्याः स्तोकादिभ्य इत्यलुक् ।

सुबन्त स्तोक, अन्तिक, दूरार्थ एवं कृच्छ्र शब्दों का क्तप्रत्ययान्त के साथ समास होता है। सूत्रों के उदाहरणों में समास एवं 'पञ्चम्याः' सूत्र से पञ्चमी का अलुक् हुआ। स्तोक = अल्प, अल्प = कम, अन्तिक = समीप, अभ्याश = समीप, दूर = दूर, विप्रकृष्ट = दूर, कृच्छ्र = कष्ट। मुक्त में कर्म में मुच्लृ धातु से क्तप्रत्यय है। मुक्तिरूप फल का आश्रय मुक्त कहा जाता है। द्वितीया तत्पुरुष, तृतीया तत्पुरुष, चतुर्थी तत्पुरुष एवं पञ्चमी तत्पुरुष एवं उनके नियम तथा उदाहरण बता कर अब षष्ठी तत्पुरुष का निर्देश करते हैं।

## ७०३ षष्ठी २।२।८।

राज्ञः पुरुषो राजपुरुषः ।

षष्ठयन्त तदादिका समर्थ सुबन्त के साथ समास संज्ञा होती है। एवं उसकी तत्पुरुष संज्ञा होती है। राज्ञः पुरुषो राजपुरुषः। पक्ष में राज्ञः पुरुषः। यहां राजन् शब्द से 'शेषे' सूत्र से सम्बन्ध में षष्ठी विभक्ति है, षष्ठयार्थ स्वत्व है उस में राज पदार्थ का निरुपितत्व सम्बन्ध से अन्वय है, एवं स्वत्व का पुरुषार्थ में आश्रयत्व ( आधेयत्व या निष्ठत्व या वृत्तित्व ) सम्बन्ध से अन्वय है। राजनिरुपित-स्वत्वाश्रयः पुरुषः यह अर्थ है राजार्थ एवं पुरुषार्थ का स्वस्वामिभाव सम्बन्ध है सम्बन्ध के प्रतियोगिवाचक से षष्ठी है एवं समास है। समास स्थल में संसर्ग = सम्बन्ध का संसर्ग विधया मानकर राजपदार्थ का पुरुष में अन्वय से स्वस्वामिभाव सम्बन्ध से राजविशिष्ट पुरुषार्थ है। राजपुरुष अन्यका भृत्य नहीं होता है, एवं जो किसी का भी भृत्य नहीं वह भी राजपुरुष नहीं अतः यहां भेद, संसर्ग या भेद संसर्ग उभय षष्ठी का वाच्य है। अराजकीय भिन्नः राजनिरुपित स्वत्ववान् पुरुषः यह राज्ञः पुरुषः का अर्थ है। कहा है कि—

"भेदः संसर्ग उभयमिति वाच्यव्यवस्थितेः"।

## ७०४ याचकादिभिश्च २।२।९।

**एभिः षष्ठ्यन्तं समस्यते। तृजकाभ्यां कर्तरीत्यस्य प्रतिप्रसवोऽयम्। ब्राह्मणयाचकः। देवपूजकः। ॐगुणात्तरेण तरलोपश्चेति वक्तव्यम्ॐ। तरबन्तं यद् गुणवाचि तेन सह समासस्तरप्प्रत्ययलोपश्च। 'न निर्धारणे' इति, पूरणगुणेति च निषेधस्य प्रतिप्रसवोऽयम्। सर्वेषां श्वेततरः = सर्वश्वेतः। सर्वेषां महत्तरः = सर्वमहान्। ॐकृद्योगा षष्ठी समस्यत इति वक्तव्यम्ॐ। इध्मस्य व्रश्चनः = इध्मव्रश्चनः।**

सुबन्त याजकादि शब्दों के साथ षष्ठयन्त का समास होता है। यह सूत्र 'तृजकाभ्याम्' का बाधक है। प्रतिप्रसव का अर्थ है = बिपरीत कार्य की उत्पत्ति करना, समास निषेध से विपरीत कार्य समास रूप कार्य करना उसका प्रतिपादक। ब्राह्मणानां याचकः ब्राह्मणयाचकः। देवानां पूजकः देवपूजकः। याचक पूजक कर्ता में ण्वुल् प्रत्ययान्त है। यज्ञकर्ता याचकः। पूजनकर्ता पूजकः। •तरबन्त गुणवाचक का षष्ठयन्त के साथ समास होता है एवं तरप् प्रत्यय का लोप भी होता है•। यह वार्तिक न निर्धारणे एवं 'पूरणगुण' का बाधक है। बाधक को प्रतिप्रसव कहते हैं। सुबन्त श्वेत शब्द से अतिशय अर्थ में तरप् प्रत्यय होता है। अतिशयेन श्वेतः श्वेततरः, सर्वेषां श्वेततरः यहां समास तरप् का लोप से सर्वश्वेतः। अतिशयेन महान् इति महत्तरः, सर्वेषां महत्तर इति सर्वमहान्। कृदन्त तदादि के योग में षष्ठयन्त का समास होता है। इध्मस्य = काष्ठस्य वृश्चनः कुठार इति इध्मवृश्चनः। लकड़ी को काटने वाली कुहाड़ी ( गुर्जरभाषा में कोढ़ी ) कहते हैं। ओव्रश्चू छेदने से करण में ल्युट् प्रत्यय होता है = काटने का साधन।

## ७०५ न निर्धारणे २।२।१०।

**निर्धारणे या षष्ठी सा न समस्यते। नृणां द्विजः श्रेष्ठः। ॐप्रतिपदविधाना षष्ठी न समस्यते इति वाच्यम्ॐ। सर्पिषो ज्ञानम्।**

निर्द्धारण में विहित जो षष्ठी तदन्त का सुबन्त के साथ समास नहीं होता है। मनुष्य समुदाय में द्विज श्रेष्ठ है, यहां नृ आम् द्विज सु का षष्ठीसमास न हुआ है। •तत तत विशेष शब्दों को उच्चारण कर विधीयमान जो षष्ठी तदन्त का सुबन्त के साथ समास नहीं होता है। सर्पिषः ज्ञानम् यहां

'ज्ञो विदर्थस्य करणे' ३।३।५१ से प्रतिपदोक्त षष्ठी का विधान है अतः समास न हुआ। वस्तुतः यह वार्तिक व्यर्थ है, शेष से षष्ठी कर षष्ठी से समास हो जाता, पुनः उन विशेष सूत्रों से विधीयमान जहां षष्ठी है उस षष्ठी का श्रवण ही रहता है विधान सामर्थ्य से, अतः उन सूत्रों के वैयर्थ्यभय से समास नहीं होगा। उस सिद्ध वस्तु का यह महावाक्य केवल अनुवादक है, अपूर्व नहीं है।

## ७०६ पूरणगुणसुहितार्थसदव्ययतव्यसमानाधिकरणेन २।२।११।

पूरणाद्यर्थैः सदादिभिश्च षष्ठी न समस्यते। पूरणे—सतां षष्ठः। गुणे—काकस्य कार्ष्ण्यम्, ब्राह्मणस्य शुक्लाः। यदा प्रकरणादिना दन्ता इति विशेष्यं ज्ञातं तदेदमुदाहरणम्। अनित्योऽयं गुणेन निषेधः, तदशिष्यं संज्ञाप्रमाणत्वादित्यादिनिर्देशात्। तेनार्थगौरवं बुद्धिमान्द्यमित्यादि सिद्धम्। सुहितार्थास्तृप्त्यर्थाः-फलानां सुहितः। तृतीयासमासस्तु स्यादेव। स्वरे विशेषः। सत्-ब्राह्मणस्य कुर्वन् कुर्वाणो वा किङ्कर इत्यर्थः। अव्ययम्-ब्राह्मणस्य कृत्वा। पूर्वोत्तरसाहचर्यात्कृदव्ययमेव गृह्यते। तेन तदुपरीत्यादि सिद्धम् इति रक्षितः। तव्य—ब्राह्मणस्य कर्तव्यम्। तव्यता तु भवत्येव-स्वकर्तव्यम्। स्वरे भेदः। समानाधिकरणे—तक्षकस्य सर्पस्य। विशेषणसमासस्तु इह बहुलग्रहणान्न। गोर्धेनोरित्यादिषु पोटायुवतीत्यादीनां विभक्त्यन्तरे चरितार्थानां परत्वाद् बाधकः षष्ठीसमासः प्राप्तः सोऽप्यनेन वार्यते।

पूरणप्रत्ययान्त, गुणवाचक, सुहितार्थ, सत् (शतृ शानच्) अव्यय, तव्यप्रत्ययान्त एवं समानाधिकरण (एकार्थ बोधक) के साथ षष्ठ्यन्त का समास नहीं होता है। पूरणे—सतां षष्ठः यहां समास न हुआ, छःठमी संख्या को पूर्ण करने वाला अर्थात् षठमा अर्थ में षण्णां पूरणः षष्ठः यहां पूरणार्थक डट् प्रत्यय उसको थुक् आगम एवं ष्टुत्व से षष्ठ की सिद्धि है। गुण में काक-सम्बन्धिनी कृष्णता अर्थ में समासाभाव काकस्य कार्ष्ण्यम्। ब्राह्मणस्य शुक्लाः यहां शुक्लत्व गुणविशिष्ट दन्ताः यहां समासाभाव है। जब दन्त विशेष्य है, तब उसमें गुण शुक्ल विशेषण तब यह उदाहरण है, दन्त वर्णन प्रसङ्ग में क्षत्रियस्य रक्ताः दन्ताः, वैश्यस्य पीताः दन्ताः, शूद्रस्य कृष्णाः दन्ताः। उसके प्रसङ्ग में ब्राह्मणस्य शुक्लाः यह कथन में विशेष्य दन्ता का स्वतः प्रकरण से लाभ होता हैं।

इन उदाहरणों से प्राचीन समाज की स्थित का दिग्दर्शन होता है उस समय जाति का सुगमता पूर्वक ज्ञानार्थ दांत पूर्वोक्त प्रकार से रंगनी को प्रथा अनिवार्य थी। प्रश्न विना ही स्वतः ब्राह्मणादि का ज्ञान हो जाता था केवल ब्राह्मणों के दांत सफेद रहते थे। अन्य वर्णोंके नहीं, श्वेत वस्त्रों का परिधान ब्राह्मण करते थे। अधिक स्वच्छता प्रिय ब्राह्मण थे, आन्तरिक एवं बाह्य एवं तपः प्रधान असंग्रही विद्या व्यसनी रागद्वेषादि रहित थे।

गुण के साथ समास निषेध अनित्य है अतः षष्ठ्यन्त का गुणवाचक सुबन्त से समास होता है क्वचित् तेन अर्थस्य गौरवम् अर्थगौरवम्, बुद्धेः मान्द्यम् बुद्धिमान्द्यम् यहां समास हो गया। मन्दता गुरुता गुण है। इस अनित्य में सूत्रनिर्देश ही प्रमाण है संज्ञायाः प्रमाणत्वं तस्मात् संज्ञाप्रमाणत्वात् यह पाणिनि का शब्द सूत्रघटक है।

वस्तुतः गुण के साथ समास निषेध कर कोई फल नहीं है, प्रदर्शित उदाहरण समास के अनित्य न मान कर भी सिद्ध हो सकते है यथा संज्ञायाः सम्बन्धि संज्ञासम्बन्धि

तत्प्रमाणम् इति संज्ञाप्रमाणम् यहां 'शाकपार्थिवादि मानकर मध्यम पद सम्बन्धि का लोप है, इस प्रकार अर्थस्य सम्बन्धि तस्य गौरवम् यहां भी मध्यम पद लोपी समास है। बुद्धि-मान्द्यम् बुद्धि सम्बन्धि मान्द्यम् है। तृप्त्यार्थ का उदाहरण फल सम्बन्धिनी तृप्ति अर्थ में फलानां सुहितः समासाभाव है। फलैः सुहितः = तृप्तः यहां तृतीया तत्पुरुष समास होता ही है, तृतीया तत्पुरुष में पूर्वपद प्रकृति स्वर होता है। यदि षष्ठयन्त का समास होकर फलसुहितः हो तो अन्तोदात्त होता, यह स्वरभेद है। सत = शतृ शानच् की 'तौ सत्' सूत्र से सत्संज्ञा होती है तदन्त का षष्ठी समास निषेध यथा द्विजस्य कुर्वन् यहां शतृ प्रत्ययान्त है कुर्वन्, द्विजस्य कुर्वाणः यहां शानच् प्रत्ययान्त है यहां कार्यकर्ता भृत्य विशेष्य है भृत्य को किङ्कर कहते हैं क्या क्या वह कार्य नहीं करता सेवादि सर्वविध कार्य सम्पादक है सर्वं करोति अर्थ में किङ्कर शब्द है। अव्यय—ब्राह्मणस्य कृत्वा यहां समासाभाव है कृत्वा में 'समानकर्तृकयोः' सूत्र से क्रियाद्वय का एक कर्ता रहे वहां पूर्वकाल में होने वाली जो क्रिया उसका वाचक धातु से क्त्वा प्रत्यय होता है 'क्त्वातो' सूत्र से अव्यय संज्ञा यहां कृत्वा की है। यहां कृत्प्रत्यय यत् एवं उत्तर में कृत्प्रत्यय तव्य इन दोने के मध्यस्थित अव्यय सहचरित परिभाषा से कृद् अव्यय का ही यहां ग्रहण है। तद्धितान्त अव्यय का नहीं अतः तस्य उपरि यहां समास निषेध न होने से षष्ठयन्त तस्य का तद्धितान्त उपरि के साथ समास होकर 'तदुपरि' सिद्ध हुआ है यह रक्षिताचार्य का मत है। तव्य—ब्राह्मणस्य कर्तव्यम् यहां समासाभाव है, सकर्मक कृधातु से कर्म में तव्य प्रत्यय कर तव्य प्रत्ययान्त कर्तव्य है। गुण से कृ के ऋकार को अर् हुआ है। "निरनुबन्धकग्रहणे न सानुबन्धकस्य" परिभाषा से यहां तव्य से तव्यत् का ग्रहण नहीं है अतः तव्यत् प्रत्ययान्त का षष्ठी तत्पुरुष समास होकर ब्राह्मणकर्तव्यम् होता ही है, परन्तु स्वर में भेद है। समानाधिकरणे—समानार्थक एवं समान विभक्त्यन्त को समानाधिकरण कहते हैं अर्थात् एक अर्थ बोधक यथा 'तक्षकस्य सर्पस्य' यहां जो तक्षक है वही सर्प है एवं जो सर्प यहां गृहीत है वह तक्षक ही है एकार्थ बोधकत्व है समासाभाव हुआ विशेषण समास 'विशेषणम्' सूत्र से होना चाहिये वहां यह दूरस्थ का निषेधक नहीं है।

अतः तक्षकस्य सर्पस्य यहां प्राप्तविशेषण समास का अभाव बहुलग्रहण ने किया। 'गोः धेनोः' यहां यद्यपि पोटा युवति से समासनिषेधप्राप्त है, किन्तु वह षष्ठयन्त से इतर विभक्त्यन्त मे निषेध-कर कृतार्थ है अतः क्षीणशक्तिक होकर यहां निषेधार्थ प्रवृत्त हुआ उसको षष्ठी सूत्र परत्व के कारण बाध करता है उक्त 'गोः' धेनोः' यहां गो अस् धनु अस् समास प्राप्त है किन्तु षष्ठी समास का इसने वारण किया अर्थात् बाधक के वाधक का बाध हुआ १ पोटायुवति २ उसका बाधक षष्ठी ३ उसका बाधकपूरणगुण है।

## ७०७ क्तेन च पूजायाम् २।२।१२।

**'गतिबुद्धि' इति सूत्रेण विहितो यः क्तस्तदन्तेन षष्ठी न समस्यते। राज्ञां मतो बुद्धः पूजितो वा। राजपूजित इत्यादौ तु भूते क्तान्तेन सह तृतीयान्तस्य समासः।**

मति बुद्धि सूत्र से विधीयमान जो क्त तदन्ततदादि के साथ षष्ठ्यन्त का समास नहीं होता है। राज्ञां मतः, यहां 'क्तस्य च वर्तमाने' से षष्ठी है, राजन् आम् मतस् समासाभव से प्राप्त का ( राज्ञा पूजितः राजपूजितः वहाँ भूतार्थ में क्तविहित है तृतीया तत्पुरुष समास है। अतीत काल में राज-

कृत सम्मान। यहां पूर्वपदप्रकृति स्वर है। षष्ठीसमास राज्ञां पूजित का होता है। तृतीया तत्पुरुष एवं षष्ठीतत्पुरुष में यह भेद है।

## ७०८ अधिकरणवाचिना च २।२।१३।

**क्तेन षष्ठी न समस्यते। इदमेषामासितं गतं भुक्तं वा।**

अधिकरण में विहित जो क्त तदन्त के साथ षष्ठ्यन्त का समास नहीं होता है। एषाम् आसतम् में अधिकरणवाचिनश्च सूत्र से षष्ठी विधीयमान है। 'आसीनम्' यहां आस्यन्ते जनाः यत्र इस अर्थ में 'क्तोऽधिकरणे' से आधार अर्थ में क्तप्रत्यय है स्थिति का आश्रय स्थान। समासाभाव। एषां गतम् एवं भुक्त से भी अधिकरणार्थक क्त है—गमनक्रिया का अधिकरणमार्ग है, भोजनक्रिया का अधिकरण स्थान अर्थ है।

## ७०९ कर्मणि च २।२।१४।

**उभयप्राप्तौ कर्मणीति या षष्ठी सा न समस्यते। आश्चयो गवां दोहोऽगोपेन।**

'कर्तृकर्मणोः' सूत्र से कर्तृ एवं कर्म वाचक दोनों को जहाँ षष्ठी प्राप्त है वह 'उभयप्राप्तौ' नियम से कर्मवाचक से षष्ठी बोधन करता है, वही षष्ठी तदन्त का समर्थ सुबन्त के साथ समास नहीं होता है। आश्चर्यो गवां दोहः अगोपेन। यहां गो आम् दोह सु का षष्ठी समास प्राप्त है उसका निषेध है, गवाम् में उभयप्राप्तौ नियम से कर्म में षष्ठी है। अगोप से तृतीया। गोकर्मक अगोपकर्तृक जो द्रवद्द्रव्य = दूध उसका जो पृथक् करण उसका जनक जो हाथ या मशीन चलाना रूप व्यापार आश्चर्य जनक यह अर्थ है। अधिकतर गोवाले ही गायें उस समय दुहते होगें यह सामाजिक स्थिति का प्रयोग चित्रण करता है। गुजरात आदि प्रान्त में गृह स्वामिनी स्त्रियों ही गाय भैंस को प्रतिगृह दुह लेती है सम्प्रति भी।

## ७१० तृजकाभ्यां कर्तरि २।१।१५।

**कर्त्रर्थतृजकाभ्यां षष्ठ्या न समासः। अपां स्रष्टा। वज्रस्य भर्ता। ओदनस्य पाचकः। कर्तरि किम्, इक्षूणां भक्षणम इक्षुभक्षिका। पत्यर्थकभर्तृशब्दस्य याचकादित्वात्समासः। भूभर्ता। कथं तर्हि घटानां निर्मातुस्त्रिभुवनविधातुश्च कलह इति। शेषषष्ठ्या समास इति कैयटः।**

कर्ता का वाचक तृच् एवं अक कृतप्रत्ययदन्त सुबन्त के साथ षष्ठ्यन्त का समास नहीं होता है। अपां स्रष्टा यहां तृच् कर्ता में है समासाभावः। 'वज्रस्य भर्ता' यहां भी समासाभाव। ओदनस्य पाचकः यहां कर्ता में ण्वुल् उसको अकादेश उपधावृद्धि से पाचकः। इक्षूणां भक्षणम् यहां भक्षणं में ण्वुल् प्रत्यय है वह कर्ता में विहित नहीं है किन्तु भाव में है। इक्षु से कर्म में षष्ठी कर के समास इक्षुभक्षिका। इक्षुभक्षणम् अर्हतीति इक्षुभक्षिका। याचकादिगण में पति अर्थबोधक भर्तृ का पाठ है। अतः समास से भूः = पृथ्वी का भर्ता रक्षक भूभर्ता। घटनिर्माण कर्ता कुंहार (प्रजापति वह भी कहा जाता है) एवं ब्रह्मा भी प्रजापति इन दोनों में जिस प्रकार महान् अन्तर है ऐसी परिस्थिति उत्कर्षख्यापनार्थ क्लेश परस्परस्पर्धा अनुचित है उस प्रकार तुम्हारी मेरे साथ स्पर्धा या कलह अस्वाभाविक है। अत्यन्त उच्चतम के साथ अधम का क्लेश में कहा जाता है कहां वह कहां मैं। यहां त्रिभुवनस्य

विधातुः का शेषषष्ठी कर समास होता है। यहां कारक षष्ठी नहीं, अतः निषेध का विषय नहीं है। यह कैयट मत है।

## ७११ कर्तरि च २।२।१६।

**कर्तरि षष्ठ्या अकेन न समासः। भवतः शायिका। नेह तृजनुवर्तते। तद्-योगे कर्तुरभिहितत्वेन कर्तृषष्ठ्या अभावात्।**

कर्ता में विहित जो षष्ठी तदन्त का अकप्रत्ययान्त सुबन्त के साथ समास नहीं होता है। भवतः यहां कर्ता में 'कर्तृ कर्मणोः' से षष्ठी है शायिका में भाव से ण्वुल् 'पर्यायार्हणा' से है, समासाभाव। यहां तृच् की पूर्व से अनुवृत्ति नहीं है। कर्ता अर्थ में विधीयमान तृच् से कर्तृरूप अर्थ उक्त होने से उसके योग में कर्त्रर्थक षष्ठी न होने से समास वहां अप्राप्त है।

## ७१२ नित्यं क्रीडाजीविकयोः २।२।१७।

**एतयोरर्थयोरकेन नित्यं षष्ठी समस्यते। उद्दालकपुष्पभञ्जिका। क्रीडा-विशेषस्य संज्ञा। संज्ञायामिति भावे ण्वुल्। जीविकायां दन्तलेखकः। तत्र क्रीडायां विकल्पे जीविकायां तृजकाभ्यां कर्तरीति निषेधे प्राप्ते वचनम्।**

अक प्रत्ययान्त सुबन्त के साथ क्रीडा एवं जीविका अर्थ में षष्ठयन्त का नित्यसमास होता है। श्लेष्मातक को उद्दालक कहते हैं उसके पुष्प जिस क्रीडाविशेष में तोड़े जाते है उस क्रीडाविशेष की संज्ञा अर्थ में 'संज्ञायाम्' सूत्र से भावार्थक ण्वुल् प्रत्ययकर भञ्जनं भञ्जिका बना कर उद्दालकस्य पुष्पाणि भज्यन्ते यस्यां क्रीडायाम् विग्रह में समास यहां हुआ है। दांतों पर लेखन क्रिया द्वारा जीविका अर्जनकर्ता अर्थ में षष्ठी समास तृजकाभ्यां निषेध को बाधकर इससे नित्यसमास हुआ—दन्तलेखकः। क्रीडा में विकल्प समास को बाधकर नित्यसमासार्थ यह सूत्र है।

## ७१३ पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे २।२।१८।

**अवयविना सह पूर्वादयः समस्यन्ते एकत्वसंज्ञाविशिष्टश्चेदवयवी। षष्ठी-समासापवादः। पूर्वं कायस्य पूर्वकायः। अपरकायः। एकदेशिना किम्, पूर्वं नाभेः कायस्य। एकाधिकरणे किम्, पूर्वश्छात्राणाम्। सर्वोऽप्येकदेशोऽह्ना समस्यते, संख्याविसायेतिज्ञापनात्। मध्याह्नः। सायाह्नः। केचित्तु सर्व एक-देशः कालेन समस्यते नत्वह्नैव, ज्ञापकस्य सामान्यापेक्षत्वात्। तेन मध्यरात्रः। उपरताः पश्चिमरात्रगोचरा इत्यादि सिद्धमित्याहुः।**

एकत्व संज्ञायुक्त अवयवी के साथ सुबन्त पूर्व, अपर, अधर, उत्तर शब्द का समास होता है। षष्ठी समास का यह सूत्र बाधक है। पूर्वं कायस्य = शरीर का पूर्वभाग अर्थ में पूर्व अम् काय अस् समास से पूर्वकायः। कटि से नीचे का शरीर को अपरकायः कहते हैं। अवयवी का पूर्वादि शब्दों के साथ समास होता है अवयववाचकषष्ठयन्त का नहीं अतः 'पूर्वं नाभेः' यहां नाभि अवयवी नहीं समासाभाव = नाभिका पूर्व अंश काया का अवयव है। परस्परान्वयरूप सामर्थ्य यहां है।

जहां अवयवी बहुत्वसंज्ञायुक्त रहें वहां समासाभाव है, यथा पूर्वः छात्राणाम्। सभी अवयववाचक-शब्द का अहन् सप्तम्यन्त के साथ समास होता है, इसमें ज्ञापक "संख्याविसाय' सूत्र ही प्रमाण है यथा सायपूर्वक अह्न को अहन् आदेश वह करता है, यदि अवयववाचकसाय का अहन् के साथ समास न होता तो सायपूर्वकस्व अहन् को दुर्लभत्व से आदेश विधान अनुपपन्न होकर समास विधान में

ज्ञापक है। यहां "असति बाधके प्रमाणानां सामान्ये पक्षपातः" विशेष बाधक न रहें वहां ज्ञापन लाघवार्थ सामान्य होता है, विशेषज्ञान सामान्यज्ञानपूर्वक होता है वहां ज्ञानद्वय का ज्ञान करना पड़ता है गौरव है, अतः सर्वोऽप्येकदेशः कालेन सह समस्यते = सभी अवयववाचक शब्दों का कालवाचकषष्ठयन्त के साथ समास होता है। यही सामान्यज्ञापन संख्याविसाय में सायग्रहण करता है। इससे रात्रेः मध्यम् मध्यरात्रः की सिद्धि हुई, रात्रिशब्द भी कालवाचक है। टच्प्रत्ययान्त रात्र यहां है। रात के बारह बजे बाद अश्वभोजनरूप व्यापार से विरत है, एतदर्थक वाक्यघटक 'पश्चिमरात्रः' की भी सिद्धि हुई।

## ७१४ अर्धं नपुंसकम् २।२।२।

**समांशवाच्यर्धशब्दो नित्यं क्लीबे स प्राग्वत्। *एकविभक्तावषष्ठ्यन्तवचनम्*। एकदेशिसमासविषयकोऽयमुपसर्जनसंज्ञानिषेधः। तेन 'पञ्चखट्वी' इत्यादि सिध्यति। अर्धं पिपल्याः अर्धपिप्पली। क्लीबे किम्, ग्रामार्धः। द्रव्यैक्ये एव। अर्धं पिप्पलीनाम्।**

अर्धशब्द अनेक लिङ्क है, उनमें समानांशवाचक खण्डार्थक नित्य नपुंसक ही है। समांशवाचक नपुंसक सुबन्त अर्ध का षष्ठयन्त के साथ समास होता है। पूर्व वर्णित 'एकविभक्तौ चापूर्वनिपाते' में वह एकदेशी षष्ठयन्त जहां रहे वहां उपसर्जनसंज्ञा नहीं करता है, अन्यत्र षष्ठयन्त समासावयव की उपसर्जन संज्ञा होती ही है। प्रकृत में पिप्पल्याः अर्धम् = पिप्पली अस् अर्ध सु, समास, विभक्ति लुक्, अर्ध की उपसर्जनसंज्ञा पूर्वनिपात वहां समासार्थविग्रह वाक्य में पिप्पली नियतविभक्त्यन्त = षष्ठयन्त है अतः इस वार्तिक ने पिप्पली की उससे प्राप्त उपसर्जन संज्ञा का एकदेशी समास होने के कारण निषेध किया अतः उपसर्जन पिप्पली नहीं अतः ह्रस्व 'गोस्त्रियोः' से न हुआ। अर्धपिप्पली। पिपर का ठीक आधा हिस्सा यह अर्थ है। पञ्चानां खट्वानां समाहारः यहां 'तद्धितार्थोत्तरपदे' से समास अवयव-अवयवी का नहीं है अतः एकदेशि समास पर पढ़ा हुआ वार्तिक उपसर्जन संज्ञा का यह प्रतिबन्धक नहीं है उपसर्जन संख्या होकर खट्वा का आकार का ह्रस्व अकार हुआ है। अकारान्तोत्तरपदोद्विगुः स्त्रियामिष्टः से विद्यमान पञ्चखट्व से द्विगोः ङीप् होकर अकारलोप से पञ्चखट्वी है।

ग्रामार्धः में षष्ठी सूत्र से समास ग्राम की उपसर्गन संज्ञा पूर्वनिपात यहां अर्ध शब्द पुंलिङ्ग है, अत 'अर्धम्,' सूत्र की अप्रवृत्ति है। अवयवी वाचक शब्द एकवचनान्त नहीं अतः 'अर्धपिप्पलीनाम्' यहां समासाभाव है। यहां नपुंसक ग्रहण व्यर्थ है समांशवाचक नित्यनपुंसक है ही, वह व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि --'सूत्रे लिङ्गवचनमतन्त्रम्' परिभाषा।

## ७१५ द्वितीयतृतीयचतुर्थतुर्याण्यन्यतरस्याम् २।२।३।

**एतान्येकदेशिना सह प्राग्वद्वा। द्वितीयं भिक्षायाः-द्वितीयभिक्षा। एकदेशिना किम् द्वितीयं भिक्षाया भिक्षुकस्य। अन्यतरस्यांग्रहणसामर्थ्यात्पूरणगुणेति निषेधं बाधित्वा पक्षे षष्ठीसमासः। भिक्षाद्वितीयम्।**

सुबन्त द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ एवं तुर्य का सुबन्त अवयवी के साथ विकल्प समास होता है भिक्षा का दूसरा अंश, यहां भिक्षा अस् द्वितीय सु समासादिकार्य से द्वितीय भिक्षा पक्ष में 'द्वितीयं भिक्षायाः'। भिक्षुक की भिक्षा का द्वितीय अंश यहां 'द्वितीयं भिक्षाया भिक्षुकस्य' भिक्षा अवयवी

वाचक नहीं अतः समास यहां न हुआ। अन्यतरस्यां ग्रहण यहां एकार्थीभावात्मिका शक्ति में समास विकल्पार्थ है, अतः इससे समासाभाव पक्ष में 'पूरणगुण' से प्राप्त समास निषेध को बाधकर षष्ठीतत्पुरुष होता है, भिक्षा का इसमें पूर्वनिपात है - भिक्षाद्वितीयम्। भिक्षा का दूसरा भाग = अंश।

## ७१६ प्राप्तापन्ने च द्वितीयया २।२।४।

पक्षे द्वितीया श्रितेति समासः। प्राप्तो जीविकां प्राप्तजीविकः। जीविकाप्राप्तः। आपन्नजीविकः, जीविकापन्नः। इह सूत्रे द्वितीयया अ इति छित्त्वा अकारोऽपि विधीयते। तेन जीविकां प्राप्ता स्त्री प्राप्तजीविका। आपन्नजीविका।

सुबन्त प्राप्त एवं आपन्न का द्वितीयान्त के साथ समास होता है। पक्षमें द्वितीया श्रित से समास होता है। जीविकां प्राप्तः—प्राप्तजीविकः 'गोस्त्रियोः' से आकार का ह्रस्व। पक्ष में जीविकाप्राप्तः। जीविकाम् आपन्नः आपन्नजीविकः पक्ष में जीविकापन्नः। इस सूत्रमें अकार पृथक् कर अकार भी इसका विधेय है, यहां स्त्रीवाचक प्राप्ता एवं आपन्ना का आकार को अकारादेश होकर जीविकां प्राप्ता, जीविकाम् आपन्ना स्त्री वहां प्राप्तजीविका, आपन्नजीविका हुआ है, अकार पदच्छेद में शिष्टकृत व्याख्यान शरण है।

## ६१७ कालाः परिमाणिना २।२।५।

परिच्छेद्यवाचिना सुबन्तेन सह कालाः समस्यन्ते। मासो जातस्य यस्य स मासजातः। द्व्यहजातः। द्वयोरह्नोः समाहारो द्व्यहः। द्व्यहो जातस्येति विग्रहे।*उत्तरपदेन परिमाणिना द्विगोः सिद्धये बहूनां तत्पुरुषस्योपसंख्यानम्*। द्वे अहनी जातस्य स द्व्यह्नजातः, 'अह्नोऽह्नः' इति वक्ष्यमाणोऽह्नादेशः। पूर्वत्र तु 'न सख्यादेः समाहार' इति निषेधः।

सुबन्त परिच्छेद्य वाचक के साथ कालवाचक सुबन्त का समास होता है। जिस वालक को उत्पन्न हुए एक मास हुआ इस अर्थ में 'जातस्य मासः' यही लौकिक विग्रह है। यस्य घटित बहुव्रीहि नहीं है, 'स' समस्त शब्द स्वरूप का परिचायक है, अन्यथा बहुव्रीहि की भ्रान्ति प्रसक्त होगी। मास अस् जात सु यह अलौकिक विग्रह वाक्य है, समास मासजातः। जातस्य द्व्यहः इति द्व्यहजातः संख्यावाचक द्विशब्द आदि में है, अहन् अह्नादेश न हुआ 'न संख्यादेः' से निषेध है। द्वयोः अह्नोः समाहारः द्वहः। द्वि अहन् टच् टिलोप जातस्य द्व्यहः इति द्व्यहजातः। *परिमाण वाचक उत्तरपद के साथ द्विगुसमासकी। सिद्धि के लिए अनेक ( बहुत ) पदों का तत्पुरुष समास होता है। द्वे अहनी जातस्य यहाँ द्वि औ अहन् औ जात अस् यहां उत्तरपद परिणाम वाचक जात है, अतः त्रिपदतत्पुरुष समासकर विभक्ति लोप के बाद प्रत्यय लक्षण से सुबन्त मानकर द्वि अहन् का तद्धितार्थोत्तरपदे' से द्विगुसमास हुआ है। यहां 'अह्नोऽह्न' से अह्नादेश हुआ है।

## ७१८ सप्तमी शौण्डैः २।१।४०।

सप्तम्यन्तं शौण्डादिभिः प्राग्वद् वा। अक्षेषु शौण्डः—अक्षशौण्डः। अधिशब्दोऽत्र पठ्यते। अध्युत्तरपदादिति खः। ईश्वराधीनः।

शौण्डादिगण पठित सुबन्त शब्दों के साथ सप्तम्यन्त का विकल्प से समास होता है। पासा खलने में धूर्त यहां 'अक्षेषु शौण्डः' अक्षशौण्डः' यहां वृत्ति के अन्तर्भूत प्रसक्ति आदि क्रियाओं का

आपेक्षकर अक्षादि को आधारत्व मानना। अक्षधूर्तः। स्त्रीधूर्तः। स्त्रीकितवः। यहां सूत्र में बहुवचन से गणपाठ का ग्रहण है। शौण्डादिगण में अधिशब्द का भी पाठ है ईश्वरे अधि ईश्वराधि से खप्रत्यय, ख को इन ईश्वराधीनः।

## ७१९ सिद्धशुष्कपक्वबन्धैश्च २।१।४१।

**एतैः सप्तम्यन्तं प्राग्वत्। साङ्काश्यसिद्धः। आतपशुष्कः। स्थालीपाकः। चक्रबन्धः।**

सप्तम्यन्त का सुबन्त सिद्ध शुष्क पक्व एवं बन्ध के साथ समास होता है। संकाशसप्तम्यन्त से भवार्थकण्यप्रत्यय से सांकाश्यः। तत्र सिद्धः यहां समास है। आतपे शुष्कः यहां समास। स्थाल्यां पाकः स्थालीपाकः, चक्रे बन्धः समास चक्रबन्धः इससे हुआ है।

## ७१० ध्वाङ्क्षेण क्षेपे २।१।४२।

**ध्वाङ्क्षवाचिना सह सप्तम्यन्तं समस्यते निन्दायाम्। तीर्थे ध्वाङ्क्ष इव तीर्थध्वाङ्क्षः, तीर्थकाकः ( इत्यर्थः )।**

निन्दा प्रतीयमान रहें सुबन्त ध्वाङ्क्षवाचक के साथ सप्तम्यन्त का समास होता है। तीर्थे ( तरन्ति पितरः यत्र स्नानश्रद्धादिना तत् तीर्थम ) ध्वांक्ष इव इति तीर्थध्वांक्षः तीर्थकाक की तरह यात्रियों से असद् व्यवहार करनेवाले लोग। जो धूर्तता से यात्रियों को ठगते हैं।

## ७२१ कृत्यैर्ऋणे २।१।४३।

**सप्तम्यन्तं कृत्यप्रत्ययान्तैः सह प्राग्वद् आवश्यके। मासेदेयम् ऋणम्। ऋणग्रहणं नियोगोपलक्षणम्। पूर्वाह्णे गेयं साम।**

आवश्यक अर्थ गम्यमान रहते सुबन्त कृत्यप्रत्ययान्त के साथ सप्तम्यन्त का समास होता है। मास व्यतीत होते ही अवश्य देय कर्ज है, यहां मासे देयम् ऋणम्। दा यत् ई गुण देय। आवश्यक अर्थ के उपलक्षणार्थ सूत्र में ऋण ग्रहण है। साममन्त्रों का पूर्वाह्ण में गान आवश्यक है, पूर्वाह्णे गेयम् साम। जहां अनावश्यकता प्रतीयमान रहती है वहां समासाभाव से 'मासे देया' भिक्षा ऐसा असमस्तरूप रहता है।

## ७२२ संज्ञायाम् २।१।४४।

**सप्तम्यन्तं सुपा प्राग्वत् संज्ञायाम्। वाक्येन संज्ञाया अनवगमात् नित्यसमासोऽयम्। अरण्येतिलकाः। वनेकसेरुकाः। हलदन्तादिति सप्तम्या अलुक्।**

संज्ञा में सुबन्त के साथ सप्तम्यन्त का समास होता है। वाक्य से संज्ञारूप अर्थ की प्रतीति नहीं है अतः विग्रह होते हुवे भी नित्यसमास सदृश है। उदाहरण दोनों में समास होने पर 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' से लुक् न हुआ, उसका बाधक सूत्र है—'हलदन्तात' उससे अलुक् हुआ है। वे दोनों किसके नाम है, वह अन्वेष्य है।

## ७२३ क्तेनाहोरात्रावयवाः २।१।४५।

**अह्नो रात्रेश्चावयवाः सप्तम्यन्ताः क्तान्तेन सह प्राग्वत्। पूर्वाह्णकृतम्। अपररात्रकृतम्। अवयवग्रहणं किम्, अह्नि दृष्टम्।**

अह्न् एवं रात्रि के अवयव वाचक सप्तम्यन्त का सुबन्त क्तान्तके साथ समास होता है। यथा पूर्वाह्णे कृतम्, अपररात्रौ कृतम् यहां समास विभक्ति का लुक्। पूर्वाह्णकृतम्, अपरात्रकृतम्। दिवस में दृष्ट यहां समास का अभावार्थ सूत्र में अवयवग्रहण किया है, अह्नि दृष्टम्।

## ७२४ तत्र २।१।४६।

**तत्रेत्येतत्सप्तम्यन्तं क्तान्तेन सह प्राग्वत्। तत्रभुक्तम्।**

तत्र यह सप्तम्यन्त का सुबन्त क्तान्तके साथ समास होता है। तत्र भुक्तम् इति तत्र भुक्तम्। यहां समास एवं समासाभाव में भी रूप समान है किन्तु समास से एकपद स्वर आदि अनेक फल है। तत्र भुक्तस्यापत्यम् तात्रभुक्तिः। यह भी फल है।

## ७२५ क्षेपे २।१।४७।

**सप्तम्यन्तं क्तान्तेन सह प्राग्वत्, निन्दायाम्। अवतप्तेनकुलस्थितं त एतत्।**

निन्दा अर्थ गम्यमान रहे वहां सुबन्त क्तान्त का समास होता है। एक तो नकुल (नौल) स्वभावतः अञ्चल उसमें भी उसको तप्त स्थान में रखने पर तो महाचञ्चल होता है उसी प्रकार तुम्हारी यहां स्थिति अत्यन्त अनिश्चित सी है, इससे निन्दा ध्वनित हुइ अवतप्तेनकुलस्थितम् का समास कर तत्पुरुषे कृति बहुलम् से सप्तमी का अलुक् है। यहां यद्यपि क्तान्त तदादि स्थित है किन्तु कारक विशिष्ट नकुल स्थित में कृद्ग्रहण परिभाषा से क्तान्ततदादित्व आरोप से क्तान्त तदादि नकुलस्थित को मान कर सप्तम्यन्त का यहां समास है।

## ७२६ पात्रेसमितादयश्च २।१।४८।

**एते निपात्यन्ते क्षेपे। पात्रेसमिताः। भोजनकालसमये सङ्गता न तु कार्य्ये। गेहेशूरः। गेहेनर्दी। आकृतिगणोऽयम्। चकारोऽवधारणार्थः। तेनैषां समासान्तरे घटकतया प्रवेशो न। परमाः पात्रे समिताः।**

निन्दा गम्यमान रहते पात्रे समितादिगणपठितों का समास एवं विभक्ति का अलुक् एवं चकार से इस समास युक्त का अन्य समास में अवयवत्व से प्रवेश नहीं वहां वाक्य ही रहेगा। भोजन समय उपस्थित रहते हैं, कार्यकरण समय नहीं यहां समास अलुक् से 'पात्रे समिताः' हुआ उसी प्रकार घर में ही शौर्य का प्रदर्शन करने वाला, अन्यत्र नहीं–गेहेशूरः। घर में गर्जन करने वाला गेहेनर्दी। परमाश्च ते पात्रेसमिताः यहां समानाधिकरण तत्पुरुषरूप कर्मधारय समास न हुआ किन्तु चकार बल से वाक्य ही रहा।

## ७२७ पूर्वकालैकसर्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेन २।१।४९।

**विशेषणं विशेष्येणेति सिद्धे पूर्वनिपातनियमार्थं सूत्रम्। एकशब्दस्य दिक्संख्ये संज्ञायाम् इति नियमबाधनार्थञ्च। पूर्वं स्नातः पश्चादनुलिप्तः स्नातानुलिप्तः। एकनाथः। सर्वयाज्ञिकाः। जरन्नैयायिकाः। पुराणमीमांसकाः। नवपाठकाः। केवलवैयाकरणाः।**

सुबन्त पूर्व, काल, एक, सर्व, जरत् , पुराण, नव एवं केवल का समानविभक्तिक एवं समानार्थक सुबन्त के साथ समास होता है। यहां 'विशेषणम्' सूत्र से समास सिद्ध ही था, यह पूर्वादि की उपसर्जन द्वारा पूर्व निपातार्थ है। एवं एकशब्द का 'दिक् संख्ये' नियम से अप्राप्त समासविध्यर्थ है। स्नातश्चासौ अनुलिप्तश्च स्नातानुलिप्तः 'पूर्वम्' 'पश्चात्' का विग्रहवाक्य में प्रवेश नहीं है, अन्यथा उनका लोपार्थ अपूर्ववचन करना पड़ेगा, प्रथम स्नान क्रिया युक्त आदि अर्थ प्रकरणादिगम्य है। एकश्चासौ नाथश्च एकनाथः सर्वे याज्ञिका इति सर्वयाज्ञिकाः आदि। वृद्धावस्थायुक्त नैयायिक। प्राचीनमीमांसा शास्त्र के पढ़ने वाले। जरन्नैयायिकाः। पुराणमीमांसकाः। आदि।

## ७२८ दिक्संख्ये संज्ञायाम् २।१।५०।

**समानाधिकरणेनेत्यापादपरिसमाप्तेरधिकारः। संज्ञायामेवेति नियमार्थं सूत्रम्। पूर्वेषुकामशमी। सप्तर्षयः। नेह—उत्तरा वृक्षाः। पञ्च ब्राह्मणाः।**

संज्ञा में दिक् एवं संख्यावाचक का समानाधिकरण सुबन्त के साथ समास होता है। प्रथमपाद जब तक समाप्त न हो जाय तब तक समानाधिकरण शब्द का अधिकार है। 'विशेषणं विशेष्येण' से समास सिद्ध था यह सूत्र नियमार्थ है—संज्ञा में ही दिक् वाचक एवं संख्यावाचक का समास होता है, अन्यत्र नहीं। इस नियम का फल यह है कि उत्तरा वृक्षाः, पञ्च ब्राह्मणाः, यहां संज्ञा न होने समासाभाव हुआ। एवं पूर्वा चासौ इषुकामशमी च यहां संज्ञा होने से समास कर 'पूर्वेषुकामशमी' एवं सप्त च ते ऋषयः सप्तर्षयः। यहां समास हुआ वे दोनों समस्त संज्ञावाचक है।

## ७२९ तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च २।१।५१।

**तद्धितार्थे विषये उत्तरपदे च परतः, समाहारे च वाच्ये दिक्संख्ये प्राग्वद् वा। पूर्वस्यां शालायां भवः पौर्वशालः। समासे कृते 'दिक्पूर्वपदादसंज्ञायां ञः' इति ञः। ॐसर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावःॐ। आपरशालः। पूर्वा शाला प्रिया यस्येति त्रिपदे बहुव्रीहौ कृते प्रियाशब्दे उत्तरपदे पूर्वयोस्तत्पुरुषः। तेन शालाशब्दे आकार उदात्तः। पूर्वशालाप्रियः। दिक्षु समासो नास्त्यनभिधानात्। संख्यायास्तद्धितार्थे—षण्णां मातृणाम् अपत्यं षाण्मातुरः। पञ्च गावो धनं यस्येति त्रिपदे बहुव्रीहाववान्तरतत्पुरुषस्य विकल्पे प्राप्तेॐ द्वन्द्वतत्पुरुषयोरुत्तरपदे नित्यसमासवचनम्ॐ।**

यहां दिक् संख्या की अनुवृत्ति है। तद्धितार्थ में विषयसप्तमी है। तद्धितप्रत्ययका अर्थ प्रतीयमान रहें। एवं समासोत्तर तद्धितप्रत्यय उत्पन्न होता हो वह तद्धितार्थ विषय है। इस सूत्र के पाँच उदाहरण दिये जाते हैं १–तद्धितार्थ विषय में दिग् वाचक का २–तद्धितार्थ में संख्यावाचकका ३–उत्तरपदपरक दिक्वाचक का समास एवं ४–उत्तरपदपरकसंख्या वाचक का समाहार नहीं है अनभिधान से अतः संख्या का ही समाहार का उदाहरण है।

सूत्रार्थ—तद्धितार्थ विषय में, उत्तरपद पर रहने और समाहार में दिग् वाचक सुबन्त एवं संख्यावाचक सुबन्त का विकल्प से समास होता है। यथा पूर्वस्यां शालायां भवः इस अर्थ में पूर्वा ङि शाला ङि यहां तद्धितप्रत्यय का भव अर्थ प्रतीयमान प्रथमसे है, समास विभक्ति कर पूर्वा शाला यहां दिक् पूर्वपदात्' सूत्रसे ञप्रत्यय आदिवृद्धि शाला का आकार का यस्येति च से लोप

'सर्वनाम्नः' से पूर्वा का पुंवद्भाव से टाप् की निवृत्ति पौवशालः। अपरस्यां शालायां भवः उसी प्रकार आपरशालः। उत्तरपदपरक का उदाहरण—पूर्वा शाला प्रिया यस्य यहां पूर्वा सु शाला सु प्रिया सु 'अनेकम्' सूत्रसे त्रिपदबहुव्रीहि विभक्ति का लोप पूर्वाशालाप्रिया, यहां उत्तरपद शब्द पर रहने प्रत्ययलक्षण से पूर्व दो पदों को सुबन्त मानकर तत्पुरुषसमास हुआ, पुंवद्भाव से पूर्व के बाद के टाप् की निवृत्ति पूर्वशाला के आकार तत्पुरुष समास का अन्त होने से ह्रस्व पूर्वशाला-प्रिया अन्तिम आकार का ह्रस्व 'पूर्वशालाप्रियः'। दिक् वाचक का समाहार नहीं हैं, शिष्टप्रयोग नहीं मिलता। यह दो दिक्वाचक के समाहार में उदाहरण दिये गये हैं।

संख्यायास्तद्धितार्थे—यथा षष् आम् मातृ आम् अपत्य अर्थ गम्यमान है समास, विभक्ति लुक् अपत्यार्थक अण्प्रत्यय। मातृका ऋकार को उकार रपर आदि वृद्धि षाण्मातुरः। कुमार कार्तिकस्वामी शंकरजी के ज्येष्ठ पुत्र। पञ्चन् अस् गो अस् धन सु त्रिपदबहुव्रीहि के पश्चात् अवान्तर तत्पुरुष इससे प्राप्त था उसको बाध करने के लिए वार्तिक यह है कि उत्तरपद पर में रहते द्वन्द्व एवं तत्पुरुषसमास नित्य होता है, पञ्चगोधन में गोन्ततत्पुरुष से टच् करने का वक्ष्यमाण सूत्र हैं।

## ७३० गोरतद्धितलुकि ५।५।९२।

**गोऽन्तात् तत्पुरुषाट्टच् स्यात् समासान्तो न तद्धितलुकि। पञ्चगवधनः।**

गोशब्दान्त तत्पुरुष से समासान्त टच् प्रत्यय होता है, तद्धितलुक् में नहीं। पञ्चगोधन यहां टच् ओकार को अवादेश पञ्चगवधनः, विभक्ति लुक् टच् पञ्चगवम्।

## ७३१ सङ्ख्यापूर्वो द्विगुः २।१।५२।

**तद्धितार्थेत्यत्रोक्तसंख्यापूर्वो द्विगुः स्यात्।**

तद्धितार्थ से विहित जो त्रिविध समास उसमें संख्या वाचक शब्द पूर्वपद रहे तो उस समास का नाम द्विगु समास है। इससे द्विगुसंज्ञा करके—

## ७३२ द्विगुरेकवचनम् २।१।१।

**द्विग्वर्थः समाहार एकवत् स्यात्। स नपुंसकमिति नपुंसकत्वम्। पञ्चानां गवां समाहारः पञ्चगवम्।**

पञ्चगव को द्विगुसंज्ञा, तथा एकवत्, एवं नपुंसकत्व होता है। पञ्चानाम् गवां समाहारः यहां पञ्चन् आम् गो आम् समास।

## ७३३ कुत्सितानि कुत्सनैः २।१।५३।

**कुत्स्यमानानि कुत्सनैः सह प्राग्वत्। वैयाकरणखसूचिः। मीमांसकदुर्दुरूटः।**

निन्दावाचक शब्द के साथ कुत्स्यमान (निन्दापात्र) सुबन्त का समास होता है। वैयाकरणश्चासौ खसूचिश्चेति वैयाकरण सु खसूचि सु समास, विभक्तिलुक् वैयाकरणखसूचिः। मीमांसकश्चासौ दुर्दुरूटश्चेति समास-मीमांसकदुर्दुरूटः। व्याकरणशास्त्र का अध्येता या ज्ञाता को वैयाकरण कहते हैं। उससे किसी ने व्याकरण विद्या विषयक प्रश्न पूछा, किन्तु उत्तर न आने पर मूल प्रश्न को गोल करने के लिए वह आकाश को सूचित करता है एवं कहता है कि [illegible] से आकाश आच्छादित हो रहा है, इस प्रकार अप्रासङ्गिक बाते से अपनी अभ्यासाभावप्रयुक्त मूर्खता छिपाने का

वह यत्न करता है वह निन्दा में ऐसा प्रयोग होता है "य पृष्टः सन् प्रश्नं विस्मारयितुं खं सूचयति, अभ्यासवैधुर्यात्, न तु व्याकरणशास्त्रं निन्दितम्, वेदाङ्गेषु तस्य प्राधान्यात्। तज्ज्ञाताऽपि न निन्दितोऽस्तीति। व्याकरण के विषय में—

'तद्द्वारमपवर्गस्य वाङ्मलानां चिकित्सकम्।
पवित्रं सर्वविद्यानामधिविद्यं प्रकाशते।
इयं सा मोक्ष्यमाणानामजिह्मा राजपद्धतिः।

व्याकरणपदार्थज्ञानद्वारा वेदादि के अर्थज्ञानद्वारा तदनुकूल अनुष्ठान जन्य मोक्षप्राप्ति में प्रधान-द्वारस्वरूप है। वाणी के मलों का व्याकरण चिकित्सा शास्त्र की तरह चिकित्सक है। मोक्ष प्राप्ति के इच्छुकों के लिए सरल राजमार्ग है। मीमांसाशास्त्र उसके ज्ञाता को मीमांसक कहते हैं मीमांसा पढ़कर अज्ञानवश ईश्वर का खण्डनार्थ कुतर्क करता है यहाँ निन्दा गम्यमान है—मीमांसक-दुर्दुरूटः।

## ७३४ पाणाणके कुत्सितैः २।१।५४।

### पूर्वसूत्रापवादः। पापनापितः। अणककुलालः।

कुत्सित वाचक सुबन्त के साथ सुबन्त पाप एवं अणक का समास होता है। यह पूर्व सूत्रका निषेधक है। पापश्चासौ नापितः, अणकश्चासौ कुलालः, यहाँ समास एवं विभक्ति लुक् पाप एवं अणक की उपसर्जन संज्ञा, पूर्वनिपात पापनापितः = दुष्टनापित जो क्षौर कर्म उचित प्रकार से नहीं करता है। एवं दुष्ट कुंहार जो मिट्टी के पात्रों को उचित ढंग से नहीं बनाता है अणककुलालः। उप-मित समास प्रदर्शन—

## ७३५ उपमानानि सामान्यवचनैः २।१।५५।

### घन इव श्यामो घनश्यामः। इह पूर्वपदं तत्सदृशे लाक्षणिकमिति सूचयितुं लौकिकविग्रहे इवशब्दः प्रयुज्यते। पूर्वनिपातनियमार्थं सूत्रम्।

उप उपसर्ग पूर्वक माङ् से करण में ल्युट्प्रत्यय एवं प्रादिसमास। उपमान शब्द = उपमीयते येन तद् उपमानम् = जिससे अन्य वस्तु सादृश्य से परिच्छिन्न हो। यथा गाय की तरह गवय है, यहां गो करण, सादृश्य हेतु, पुरुष परिच्छेदक है वह गो सादृश्य से गवय को परिच्छिनत्ति व्यावर्तयति। उपमान एवं उपमेय उभय वृत्ति साधारण धर्म को सामान्यवचन कहते हैं। सूत्रार्थ—उपमा उपमेय उभय साधारण धर्म वाचक सुबन्त के साथ उपमान वाचक सुबन्त का समास होता है। यथा मेघ उपमानवाचक है, उपमेय विष्णु है, इन दोनों में श्यामत्व है, अतः श्याम-सुबन्त का मेघ सुबन्त का समास हुआ—घनश्चासौ श्यामश्च इति घनश्यामः। यहां घनपद लक्षणावृत्ति से या अप्रसिद्ध शक्ति से घनसदृश में लाक्षणिक है इसी अर्थ द्योतनार्थं इव का प्रयोग किया, किन्तु इव का विग्रहवाक्य में घटकतया प्रवेश नहीं है। यहां श्यामत्व गुण है, वह गुणी (द्रव्य) भेद से भिन्न है घनवृत्तिश्यामत्व घन में ही है वह विष्णु में नहीं है, विष्णुवृत्ति श्यामत्व-गुण विष्णु में ही है मेघ में नहीं अतः यहां यह अर्थ करना घनवृत्ति जो श्यामत्व तत्समान जो श्यामत्व वह श्रीकृष्ण वृत्ति है। अथवा सादृश्यमूलक अभेद का अध्यास है। यह उपमान वाचक का पूर्वनिपात का नियमन करता है। अन्यथा अनियम होगा, यथा—खञ्जकुब्जः, कुब्जखञ्जः। की तरह। एवं प्रतिपदोक्त ही उपमान समास का ग्रहण द्वारा 'तत्पुरुषे तुल्यार्थ' से प्रकृति-स्वरप्रवृत्तिरूप भी इसका प्रयोजन है। यहां समानाधिकरण का सम्बन्ध है, प्रकृत में जो घनसदृश है

वह विष्णु एवं विष्णु ही घनसदृश दोना का एकार्थबोधकत्व है। अतः मृगी चासौ चपला यहां समानाधिकरण चपला पर रहते पुंवद्भाव से 'मृगचपला' हुआ। यहां श्यामत्व या चपलत्व साधारण धर्म है।

## ७३६ उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे २।१।५५।

**उपमेयं व्याघ्रादिभिः सह प्राग्वत् साधारणधर्मस्याप्रयोगे सति। विशेष्यस्य पूर्वनिपातार्थं सूत्रम्। पुरुषव्याघ्रः। नृसोमः। व्याघ्रादिराकृतिगणः। सामान्याप्रयोगे किम् ?, पुरुषो व्याघ्र इव शूरः।**

उपमेय एवं उपमित दोनों समानार्थक है। उपमेय उपमान में नित्यसाकाङ्क्ष है, अतः उपमान का यहां आक्षेप अर्थापत्तिरूपदार्शनिक सम्मत प्रमाण से होता है। उपमान = व्याघ्रादि, उपमेय पुरुषादि है। किन्तु उपमान एवं उपमेयवृत्ति साधारण धर्मवाचक शब्द अप्रयुक्त रहें।

सूत्रार्थ—सुबन्त उपमेय का उपमान वाचक सुबन्त व्याघ्रादि शब्दों के साथ समास होता है, जहां उभयवृत्ति धर्म वाचक शब्द का अप्रयोग रहे। यह सूत्र उपमेय प्रथमान्त बोध्य विशेष्य वाचक की उपसर्जनसंज्ञा द्वारा विशेष्य का पूर्वनिपातार्थ हैं। व्याघ्रश्चासौ पुरुषश्चेति पुरुष—व्याघ्रः। यहां पुरुषार्थ विशेष्य है वही उपमेय हैं, व्याघ्र = सिंह उपमान है, उभयवृत्ति धर्म शूरत्व क्रुरत्वादि उनका वाचक शूर या क्रुर उसका यहां अप्रयोग है, समास हुआ। सोमश्चासौ ना इति नृसोमः। आह्लादकत्व-शीतत्व-निर्मलत्वादि धर्म से उभय का सादृश्य है, समास से नृसोमः। व्याघ्रादि आकृतिगण है। सामान्याप्रयोगे का प्रयोजन—पुरुषो व्याघ्र, इव शूरः। यहां उपमान एवं उपमेय उभयवृत्ति साधारणधर्म शूरत्व तद्वाचक शूरशब्द का प्रयोग हैं अतः वाक्य ही रहा, समास न हुआ।

यहां यह शङ्का हुई कि पुरुषपदार्थ शूर पदार्थ में सापेक्ष है सापेक्षस्थल में एकार्थीभावरूप सामर्थ्य की स्थिति नहीं; अतः समास अप्राप्त है, अप्राप्त का निषेध अनुचित है, सूत्र में सामान्याप्रयोग ग्रहण क्यों किया ?,

सापेक्ष स्थल में दो प्रकार है, नित्यसापेक्षस्थल में सामर्थ्य की स्थिति मानकर समास करना यथा देवदत्तस्य गुरुकुलम्। दूसरा प्रकार यह है—प्रधानीभूत अर्थ = विशेष्यार्थ वह पदार्थान्तर में सापेक्ष रहे वहां एकार्थीभावरूप सामर्थ्य की स्थिति रहती ही है। इस दूसरे पक्ष में यही 'सामान्याग्रहणे' प्रमाण है।

## ७३७ विशेषणं विशेष्येण बहुलम् २।१।५७।

**भेदकं समानाधिकरणेन भेद्येन बहुलं प्राग्वत्। नीलमुत्पलं नीलोत्पलम्। बहुलग्रहणात्क्वचिन्नित्यम्। कृष्णसर्पः। क्वचिन्न, रामो जामदग्न्यः।**

विपूर्वक शिष् धातु से कर्तृत्व की अविवक्षा से करण में ल्युट् प्रत्यय है। विशिष्यते येन इति विशेषणम् = स्वयं रहकर अन्य की व्यावृत्ति करे उसको विशेषण कहते हैं, अर्थात् व्यावर्तक = रोकने वाला उसके भेदक भी कहा जाता है। जो व्यावृत्ति क्रिया करता है अर्थात् रोका जाता है उसको व्यावर्त्य = भेद्य = विशेष्य कहा जाता है। यहां एकार्थ बोधकत्वरूप समानाधिकरण का सम्बन्ध है सुप् एवं सुपा का एवं सामर्थ्य का भी सम्बन्ध है। विद्यमानत्वे सति व्यावर्तकत्वम् = विशेषणत्वम् यह परिभाषा हुई। व्यावर्त्य—व्यावर्तक = विशेष्य-विशेषण सुबन्त का समास होता है।

सूत्रार्थ—सुबन्त भेदक का समर्थ सुबन्त भेद्य का विकल्प से समानाधिकरण तत्पुरुष समास होता है। नीलञ्च तत कमलम् = नीलकमलम्। यहां नील का नीलगुणाश्रय अर्थ है, नील-शब्द से मतुप् का 'गुणवचनेभ्यः' से लुक् है, 'यः शिष्यते स लुप्यमानार्थाभिधायी' न्याय से। नीलगुणाश्रय से अभिन्न उत्पल = कमल है, नील विशेषण रक्तादि की व्यावृत्ति करता हुआ उत्पल में स्थित है। पक्ष में 'नीलम् उत्पलम्' वाक्य है। बहुल ग्रहण से विभाषाऽधिकार है तथापि क्वचित् नित्यसमास होता है, यथा कृष्णसर्पः। कहीं बहुल से समासाभाव भी होता है, अन्य राम की व्यावृत्ति के लिए परशुराम का बोधार्थ विशेषण वाचक जामदग्न्य दिया, राम विशेष्य है समास न हुआ, वाक्य ही रहा। अनेक राम है।

अब यहां शङ्का होती है कि 'पाचकपाठकः' 'पाठकपाचकः' के समान विशेषण विशेष्य कामचार है, अतः उत्पल को विशेषणत्व नील को विशेष्यत्वकी विवक्षा से कमल अर्थ से कमलार्थ से अभिन्न-नीलार्थ इस प्रकार अर्थबोध में 'उत्पलनीलम्' भी होना चाहिये ?, समाधान–जाति का गुण एवं क्रिया के सन्निधान में विशेष्यसमर्पकता ही रहती है। यथा–नीलोत्पलम्। पाचकब्राह्मणः। गुण एवं गुण उनके वाचक में अनियम है, यथेच्छ विशेष्य विशेषणभाव हैं।

## ७३८ पूर्वापरप्रथमचरमजघन्यसमानमध्यमध्यमवीराश्च २।१।५८।

**पूर्वनिपातनियमार्थमिदम्। पूर्ववैयाकरणः। अपराध्यापकः। ॐअपरस्यार्धे पश्चभावो वक्तव्यःॐ। अपरश्चासावर्धश्च पश्चार्धः। कथमेकवीर इति ?, 'पूर्वकालैक' इति बाधित्वा परत्वादनेन समासे वीरैक इति हि स्यात्। बहुल-ग्रहणाद् भविष्यति।**

सुबन्त पूर्व,पर, अपर, प्रथम, चरम, जघन्य, समान, मध्य, मध्यम एवं वीर का समानाधिकरण ( विशेष्य ) वाचक के साथ विकल्प से समास होता है। यह पूर्वादिशब्दों की उपसर्जनसंज्ञा प्रतिपादन करवाता हुआ इनका ही पूर्वनिपात को बोधन करता है। पूर्वश्चासौ वैयाकरण इति पूर्ववैयाकरणः। अपरश्चासौ अध्यापकश्चेति अपराध्यापकः। अर्धशब्द उत्तरपदमे रहते अपर को पश्च आदेश होता है। यथा अपरश्चासौ अर्धश्च पश्चार्धः। यहां शंका करते है कि 'एकवीरः' कैसे सिद्ध हुआ ?, यहां 'पूर्वकालैक' सूत्र से प्राप्त समास को यह परत्वात् बाध कर स्वयं समास करने पर 'वीरैकः' होना उचित है, किन्तु यहां पूर्वसूत्र से बहुल का सम्बन्ध है, अतः इससे समास न हुआ। अथवा एकेषु = मुख्येषु वीरयते = पराक्रमते इति एकवीर इति,। "बाहुल्काद् भविष्यति" ऐसा भी पाठ प्राचीन पुस्तकों में है।

## ७३९ श्रेण्यादयः कृतादिभिः २।१।५९।

**ॐश्रेण्यादिषु च्व्यर्थवचनं वक्तव्यम्ॐ। अश्रेणयः श्रेणयः कृताः श्रेणीकृताः।**

प्रथम आदि शब्द व्यवस्थावाची है, द्वितीय आदि शब्द प्रकारार्थक है। एक पण्य या शिल्प से जो जीवननिर्वाह करते है उनका समुदाय को श्रेणि कहते है। है, कृतादि अकृतिगण है, भाष्य-प्रमाण इसमें है। कृत मित भूत आदि शब्द है।

श्रेण्यादि = एक, पूग, कुन्द, राशि, विशिख, निचय, निधन आदि। जहां अभूततद्भाव रहें = अर्थात् जो घटना नहीं हुई उसका कथन। जहां इनकी श्रेणी सम्यक् सम्पादित वास्तविक है,

वहां इससे समास नहीं होता है। न श्रेणयः,-अश्रेणयः, अश्रेणयः श्रेणयः कृता इति श्रेणीकृताः = एक शिल्प = कला या पण्य = विक्रेयवस्तु उनसे जीवन न व्यतीत करने वालों को आरोप से श्रेणीकृत बोधन यहां किया गया है।

## ७४० क्तेन नञ्विशिष्टेनानञ् २।१।६०।

नञ्विशिष्टेन क्तान्तेन अनञ् क्तान्तं समस्यते। कृतञ्चाकृतञ्च कृताकृतम्।ॐशाकपार्थिवादीनां सिद्धये उत्तरपदलोपस्योपसंख्यानम्ॐ। शाकप्रियः पार्थिवः शाकपार्थिवः। देवपूजकः।

नञ् विशिष्ट के साथ नञ् विहीन क्तान्त पद का समास होता है। यथा-कृताकृतम् = कुछ अंश में किया गया कार्य है, कुछ अंश में अवशिष्ट है।

सूत्र में विशिष्ट शब्द अवधारणार्थक है-नञ् मात्र ही अधिक रहें वहां समास, यहां न हुआ-सिद्धं च अभुक्तञ्च' वाक्य ही रहा। यहां भाष्यवार्तिक है-"ॐनुडिडधिकेनापि वक्तव्यम्ॐ। नुट् या इट् आगम अधिक रहे वहां भी इससे समास होता है। यथा-अशितञ्च अनशितञ्चाशितानशितम्। क्लिष्टाक्लेशितम्। 'क्लिशः क्त्वानिष्ठयोः' से विकल्प इट् होता है।

शाकपार्थिवादि गण पठित शब्दों की सिद्धि के अनुकूल उत्तरपद का लोप होता हैं, यथा— शाकं प्रियं यस्य स शाकप्रियः, शाकप्रियश्चासौ पार्थिवः यहाँ पूर्वजात बहुव्रीहि समास के अन्त में प्रिय शब्द का लोप हुआ 'शाकपार्थिवः' एवम् देवप्रियश्चासौ ब्राह्मण, यहां प्रिय का लोपसे देवब्राह्मणः। पृथ्वी का स्वामी पार्थिव में 'तस्येश्वरः' से अण् प्रत्यय है।

## ७४१ सन्महत्परमोत्तमोत्कृष्टाः पूज्यमानैः २।१।६१।

सद्वैद्यः। वक्ष्यमाणेन महत आकारः। महावैयाकरणः। पूज्यमानैः किम्, उत्कृष्टो गौः। पङ्कादुद्धृत इत्यर्थः।

पूज्यमान वाचक सुबन्त के साथ, सत्, महत्, परम, उत्तम, उत्कृष्ट इन पदों का समास होता है, सञ् चासौ वैद्यः सद्वैद्यः। महान् चासौ वैयाकरणश्च यहां समास कर महत् के तकार को आकारादेश होकर 'महावैयाकरणः'। कीच में फसा हुआ बैल का उससे उद्धार किया गया वहां उत्कृष्ट का उद्धृत अर्थ है वह उत् एवं गौः का समास पूज्यमान अर्थ के अभाव से न हुआ 'उत्कृष्टो गौः' वाक्य ही है। शब्दों के साथ समास में सदादि का ही पूर्वनिपातनियम यह सूत्र करता है।

## ७४२ वृन्दारकनागकुञ्जरैः पूज्यमानम् २।१।६२।

गोवृन्दारकः। व्याघ्रादेराकृतिगणत्वादेव सिद्धे सामान्यप्रयोगार्थं वचनम्।

सुबन्त वृन्दारक नाग एवं कुञ्जर के साथ पूज्यमानपद का समास होता है। सामान्यवचन = उपमा एवं उपमेय वृत्ति का साधारण वाचक शब्द प्रयोग में समासार्थ यह सूत्र है, व्याघ्रादि आकृतिगण से वहां समास नहीं होता क्योंकि 'उपमितम्' सूत्र में 'सामान्याप्रयोगे' है।

## ७४३ कतरकतमौ जातिपरिप्रश्ने ७।२।६३।

कतरकठः। कतमकलापः। गोत्रञ्च चरणैः सहेति जातित्वम्।

जातिविषयक प्रश्न रहें वहां समानाधिकरण के साथ कतरकतमसुबन्त का समास होता है। आपके मध्यमें कठशाखाध्यायी कौन है?, यहां समास हुआ-कतरकठः। किम् शब्दसे डतरच् प्रत्यय

करता है इस अर्थ में द्वितीयान्त शीत एवं उष्ण से कन् प्रत्यय होता है। आलस्ययुक्त पुरुष भोजन में विलम्ब कर भोज्यपदार्थों को शीत करता है शीतकः। शीघ्रकार्यं कर्ता जल्दी गर्म गर्म भोज्य पदार्थों को खा लेता है यहां 'उष्णक' हुआ है। उभयत्र कन् प्रत्यय हुआ।

## १८७३ अधिकम् ५।२।७३।

**अध्यारूढशब्दात् कन् उत्तरपदलोपश्च।**

अध्यारूढ शब्द से कन् प्रत्यय होता है एवं आरूढ का लोप से अधिकम् प्रयोग सिद्ध होता है, यह अर्थ अधिकम् इस निपातन लब्ध अर्थ है। अध्यारूढ—'गत्यर्थाकर्मक' से रुह् धातु से कर्तरि या कर्मणि क्त प्रत्यय है। कर्ता में क्त प्रत्यय होता है इस पक्ष में कर्म का अनभिधान है। अतः अध्यारूढ शब्द के योग में द्वितीया 'अध्यारूढो द्रोणः खारीम्' 'ग्रामं गतः' इतिवत्। कर्म में क्त पक्ष में 'अधिका खारी द्रोणेन'। कर्म उक्त होने से पञ्चमी एवं सप्तमी नहीं हुई।

## १८७४ अनुकाभिकाभीकः कामिता ५।२।७४।

**अन्वभिभ्यां कन् अभेः पाक्षिको दीर्घश्च। अनुकामयते अनुकः। अभिकामयते अभिकः। अभीकः।**

इच्छा करता है इस अर्थ में अनु अभि इनसे कन् प्रत्यय होता है एवं अभिके इकार का विकल्प से दीर्घ होता है।

## १८७५ पार्श्वेनान्विच्छति ५।२।७५।

**अनृजुरुपायः = पार्श्वम्, तेनान्विच्छति पार्श्वकः।**

तिर्यग् अवस्थान से पार्श्वम् = अनुजुः उसके साधर्म्य से कठोर उपाय को भी पार्श्व कहते हैं। गौण = अमुख्यार्थक से ही प्रत्यय होता है, मुख्यार्थ में अनभिधान से प्रत्यय नहीं होता। पार्श्वकः। तृतीयान्त पार्श्व से अन्विच्छति अर्थ में कन् प्रत्यय होता है।

## १८७६ अयःशूलदण्डाजिनाभ्यां ठक्ठञौ ५।२।७६।

**तीक्ष्ण उपायोऽयःशूलं तेनान्विच्छति आयःशूलिकः = साहसिकः। दण्डाजिनं दम्भः तेनान्विच्छति दाण्डाजिनिकः।**

'अन्विच्छति' अर्थ में तृतीयान्त अयःशूल एवं दण्डाजिन से क्रमशः ठक् एवं ठञ् प्रत्यय होता है। कठोर उपाय को अयः शूल कहते हैं। उसके द्वारा प्राप्त करने की इच्छा वाला साहस युक्त पुरुष में ठक् आयःशूलिकः। दम्भ से प्राप्त करने की इच्छायुक्त पुरुष में ठञ् दाण्डाजिनिकः। प्राणनिरपेक्षं कर्म साहसम्।

## १८७७ तावतिथं ग्रहणमिति लुग्वा ५।२।७७।

**कन् स्यात् पूरणप्रत्ययस्य लुग् वा। द्वितीयकं द्विकं वा ग्रहणं देवदत्तस्य। द्वितीयकेन रूपेण ग्रहणम् इत्यर्थः। ❀ तावतिथेन गृह्णातीति कन् वक्तव्यो नित्यञ्च लुक् ❀। षष्ठेन रूपेण गृह्णाति षट्को देवदत्तः। पञ्चकः।**

ग्रहण इस अर्थ में तृतीयान्त पूरणप्रत्ययान्त शब्द से कन् प्रत्यय होता है एवं प्रकृति घटक पूरणार्थक प्रत्यय का लुक् होता है विकल्प से। तीय का लुक् कन् द्विकम्। लोप के अभाव में

द्वितीयकम्। दूसरी वार देवदत्त का ग्रहणकर्ता। तृतीयान्त पूरणार्थक से कन् प्रत्यय होता है। एवं पूरणार्थक प्रत्यय का नित्य लुक् होता है। टट् का लुक् डट् को मान कर थुक् आगम की निवृत्ति, कन् प्रत्यय षट्कः। पञ्चमकः का पञ्चकः।

## १८७८ स एषां ग्रामणीः ५।२।७८।

**देवदत्तो मुख्योऽस्य देवदत्तकः। त्वत्कः। मत्कः।**

नापित, श्रेष्ठ ग्राम के अधिपति में ग्रामणी शब्द है। वह इसका ग्रामणी माने श्रेष्ठ है इस अर्थ में प्रथमान्त से कन् प्रत्यय होता है। देवदत्त है मुख्य = प्रधान जिसका वह 'देवदत्तकः' कहा जाता है। तुम मुख्य हो जिसका मैं मुख्य हूँ जिसका उसमें कन् प्रत्यय एवं युष्मद् अस्मद् के म पर्यन्त भाग को त्व एवं म आदेश होकर त्वत्कः, मत्कः, होता है।

## १८७९ शृङ्खलमस्य बन्धनं करभे ५।२।७९।

**शृङ्खलकः करभः।**

शृङ्खल से इसका बन्धन हैं इस अर्थ में करभ वाच्य होने पर प्रथमासमर्थ बन्धनोपाधिक शृङ्खल शब्द से कन् प्रत्यय होता है। ऊँट के बालक को करभ कहते हैं। काष्ठमयं पाशकं यत्पादे व्यतिषज्यते तद् शृङ्खलम् = ऊट के बच्चे के पैर में लकड़ी से बना हुआ पाशरूपी जो लगाया जाता है उसको शृङ्खल कहते हैं। शृङ्खल शब्द यहां शृङ्खलवती रज्वादि परक है, लक्षणया शृङ्खल सहचरित बन्धन को भी शृङ्खल कहते हैं। अस्वतन्त्रीकरणम् = बन्धनम्। रस्सी में अस्वतन्त्रीकरणत्व है, शृङ्खल में नहीं शृङ्खल के विना केवल रज्जु से बन्धन नहीं। अतः काष्ठ निमित शृङ्खल में भी करणत्व बन्धन निरूपित है। अथवा शृङ्खल से रज्जु लेना।

## १८८० उत्क उन्मनाः ५।२।८०।

**उद्गतमनस्कवृत्तेरुच्छब्दात्स्वार्थे कन्। उत्क उत्कण्ठितः।**

उत्कण्ठित है मन की वृत्ति जिसमें इस अर्थ का बोधक उत् से स्वार्थ में कन् प्रत्यय होता है। उत्कः = उत्कण्ठितः।

## १८८१ कालप्रयोजनाद् रोगे ५।२।८१।

**कालवचनात् प्रयोजनवचनाच्च कन् स्याद् रोगे। द्वितीयेऽहनि भवो द्वितीयको ज्वरः। प्रयोजनं कारणं रोगस्य फलं वा। विषपुष्पैर्जनितो विषपुष्पकः। उष्णं कार्यमस्य उष्णकः। रोगे किम्, द्वितीयो दिवसोऽस्य।**

रोग अर्थ में सप्तम्यन्त कालवाचक शब्द से एवं प्रयोजन वाचक शब्द से कन् प्रत्यय होता है। यद्यपि द्वितीय शब्द कालवाचक नहीं है, तो भी अर्थ प्रकरणादि से तद्धित प्रत्ययरूप वृत्ति विषय में काल में विद्यमान है। शब्दशक्ति स्वभाव से साक्षात् कालवाचक मासादि शब्द से प्रत्यय नहीं होता है। यहां उत्तर सूत्र से संज्ञा का अपकर्षण है यह भी प्रमाण है। अतरीया ज्वर जो आता है उसमें 'द्वितीयकः' दूसरे दिन में आनेवाला बुखार। यह उस ज्वर की संज्ञा है। प्रयोजन = कारण को कहते हैं, अथवा रोगादिक के फल को भी प्रयोजन कहते हैं। विषैले फलों को सूंघने से होनेवाला रोग। यहां रोग की उत्पत्ति में विषपुष्प कारण है। प्रयोजन का अर्थ कार्य है—यथा उष्ण कार्य है इसका यहां कन् उष्णकः। रोगरूप अर्थ की जहां अप्रतीति है वहां कन् नहीं—जैसे इसका दूसरा दिन है।

## १८८२ तदस्मिन्नन्नं प्राये संज्ञायाम् ५।२।८२।

**प्रथमान्तात् सप्तम्यर्थे कन् स्यात् यत्प्रथमान्तम् अन्नं चेत् प्रायविषयं तत्। गुडापूपाः प्रायेणान्नमस्यां गुडापूपिका पौर्णमासी । ❀ वटकेभ्य इनिर्वाच्यः ❀ । वटकिनी ।**

संज्ञा में प्रायविषयीभूत अन्न वाचक हो तो सप्तम्यर्थ में प्रथमान्त प्रातिपदिक से कन् प्रत्यय होता है । गुड़मिश्रित पूंआ प्रायः खाये जाते हैं जिस पूर्णिमा को ऐसी पूर्णिमा को गुडापूपिका कहते हैं कन् टाप् इत्व । प्रायः संज्ञा में वटक शब्द से प्राप्त कन् को बाधकर इनि प्रत्यय पूर्वोक्तार्थ में होता है । बड़ा खाये जाते हैं जिस पूर्णमासी को उसको वटकिनी कहते हैं ।

## १८८३ कुल्माषादञ् ५।२।८३।

**कुल्माषाः प्रायेणान्नमस्यां कौल्माषी ।**

पूर्वोक्त अर्थ में कुल्माष से अञ् प्रत्यय होता है । कुल्माष से गोधूम = गेहूँ का ज्ञान करना । कौल्माषी पौर्णमासी ।

## १८८४ श्रोत्रियश्छन्दोऽधीते ५।२।८४।

**श्रोत्रियः । वेत्यनुवृत्तेश्छान्दसः ।**

अध्ययन करता है इस अर्थ में द्वितीयान्त छन्दस् शब्द से घन् प्रत्यय एवं छन्दस् के स्थान में श्रोत्र आदेश होता है । इसमें 'वा' की अनुवृत्ति है, अतः पक्ष में अण् प्रत्यय भी होता है । वेदकर्मक अध्ययन कर्ता को 'श्रोत्रियः' कहते हैं । पक्ष में छान्दसः । यहां अण् । घन् अण् का बाधक है, किन्तु वैकल्पिक वह है ।

घन् में नकार आद्युदात्त के लिए है । वेदोक्त कर्मानुष्ठान कर्ता में भी श्रोत्रियः प्रयोग होता है ।

## १८८५ श्राद्धमनेन भुक्तमिनिठनौ ५।२।८५।

**श्राद्धी । श्राद्धिकः ।**

'इसने खाया है' इस अर्थ में श्राद्ध से इनि एवं ठन् प्रत्यय होता है । जिस कर्म में श्रद्धा रहे उस पितरों को उद्देश्य कर किया हुआ कर्म को श्राद्ध कहते हैं । 'प्रज्ञाश्रद्धादिभ्यो णः' से णप्रत्ययान्तश्राद्ध शब्द है । तो भी श्राद्ध का साधन द्रव्य को गौणी वृत्ति से श्राद्ध शब्द कहता है । मुख्य श्राद्धरूप कर्म का भोजन असम्भव है । श्राद्ध के लिए निर्मित अन्नादि कर्मक भोजन सम्भव है । इनि में श्राद्धी । ठन् में श्राद्धिकः । अद्यतन में ही यह प्रयोग होता है । आज भोजन श्राद्ध का कर कल 'श्राद्धिकः' यह प्रयोग नहीं होता है । भोजन क्रिया के समान काल में ही श्राद्धी श्राद्धिकः । भोजनजन्यतृप्तिर्यस्मिन् काले भवति तत्रैवायं प्रयोग इति कैयटः ।

## १८८६ पूर्वादिनिः ५।२।८६।

**पूर्वं कृतमनेन पूर्वी ।**

क्रियाविशेषण वाचक द्वितीयान्त पूर्व से कृत अर्थ में इनि प्रत्यय होता है । कृञ् धात्वर्थ उत्पत्तिजनक व्यापार है, इसका फल उत्पत्ति है, उस उत्पत्ति रूप फल में अभेद सम्बन्ध से अन्वयी पूर्वपदार्थ है फल भी व्यपदेशिवद्भाव से फलाश्रय है । अतः 'क्रियाविशेषणानां कर्मत्वम्' से पूर्व से द्वितीया विभक्ति है पूर्वकालोद्भव उत्पत्तिरूप व्यापार जनक कर्ता को पूर्वी कहते हैं ।

## १८८७ सपूर्वाच्च ५।२।८७।

### कृतपूर्वी ।

कृत अर्थ में सपूर्व पूर्व से इनि प्रत्यय होता है। कृतः कटः पूर्वम् अनेन यहां कृतपूर्व से इनि कृतपूर्वी ।

वस्तुतः कृतपदार्थ कटपदार्थ में सापेक्ष यहां है, 'सापेक्षम् असमर्थवद्' है समास एवं तद्धित प्रत्यय इनि दोनों एकार्थीभावरूप सामर्थ्य के अभाव से यहां अप्राप्त है तथापि भाष्यप्रयोग के अनुरोध से प्रथम कटादि कर्म की अविवक्षा कर अकर्मक कृधातु को मानकर भाव में क्तप्रत्यय से 'कृतः' बनाकर समास करना। तदनन्तर तद्धित प्रत्यय इनि कृतपूर्वी बना कर अब कटादि कर्म की विवक्षा करना। इन सब प्रकार में 'कृतपूर्वी' भाष्यप्रयोग ही प्रमाण है। अन्यत्र ऐसी विवक्षा नहीं होती है।

यहां शंका करते हैं कि पूर्वादिनि में तदन्त विधि से ही कृतपूर्वी आदि की सिद्धि होगी पुनः 'सपूर्वाच्च' यह योग विभाग क्यों किया ?

उत्तरत्र अनुवृत्त्यर्थ है तो एक योग कर सपूर्वपर स्वरितत्व करने से अनुवृत्ति तावन्मात्र की होती पुनः दो सूत्र पृथक् क्यों किया ? या 'सपूर्वाच' क्यों किया ? तदन्तविधि से दो कार्य सिद्ध होगा यह व्यर्थ पर ज्ञापन करता है कि 'ग्रहणवता प्रातिपदिकेन तदन्तविधिर्नास्ति' यह परिभाषा प्रत्यय विधिविषया है।

## १८८८ इष्टादिभ्यश्च ५।२।८८।

### इष्टमनेन इष्टी । अधीती ।

इस अर्थ में तृतीयान्त समर्थ इष्टादि से इनि प्रत्यय होता है। यज् + क्त सम्प्रसारण पूर्वरूप षत्व ष्टुत्व से यजन कर्म = इष्ट पदार्थ है, कर्म क्त प्रत्यय से उक्त है, कर्ता अनुक्त अतः तृतीया हुई अनेन।

## १८८९ छन्दसि परिपन्थिपरिपरिणौ पर्यवस्थातरि ५।२।८९।

### लोके तु परिपन्थिशब्दो न न्याय्यः।

छन्द में शत्रुपर्याय पर्यवस्थातृ शब्द से स्वार्थ में इनि प्रत्यय होता है एवं अवस्थातृ शब्द को पन्थ एवं पर आदेश निपातन से होते हैं। अपत्यम् = परिपन्थिनम्। 'मात्वा परिपरिणो विदन्'। लोक में परिपन्थि शब्द उचित नहीं है।

## १८९० अनुपद्यन्वेष्टा ५।२।९०।

### अनुपदम् अन्वेष्टा अनुपदी गवाम् ।

अन्वेष्टा अर्थ में अनुपद शब्द के उत्तर इनि प्रत्यय होता है। 'अनुपदम्' में 'पदस्य पश्चात्' पश्चादर्थ में अव्ययीभाव समास है। 'गवाम्' में परापेक्षया षष्ठी है। गोपद से पश्चात् अन्वेषण गौओं का ही होता है। अतः सुवर्णादि के अन्वेषण में इनि प्रत्यय नहीं होता है।

## १८९१ साक्षाद् द्रष्टरि संज्ञायाम् ५।२।९१।

### साक्षाद् द्रष्टा साक्षी ।

संज्ञा में द्रष्टा अर्थ में साक्षात् शब्द से पर इनि प्रत्यय होता है। 'अव्ययानां भमात्रे टिलोपः' से साक्षात् की टिसंज्ञक आत् का इनि पर रहते लोप हुआ साक्षी। साक्षात् शब्द सूत्र में अव्यय

है. 'प्रकृतिवदनुकरणम्' पक्ष से अनुकार्य वृत्ति अव्ययत्व अनुकरण में है। अतः साक्षात् से आगत पञ्चमी का लुक् 'अव्ययात्' सूत्र से हुआ है। 'उदः स्थास्तम्भोः' 'अवाच्चालम्बना' यहां 'प्रकृतिवदनुकरणं भवति' पक्ष को न माना गया अर्थात् 'न भवति' को माना गया। अतः इन स्थलों में पञ्चमी का लुक् न हुआ अनव्ययप्रयुक्त। दो पक्ष अनुकरण में है। इष्टानुरोध से उचित व्यवस्था होती है। साक्षात् द्रष्टा तीन होते हैं। १ दाता २ ग्रहीता ३ उपद्रष्टा। तां भी संज्ञाग्रहण यहां होने से उपद्रष्टा ही 'साक्षी' पद से कहा जाता है।

## १८९२ क्षेत्रियच् परक्षेत्रे चिकित्स्यः ५।२।९२।

**क्षेत्रियो व्याधिः। शरीरान्तरे चिकित्स्यः। अप्रतीकार्य इत्यर्थः।**

क्षेत्र शब्द का अर्थ है शरीर। शरीरान्तर में चिकित्सा करने योग्य अर्थ में क्षेत्रियच् निपातन होता है। तात्पर्य यह है कि सप्तम्यन्त पर क्षेत्र शब्द से चिकित्सा अर्थ में घञ् प्रत्यय होता है एवं परक्षेत्र के स्थान में पर का लोप होता है। क्षेत्रियो व्याधिः = रोग जो इस वर्तमान शरीर में चिकित्सा करने योग्य नहीं है। असाध्य होने के कारण मृत्यु के बाद जो शरीर पुनः उत्पन्न होगा उसमें ही चिकित्सा होगी यह भावार्थ है। अप्रतीकार्य यही फलितार्थ कथन हुआ।

कोई कहता है कि 'परक्षेत्रे चिकित्स्यः' अर्थ में 'क्षेत्रियच्' का ही निपातन होता है। क्षेत्रिय शब्द का अनेकत्र प्रयोग है, यथा—क्षेत्रियं विषम्, जो शरीरान्तर में संक्रमण होकर चिकित्सायोग्य—होगा। क्षेत्रियाणि तृणानि यानि सस्यार्थे क्षेत्रे जातानि चिकित्स्यानि = विनाशयितव्यानि। क्षेत्रियः = पारदारिकः। परदाराः = परक्षेत्रम्। तत्र चिकित्स्यः = निग्रहीतव्यः। वे सभी पक्ष भाष्योक्त हैं।

## १५९३ इन्द्रियमिन्द्रलिङ्गमिन्द्रदृष्टमिन्द्रसृष्टमिन्द्रजुष्टमिन्द्रदत्तमिति वा ५।२।९३।

**इन्द्र = आत्मा, तस्य लिङ्गं करणेन कर्तुरनुमानात्। इतिशब्दः प्रकारार्थः। इन्द्रेण दुर्जयम् इन्द्रियम्।**

इन्द्रलिङ्ग, इन्द्रदृष्ट, इन्द्रसृष्ट, इन्द्रजुष्ट, इन्द्रदत्त, इन अर्थों में इन्द्र से पर घञ् प्रत्यय होता है। यहां इन्द्र से आत्मा गृहीत है। उसके अनुमापक को इन्द्रिय कहते हैं। इस स्थल में करण से कर्ता का अनुमान हुआ है। तात्पर्य यह है कि आत्मा इन्द्रिय द्वारा सुख दुःखादि का जनक है, इन्द्रियाँ स्वयं जड़ हैं वे ज्ञान का आश्रय साक्षात् नहीं हो सकती हैं। अतः ज्ञान करण इन्द्रियों से आत्मसाधक अनुमान होता है 'यत् यत् करणम् तत्तत् कर्तृजन्यम् यथा कुठारादि' वृक्षच्छेदन में कुठार करण है वह कर्तृवृत्ति व्यापार की अपेक्षा करता है वह स्वतः द्विधाभवनरूप व्यापार में अक्षम है अचेतन है गृहकोण में स्थापित कर्तृव्यापार शून्य कुठार में कार्यजनकत्व नहीं है तथैव इन्द्रियों में भी इन्द्रियों का आश्रय ज्ञान का अधिष्ठाता इन्द्रियभिन्न आत्मा है। आत्मनिरूपण में विस्तृत वर्णन विशेष जिज्ञासुओं के लिए है। इन्द्रेण दृष्टम् = ज्ञातम् = ममेदं चक्षुः श्रोत्रम् इस क्रम से अदृष्ट द्वारा सृष्ट, जुष्ट, प्रीणित, सेवित। यथायथं विषयेभ्यः, दत्तम्। यद्यपि इन्द्रिय शब्द ज्ञानेन्द्रिय कर्मेन्द्रिय में रूढ है, किन्तु यथा कथञ्चित् इसका व्युत्पादन किया है। यहां इति शब्द प्रकारार्थक है। इन्द्रेण दुर्जयम् अर्थ में भी इन्द्रिय हुआ।

पं० श्री वा० कृ० पञ्चोलिविरचित रत्नप्रभा में इति तद्धितेषु पाञ्चमिकाः

# अथ तद्धितेषु मत्वर्थीयाः

## १८९४ तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप् ५।२।९४।

गावोऽस्यास्मिन् वा सन्ति गोमान् ।

"भूमनिन्दाप्रशंसासु नित्ययोगेऽतिशायने ।
संसर्गेऽस्ति विवक्षायां भवन्ति मतुबादयः ॥"

वर्तमान कालिक सत्ताविशिष्ट प्रथमान्त समर्थ से इसका (अस्य) इसमें ( अस्मिन् ) इन अर्थों में मतुप् प्रत्यय होता है। यहां अस्ति का अर्थ मतुप् प्रत्यय की जो प्रकृति उसका जो अर्थ उसमें विशेषणीभूत है अर्थात् प्रकृत्यर्थोपाधि है। अस्ति में प्रथम पुरुष एक वचन की अविवक्षा है। वर्तमान काल अस्ति में जो आख्यातार्थ है वह विवक्षित है, काल अवच्छेदक = व्यावर्तक है, क्रिया अवच्छेद्य = व्यावर्त्य है। काल एवं क्रिया का अवच्छेद्यावच्छेदक भाव सम्बन्ध है। वर्तमान काल की विवक्षा से धन चला गया या धन भविष्य में होगा वहां धनवान् का प्रयोग नहीं होता है, किन्तु धन की वर्तमान काल में सत्ता रहे वहां ही धनवान् प्रयोग होता है। गोमान् आसीत् गोमान् भविता यह प्रयोग असाधु है।

मतुबादि प्रत्यय किन किन अर्थों में होते हैं यह कारिका प्रदर्शित करती है। भूमा अर्थ में मतुप् होता है भूमा माने बहुत्व अर्थ। यहां बहुत्व आपेक्षिक है, साधारण गृहस्थ मनुष्य के लिए ५ या ६ गायें में बहुत्व है वही राजा के लिए अल्पत्व है। गावः सन्ति अस्य गोमान् यह बहुत्वार्थक भूमा का उदाहरण है। निन्दा में ककुदावर्तिनी कन्या यहां इन् प्रत्यय मत्वर्थ है। प्रशंसा में—रूपवान्। नित्ययोग में क्षीरिणो वृक्षाः। अतिशायन में उदरिणी कन्या। संसर्ग में दण्डी। संसर्गः = संयोगः उससे संयुक्त दण्ड है। संयोग उभयनिष्ठ होने पर भी 'दण्डी पुरुषः' यही होता है, पुरुषी दण्ड नहीं होता है, वृत्तिनियामक विलक्षण सम्बन्ध दण्ड के ही साथ है पुरुष के साथ नहीं। 'मतुबादयः' यहां आदि पद से इन् ठक् आदि एतत्प्रकरणस्थ प्रत्ययों का ग्रहण है।

## १८९५ रसादिभ्यश्च ५।२।९५।

मतुप्। रसवान्। रूपवान्। अन्यमत्वर्थीयनिवृत्त्यर्थं वचनम्। रस, रूप, वर्ण, गन्ध, स्पर्श, शब्द, स्नेह, (ग) गुणात् (ग) एकाचः। स्ववान्, गुणग्रहणं रसादीनां विशेषणम्।

प्रथमान्त अस्ति उपाधिक रसादि शब्दों से अस्य, अस्मिन्, अर्थ में अन्यप्राप्त मत्वर्थीय प्रत्ययों की निवृत्ति पूर्वक मतुप् होता है। रसवान्। रूपवान्। गुणग्रहण रसादि वाच्य जो अर्थ उसमें गुणरूप अर्थ विशेषण है। गुणवाचक रसादि से ही मतुप् होता है। एक स्वरयुक्त शब्द से मतुप् प्रत्यय होता है, यथा स्ववान्।

## १८९६ तसौ मत्वर्थे १।४।१९।

तान्तसान्तौ भसंज्ञौ स्तो मत्वर्थे प्रत्यये परे। वसोः सम्प्रसारणम्।

**विदुष्मान्। ❀ गुणवचनेभ्यो मतुपो लुगिष्टः ❀। शुक्लो गुणोऽस्यास्तीति शुक्लः पटः। कृष्णः।**

मत्वर्थक प्रत्यय पर में रहते तकारान्त सकारान्त की भसंज्ञा होती है। प्रथमान्त विद्वस् शब्द से मतुप् (मत्) भसंज्ञा, 'वसोः' से सम्प्रसारण पूर्वरूप षत्व विदुष्मान्। ❀ गुण में एवं गुणी (द्रव्य) में प्रसिद्ध जो शब्द शुक्लादि उनसे विहित मतुप् का लुक् होता है। शुक्लगुणवान् पट में गुणवाचक शुक्ल से मतुप् का लुक् हुआ तो भी 'यः शिष्यते स लुप्यमानार्थाभिधायी' न्याय से शुक्लगुणाश्रयरूप अर्थ का शुक्ल प्रतिपादक है। शुक्लः पटः। कृष्णः पटः। यहां भी मतुप् का लुक् है।

**विमर्श**—नैयायिक वैयाकरणों की मतुप् लुगादि प्रक्रिया से अनभिज्ञता के कारण गुणवाचक शुक्लादि शब्दों की गुणी में अर्थात् द्रव्य में लक्षणा है ऐसा कहते हैं वह सर्वथा असङ्गत है, शब्दार्थ बाध में लक्षणा होती है यहां तो शक्त्या ही गुणिवाचकत्व है, जघन्या लक्षणारूप वृत्ति का अवलम्बन सर्वथा अनुचित है। शुक्लगुणाश्रयाभिन्नः पटः इस प्रकार एकार्थबोधकत्वरूप सामानाधिकरण्य की उपपत्ति शक्ति से ही हुई।

## १८९७ मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः ८।२।९।

**मवर्णोऽवर्णान्तान्मवर्णावर्णोपधाच्च यवादिवर्जात्परस्य मतोर्मस्य वः स्यात्। किम्वान्। ज्ञानवान्। विद्यावान्। लक्ष्मीवान्। यशस्वान्। भास्वान्। यवादेस्तु यवमान्। भूमिमान्।**

मवर्णान्त एवं अवर्णान्त तथा मकारोपध, एवं अकारोपध जो शब्द इनसे पर मतुप् के मकार को वकार आदेश होता है, किन्तु यवादिगणपठित शब्द से पर मतुप् के मकार को वकारादेश नहीं होता है। मकारान्त का उदाहरण किम्वान्। अकारान्त का उदाहरण ज्ञानवान्। मकारोपध का उदाहरण—लक्ष्मीवान्। अकारोपध का उदाहरण यशस्वान्। भास्वान्। यवादि से पर मकार को वकार नहीं यवमान्।

## १८९८ झयः ८।२।१०।

**झयन्तान्मतोर्मस्य वः स्यात्। अपदान्तत्वाच्च जश्त्वम्। विद्युत्वान्।**

झयन्त से पर जो मतुप् का मकार उसको वकारादेश होता है। विद्युत्वान्। यहां पदान्त झल् न होने से तकार को दकारादेश जश्त्व से न हुआ।

## १८९९ संज्ञायाम् ८।२।११।

**मतोर्मस्य वः स्यात्। अहीमती। मुनीवती। शरादीनाञ्चेति दीर्घः।**

संज्ञा में मतुप् के मकार को वकारादेश होता है। 'शरादीनाम्' से दीर्घ अहीमती। मुनीवती।

## १९०० आसन्दीवदष्ठीवच्चक्रीवत्कक्षीवद्रुमण्वच्चर्मण्वती ८।२।१२।

**एते षट् संज्ञायां निपात्यन्ते। आसनशब्दस्य आसन्दीभावः। आसन्दीवान् ग्रामः। अन्यत्र आसनवान्। अस्थिशब्दस्याष्ठीभावः। अष्ठीवान् नाम ऋषिः। अस्थिमान् अन्यत्र। चक्रशब्दस्य चक्रीभावः। चक्रीवान्नाम**

**राजा। चक्रवान् अन्यत्र। ❀ कक्ष्यायाः सम्प्रसारणञ्च ❀। कक्षीवान् नाम ऋषिः। कक्ष्यावान् अन्यत्र। लवणशब्दस्य रुमण्भावः। रुमण्वान् नाम पर्वतः। लवणवान् अन्यत्र। चर्मणो नलोपाभावो णत्वञ्च। चर्मण्वती नाम नदी। चर्मवती अन्यत्र।**

आसन्दीवत्, अष्ठीवत्, चक्रीवत्, कक्षीवत्, रुमण्वत्, चर्मण्वत् ये छ मतुप् प्रत्ययान्त संज्ञा में निपातन से सिद्ध होते हैं। आसन से मतुप् आसन्दी आदेश आसन को हुआ। मकार को 'मादुपधायाश्च' से वकारादेश आसन्दीवान् ग्रामः। अन्यत्र आसनवान्। अस्थि से मतुप् कर प्रकृति को अष्ठी आदेश मकार को वकारादेश अष्ठीवान् ऋषिः। अन्यत्र अस्थिमान्। चक्र से मतुप् चक्र को चक्रीभाव निपातन से। वकारादेश चक्रीवान् राजा। अन्यत्र चक्रवान्। कक्ष्या से मतुप् एवं यण् जो कक्ष्या का है उसको सम्प्रसारण पूर्वरूप दीर्घ कक्षीवान् ऋषिः। अन्यत्र कक्ष्यावान्। लवण से मतुप् प्रकृति को रुमण् भाव होता है। रुमण्वान् पर्वतः। अन्यत्र लवणवान्। चर्मन् से मतुप् नलोपाभाव एवं णत्व से नदी अर्थ में चर्मण्वती। अन्यत्र चर्मवती।

## १९०१ उदन्वान् उदधौ च ८।२।१३।

**उदकस्य उदन्भावो मतौ उदधौ संज्ञायां च। उदन्वान् समुद्रः ऋषिश्च।**

उदक शब्द को उदन् आदेश होता है, मतुप् पर रहते, समुद्र एवं संज्ञा में उदन्वान् समुद्र एवं ऋषि।

## १९०२ राजन्वान् सौराज्ये ८।२।१४।

**राजन्वती भूः। राजवान् अन्यत्र।**

सौराज्य में मतुप् पर रहने राजन् का लोप नहीं होता है। स्त्रीलिङ्ग में ङीप् राजन्वती भूः। अन्यत्र राजवान्।

## १९०३ प्राणिस्थादातो लजन्यतरस्याम् ५।२।९६।

**चूडालः। चूडावान्। प्राणिस्थात् किम्, शिखावान् दीपः। आतः किम्, हस्तवान्। प्राण्यङ्गादेव। नेह—मेधावान्। प्रत्ययस्वरेणैव सिद्धे अन्तोदात्तत्वे चूडालोऽसीत्यादौ स्वरितो वाऽनुदात्ते पदादाविति स्वरितबाधनार्थश्चकारः।**

प्रथमान्त प्राणिस्थ आकारान्तशब्द से 'अस्य अ... अर्थ में लच प्रत्यय होता है विकल्प से। पक्ष में मतुप्। चूडालः। चूडावान्। प्राणिस्थ कहने से दीप में शिखावान् ही हुआ। आकारान्तप्राण्यङ्ग हस्त नहीं अतः मतुप् हस्तवान्। मेधा प्राणिस्थ किन्तु हस्तादिवत् अङ्ग नहीं अतः लच् न हुआ। मतुप् मेधावान्।

'चितः' अन्तोदात्त करने के लिए 'लच्' में चकार की इत्संज्ञा हुई है। यहां शङ्का करते हैं कि 'प्रत्ययाः आद्युदात्ताः' से लकाराकार को उदात्तत्व सिद्ध ही है। पुनः प्रत्यय में चकारोच्चारण क्यों किया? समाधान—चूडालस् असि यहां असि को 'तिङ्ङतिङः' से निघात = अनुदात्त का विधान किया, स् को रु उसको उकार हुआ, व्यञ्जन स्रंसन धर्मयुक्त होने से अनुदात्त सकार है स्थानिगुणक आदेश रु अनुदात्त उसके स्थान में उकार भी अनुदात्त है आद्गुणः से गुण हुआ। अकार उदात्त उकार अनुदात्त इनके स्थान में गुणरूप एकादेश 'एकादेश' सूत्र से उदात्त हुआ ओकार उदात्त है। उसके बाद 'एङः पदान्तादति' से पूर्वरूप एकादेश हुआ उसको 'स्वरितो वाऽनुदात्ते' से स्वरित

प्राप्त हुआ । उसको बाधकर चित्त से अन्तोदात्त होकर उदात्तत्व के कामार्थ चकार यहां किया है । 'चूडालोऽसि' ।

## १९०४ सिध्मादिभ्यश्च ५।२।९७।

लच्वा स्यात् । सिध्मलः । सिध्मवान् । अन्यतरस्यां ग्रहणं मतुप्समुच्चयार्थं न तु प्रत्ययविकल्पार्थम् । तेनाकारान्तेभ्य इनिठनौ न । ॐ वातदन्तबलललाटानामूङ् च ॐ । वातूलः ।

प्रथमान्त सिध्म आदि से विकल्प से लच् प्रत्यय होता है । यहां पूर्व सूत्र से 'अन्यतरस्याम्' की अनुवृत्ति है, वह मतुप् प्रत्यय का समुच्चय के लिए ही है । विकल्प से अन्यान्य प्रत्यय विधानार्थ नहीं है । अतः इस गण में पठित अकारान्त शब्द से इन् एवं ठन् प्रत्यय न हुआ । * वात आदि शब्दों से ऊङ् होता है । वातूलः ।

## १९०५ वत्सांसाभ्यां कामबले ५।२।९८।

आभ्यां लच्वा स्याद्यथासंख्यं कामवति बलवति चार्थे । वत्सलः । अंसलः ।

कामवान् बलवान् अर्थ में प्रथमान्त वत्स एवं अंस से 'अस्य अस्मिन्' अर्थ में लच् प्रत्यय विकल्प से होता है । वत्सलः । अंसलः ।

## १९०६ फेनादिलच् च ५।२।९९।

चाल्लच् । अन्यतरस्यां ग्रहणं मतुप्समुच्चयार्थमनुवर्तते । फेनिलः । फेनलः । फेनवान् ।

वर्तमान कालिक सत्ताविशिष्ट प्रथमान्त समर्थ फेन से अस्य अस्मिन् अर्थ में इलच् प्रत्यय विकल्प से होता है । चकार से लच् भी होता है । अन्यतरस्यां की अनुवृत्ति मतुप् प्रत्यय के समुच्चय के लिए है । तीन रूप हुए ।

## १९०७ लोमादिपामादिपिच्छादिभ्यः शनेलचः ५।२।१००।

लोमादिभ्यः शः । लोमशः । लोमवान् । रोमशः । रोमवान् । पामादिभ्यो नः । पामनः । अङ्गात् कल्याणे अङ्गना । लक्ष्म्या अच्च । लक्ष्मणः । विष्वगित्युत्तरपदलोपश्चाकृतसन्धेः । विषुणः । पिच्छादिभ्यः इलच् पिच्छिलः । पिच्छवान् । उरसिलः । उरस्वान् ।

प्रथमान्त लोमादि शब्दों से श प्रत्यय होता है मत्वर्थ में । पामादि से न प्रत्यय, अङ्ग से कल्याण अर्थ में न प्रत्यय होता है । लक्ष्मी से न प्रत्यय एवं ईकार को अत् आदेश होता है । अकृत सन्धिक विषु अच् से न प्रत्यय होता है एवं उत्तरपद का लोप होता है । पिच्छादि से इलच् प्रत्यय मत्वर्थ में होता है ।

## १९०८ प्रज्ञाश्रद्धार्चाभ्यो णः ५।२।१०१।

प्राज्ञो व्याकरणम् । प्राज्ञा । श्राद्धः । आर्चः । ॐ वृत्तेश्च ॐ वार्तः ।

प्रथमान्त प्रज्ञा, श्रद्धा, अर्चा से 'अस्यास्ति' में ण प्रत्यय होता है । वृत्ति से भी ण प्रत्यय होता है ।

## १९०९ तपःसहस्राभ्यां विनीनौ ५।२।१०२।

विनीन्योरिकारो नकारपरित्राणार्थः। तपस्वी। सहस्री। असन्तत्वाददन्तत्वात् सिद्धे पुनर्वचनमणा बाधा मा भूदिति। सहस्रात्तु ठनोऽपि बाधनार्थम्।

वर्तमान कालिक सत्ता विशिष्ट प्रथमान्त जो तपस् एवं सहस्र शब्द उससे मत्वर्थ में क्रमशः विनि एवं इनि प्रत्यय होता है। उभयत्र इकारान्त प्रत्यय विधान का यह फल है कि नकार प्रत्ययान्त नहीं है अतः 'हलन्त्यम्' की अप्राप्ति से नकार को सुरक्षा हुई, नान्तप्रत्यय करते तो नलोप रूप आपत्ति होती है। 'अस्मायामेधा' से तपस् को विनि प्रत्यय सिद्ध ही था एवं अकारान्त सहस्र शब्द से 'अत इनिठनौ' से इनि प्रत्यय सिद्ध ही था पुनः यहां 'विनीनौ' का विधान इसलिए किया है कि अण् से बाध न हो। अन्य भी प्रयोजन कहते हैं सहस्र शब्द से प्राप्त ठन् का भी बाध रूप यहां प्रयोजन है।

## १९१० अण् च ५।२।१०३।

योगविभाग उत्तरार्थः। तापसः। साहस्रः। ❀ ज्योत्स्नादिभ्य उपसंख्यानम् ❀ ज्यौत्स्नः। तामिस्रः।

प्रथमान्त तपस् एवं सहस्र से पर अण् प्रत्यय मत्वर्थ में होता है। यह योग विभाग उत्तरार्थ है। एवं विनि इनि का यथासंख्य सम्पादनार्थ भी है। ज्योत्स्नादि से भी अण् प्रत्यय होता है।

## १९११ सिकताशर्कराभ्याञ्च ५।२।१०४।

सैकतो घटः। शार्करः।

प्रथमान्त सिकता एवं शर्करा से मत्वर्थ में अण् प्रत्यय केवल होता है।

## १९१२ देशे लुबिलचौ च ५।२।१०५।

चादण् मतुप् च। सिकताः सन्त्यस्मिन् देशे सिकताः। सिकतिलः। सैकतः सिकतावान् एवं शर्करेत्यादि।

देश अर्थ में सिकता एवं शर्करा से पर अण् का लुप् होता है। एवं इलच् प्रत्यय, चकार से से अण् एवं मतुप् भी होता है। चार रूप हुए। इसी प्रकार शर्कराः। शार्करिलः। शार्करः। शर्करावान्।

## १९१३ दन्त उन्नत उरच् ५।२।१०६।

उन्नता दन्ताः सन्ति अस्य दन्तुरः।

उन्नत अर्थ में प्रथमान्त दन्त से 'अस्य सन्ति' अर्थ में उरच् प्रत्यय होता है।

## १९१४ ऊषसुषिमुष्कमधो रः ५।२।१०७।

ऊषरः। सुषिरः। मुष्कः=अण्डः। मुष्करः। मधु=माधुर्य्यम्। मधुरः। ❀ रप्रकरणे खमुखकुञ्जेभ्य उपसंख्यानम् ❀। खरः। मुखरः। कुञ्जो=हस्तिहनुः। कुञ्जरः ❀ नगपांसुपाण्डुभ्यश्च ❀। नगरम्। पांसुरः। पाण्डुरः। पाण्डरशब्दस्तु अव्युत्पन्न एव। ❀ कच्छ्वा ह्रस्वत्वं च ❀। कच्छुरः।

प्रथमान्त ऊष, सुषि, मुष्क, मधु से पर र प्रत्यय होता है। अण्डकोष को मुष्क कहते हैं। मधुशब्द माधुर्य्य गुणवाचक है। ख, मुख एवं कुञ्ज से पर र प्रत्यय होता है। कुञ्जशब्द से हाथी की दाढी जानना। नग, पांशु एवं पाण्डु से पर र प्रत्यय होता है। पाण्डर अव्युत्पन्न प्रातिपदिक व्युत्पत्ति सिद्ध नहीं है। कच्छू से उत्तर र प्रत्यय होता है एवं ऊकार का ह्रस्व होता है।

## १९१५ द्युद्रुभ्यां मः ५।२।१०८।

**द्युमः। द्रुमः।**

दिवका द्यु बना है। द्रुः = वृक्षः या शाखा द्रुमः।

द्यु एवं द्रु से मत्वर्थ में म प्रत्यय होता है।

## १९१६ केशाद् वोऽन्यतरस्याम् ५।२।१०९।

**प्रकृतेनान्यतरस्यांग्रहणेन मतुपि सिद्धे पुनर्ग्रहणमिनिठनोः समावेशार्थम्। केशवः। केशी। केशिकः। केशवान्। ॐ अन्येभ्योऽपि दृश्यते ॐ। मणिवो नागविशेषः। हिरण्यवो निधिविशेषः। ॐ अर्णसो लोपश्च ॐ। अर्णवः।**

वर्तमान कालिक सत्ताविशिष्ट प्रथमान्त केश शब्द से अस्य अर्थ में व प्रत्यय विकल्प से होता है। पूर्व में अनुवृत्त 'न्यतरस्याम्' से मतुप् प्रत्यय होता पुनः इनमें 'अन्यतरस्याम्' से इन् एवं ठन् का भी समावेश होता है। चार रूप हुए। व प्रत्यय, इन् प्रत्यय ठन् प्रत्यय एवं मतुप्। अन्य शब्द से भी व प्रत्यय होता है। नागविशेष में 'मणिवः'। निधिविशेष में 'हिरण्यवः' हुआ। अर्णस् से व प्रत्यय होता है। एवं अन्त्यका लोप हुआ। अर्णवः।

## १९१७ गाण्ड्यजगात्संज्ञायाम् ५।२।११०।

**ह्रस्वदीर्घयोर्यणा तन्त्रेण निर्देशः। गाण्डिवम्। गाण्डीवम्। अर्जुनस्य धनुः। अजगवम् = पिनाकः।**

संज्ञा में गाण्डि, गाण्डी, अजग से व प्रत्यय होता हैं। सूत्र में ह्रस्वान्त एवं दीर्घान्त गाण्डि एवं गाण्डी का तन्त्र करके यण् घटित निर्देश है। अर्जुन के धनुष् को गाण्डिवम् कहते हैं शङ्कर जी के धनुष् को अजगव कहते हैं।

## १९१८ काण्डाण्डादीरन्नीरचौ ५।२।१११।

**काण्डीरः। आण्डीरः।**

प्रथमान्त काण्ड एवं आण्ड से क्रमशः ईरन् एवं ईरच् होता है।

## १९१९ रजःकृष्यासुतिपरिषदो वलच् ५।२।११२।

**रजस्वला स्त्री। कृषीवलः। वल इति दीर्घः। आसुतीवलः शौण्डिकः। परिषद्वलः। पर्षदिति पाठान्तरम्। पर्षद्वलम्। ॐ अन्येभ्योऽपि दृश्यते ॐ। भ्रातृवलः। पुत्रवलः। शत्रुवलः। 'वल' इत्यत्र 'संज्ञायाम्' इत्यनुवृत्तेर्नेह दीर्घः।**

रजस्, कृषि, आसुति, परिषद् इनसे पर मत्वर्थ में वलच् प्रत्यय होता है। कृषीवलः = कृषकः यहां 'वले च' से संज्ञा में दीर्घ हुआ है। शौण्डिक अर्थ मे आसुतीवलः। पर्षद् ऐसा पाठान्तर भी है। पूर्वोक्त शब्दों से भिन्न शब्दों से भी वलच् प्रत्यय होता है। संज्ञा में ही 'वले' सूत्र दीर्घ करता है अतः भ्रातृवलः आदि मे दीर्घ न हुआ।

### १९२० दन्तशिखात् संज्ञायाम् ५।२।११३।

दन्तावलो हस्ती। शिखावलः केकी।

संज्ञा में दन्त एवं शिखा से पर वलच् प्रत्यय होता है। वलेच से दीर्घ हुआ है।

### १९२१ ज्योत्स्नातमिस्राशृङ्गिणोर्जस्विन्नूर्जस्वलगोमिन्मलिनमलीमसाः ५।२।११४।

मत्वर्थे निपात्यन्ते। ज्योतिष उपधालोपो नश्च प्रत्ययः। ज्योत्स्ना। तमस उपधाया इत्वं रश्च, तमिस्रा, स्त्रीत्वमतन्त्रम्। तमिस्रम्। शृङ्गादिनच्, शृङ्गिणः। ऊर्जसो वलच्। तेन बाधा मा भूत् इति विनिरपि। ऊर्जस्वलः। ऊर्जस्वी। ऊर्जोऽसुगागम इति वृत्तिस्तु चिन्त्या। ऊर्जस्वतीतिवदसुन्नन्तत्वेनैवोपपत्तेः। गोशब्दान्मिनिः गोमी। मलाशब्दादिनच्, मलिनः। ईमसश्च मलीमसः।

ज्योत्स्ना, तमिस्रा, शृङ्गिण, ऊर्जस्विन्, ऊर्जस्वल, गोमिन्, मलिन, मलीमस, ये शब्द निपातन से मत्वर्थ में सिद्ध होते हैं। ज्योतिष् शब्द की उपधा का लोप एवं न प्रत्यय होता है। निमित्त षत्व में इकार था उसके नाश से मूर्धन्य षकार की निवृत्ति से दन्त्य सकार की स्थिति हुई टाप् दीर्घ ज्योत्स्ना। तमस् शब्द से र प्रत्यय एवं उपधा को इकारादेश टाप् दीर्घ। तमिस्रा। सूत्र में स्त्रीत्वनिर्देश अविवक्षित है अतः नपुंसक में भी तमिस्रम् हुआ। शृङ्ग से इनच् अकारलोप नकारको णकार शृङ्गिणः। ऊर्ज से वलच् ऊर्जस्वलः। वलच् से बाध न हो एतदर्थ विनि प्रत्यय भी होता है – ऊर्जस्विन् का ऊर्जस्वी। ऊर्ज को असुक् आगम होता है यह माधववृत्ति चिन्तनीय है। ऊर्जस्वती जिस प्रकार असुन् से सिद्ध हुआ उसी प्रकार यह भी सिद्ध हो ही जाता है। गोशब्द से मिनिप्रत्यय से गोमी। मलशब्द से इनच् प्रत्यय मलिनः। मल से ईमस् से मलीमसः।

### १९२२ अत इनिठनौ ५।२।११५।

दण्डी। दण्डिकः।

प्रथमान्त समर्थ वर्तमान कालिक सत्ताविशिष्ट ह्रस्वाकारान्त प्रातिपदिक से मत्वर्थ में इन् एवं ठन् प्रत्यय होता है। दण्डः अस्ति अस्य दण्डी, दण्डिकः।

### १९२३ व्रीह्यादिभ्यश्च ५।२।११६।

व्रीही, व्रीहिकः। न सर्वेभ्यो व्रीह्यादिभ्य इनिठनाविष्येते, किं तर्हि? ❀ शिखामालासंज्ञादिभ्य इनिः ❀। ❀ यवखदादिभ्य इकः। अन्येभ्य उभयम्।

मत्वर्थ में प्रथमान्त व्रीहि आदि से इनि एवं ठन् प्रत्यय होता है। सम्पूर्ण व्रीहि आदि से नहीं किन्तु शिखा, माला संज्ञादि से इनि एवं यव खदिर आदि से ठन् अन्य से उभय प्रत्यय होता है।

### १९२४ तुन्दादिभ्य इलच्च ५।२।११७।

चाद् इनिठनौ मतुप् च । तुन्दिलः । तुन्दी । तुन्दिकः । तुन्दवान् । उदर, पिचण्ड, यव, व्रीहि । ॐ स्वाङ्गाद्विवृद्धौ ॐ । विवृद्ध्युपाधिकात्स्वाङ्गवाचिन इलजादयः स्युः । विवृद्धौ कर्णौ यस्य स कर्णिलः । कर्णी । कर्णिकः । कर्णवान् ।

प्रथमान्त तुन्दादि से मत्वर्थ में इलच् प्रत्यय होता है। चकार से इनि, ठन् एवं मतुप् होता है। विवृद्ध उपाधिक स्वाङ्गवाचक प्रथमान्त से मत्वर्थ में इलज् आदि प्रत्यय होते हैं।

## १९२५ एकगोपूर्वाट् ठञ् नित्यम् ५।२।११८।

एकशतमस्यास्तीति ऐकशतिकः । ऐकसहस्रिकः । गौशतिकः । गौसहस्रिकः ।

एकपूर्वक एवं गोपूर्वक शब्द से मत्वर्थ मे ठञ् प्रत्यय नित्य होता है।

## १९२६ शतसहस्रान्ताच्च निष्कात् ५।२।११९।

निष्कात् परौ यो शतसहस्रशब्दौ तदन्तात्प्रातिपदिकाट् ठञ् स्यान्मत्वर्थे । नैष्कशतिकः । नैष्कसहस्रिकः ।

निष्कशब्द से पर जो शत एवं सहस्र शब्द तदन्त प्रातिपदिक से मत्वर्थ में ठञ् प्रत्यय होता है।

## १९२७ रूपादाहतप्रशंसयोर्यप् ५।२।१२०।

आहतं रूपमस्यास्तीति रूप्यः कार्षापणः । प्रशस्तं रूपमस्यास्तीति रूप्यो गौः । आहतेति किम्, रूपवान् । ॐ अन्येभ्योऽपि दृश्यते ॐ । हिम्याः पर्वताः । गुण्याः ब्राह्मणाः ।

आहत एवं प्रशस्त अर्थ में मत्वर्थ में रूप से यप् प्रत्यय होता है। आहत अर्थ न होने पर रूपवान् रूप हुआ। आहत का अर्थ ताडन है। ताडनक्रियाजन्य रूपयुक्त से रूप्यः = कार्षापणः। अन्य शब्दों से भी यप् होता है 'भूमा' अर्थ में हिम से यप् हिम्याः = अधिक हिमयुक्त पर्वत। प्रशस्त गुणयुक्त ब्राह्मण में गुण्याः।

## १९२८ अस्मायामेधास्रजो विनिः ५।२।१२१।

यशस्वी । यशस्वान् । मायावी । व्रीह्यादिपाठादिनिठनौ मायी । मायिकः । क्विबन्तत्वात्कुः स्रग्वी । ॐ आमयस्योपसंख्यानं दीर्घश्च ॐ । आमयावी ।

ॐ शृङ्गवृन्दारकाभ्यामारकन् ॐ । शृङ्गारकः । वृन्दारकः । ॐ फलबर्हाभ्यामिनच् ॐ । फलिनः । बर्हिणः । ॐ हृदयाच्चालुरन्यतरस्याम् ॐ । इनठनौ मतुप् च हृदयालुः हृदयी । हृदयिकः । हृदयवान् ।

शीतोष्णतृप्रेभ्यस्तदसहने ॐ । शीतं न सहते शीतालुः । उष्णालुः । स्फायितञ्चीति रक् तृप्रः = पुरोडाशः तं न सहते तृप्रालुः तृप्रम् = दुःखम् इति माधवः । हिमाच्चेलुः । हिमं न सहते हिमेलुः । ॐ बलादूलः ॐ । बलं न सहते बलूलः ।

❀ वातात् समूहे च ❀। वातं न सहते वातस्य समूहो वा वातूलः। ❀तप् पर्वमरुद्भ्याम् ❀। पर्वतः। मरुत्तः।

प्रथमान्त समर्थ असन्त शब्द, माया, मेधा, स्रज् इन प्रातिपदिकों से मत्वर्थ में विनि प्रत्यय होता है। पक्ष में मतुप्। माया शब्द का व्रीहि आदि गण में पाठ से इनि एवं ठन् भी होता है। स्रज् शब्द क्विन् प्रत्ययान्त से विनि कर 'चोःकुः' से कुत्व से स्रग्वी। आमयशब्द से विनिप्रत्यय एवं प्रकृति के अन्त्यवर्ण का दीर्घ होता है आमयावी। आमयः=रोग को कहते हैं। शृङ्ग एवं वृन्दारक से मत्वर्थ में आरकन् प्रत्यय होता है। फल एवं बर्ह से इनच् होता है। हृदय से आलु प्रत्यय होता है विकल्प से पक्ष में इन् प्रत्यय, ठन्, एवं मतुप् से चार रूप हुए। असहन अर्थ में शीत, उष्ण, तृप्र से पर आलु प्रत्यय होता है। तृप्र में उणादि रक् है। तृप्र का अर्थ है पुरोडाश। माधवाचार्य के मत में तृप्र का अर्थ है दुःख। हिम शब्द से पर एलु प्रत्यय होता है। बल शब्द से समूह अर्थ में ऊल प्रत्यय होता है। वातशब्द से समूह अर्थ में एवं चकार से असहन अर्थ में ऊल प्रत्यय होता है। पर्व एवं मरुत् शब्द से पर तप् प्रत्यय होता है।

## १९२९ ऊर्णाया युस् ५।२।१२३।

सित्त्वात्पदत्वम्। ऊर्णायुः। अत्र छन्दसीति केचिदनुवर्तयन्ति। युक्तं चैतत्, अन्यथा हि अहंशुभमोरित्यत्रैवोर्णाग्रहणं कुर्यात्।

ऊर्णा शब्द से युस् प्रत्यय होता है, प्रत्यय सित् होने से 'सिति च' से प्रकृति की पद संज्ञा हुई। यहाँ कोई छन्द की अनुवृत्ति होती है ऐसा कहते हैं। छन्द की अनुवृत्ति उचित ही है। यदि छन्दसि की अनुवृत्ति यहां न होती तो 'अहं शुभमोर्युस्' वहां ही ऊर्णा का भी पाठ कर देने से प्रयोगसिद्धि होती यह पृथक् सूत्रनिर्माण व्यर्थ ही होता।

## १९३० वाचो ग्मिनिः ५।२।१२४।

वाग्मी।

प्रशस्त वाणीयुक्त वाक् शब्द से मत्वर्थ में ग्मिनि प्रत्यय होता है। प्रशस्ता युक्तियुक्ता वाक् अस्य में वाग्ग्मी यहां ककार का जश्त्व से गकार अतः दो गकारयुक्त रूप है। एक गकार घटित जो रूप लिखते हैं वह असंगत क्रम है एवं असाधुप्रयोग है।

## १९३१ आलजाटचौ बहुभाषिणि ५।२।१२५।

❀ कुत्सित इति वक्तव्यम्। कुत्सितं बहु भाषते वाचालः। वाचाटः। यस्तु सम्यग् बहुभाषते स 'वाग्ग्मी' इत्येव।

बहुभाषणकर्ता अर्थ में प्रथमान्त वाक् से मत्वर्थ में आलच् एवं आटच् प्रत्यय होता है। कुत्सित अर्थ में पूर्वोक्त प्रत्यय द्वय होता है ऐसा जानना चाहिये। युक्तियुक्त अच्छे वचनों को अधिक बोलने वाला में वाग्ग्मी होता है। "मूकं करोति वाचालम्" यहां प्रसिद्धार्थ जो है वह असङ्गत है भगवत्कृपा जन्य फल यह है कि वाचालं जनं मूकं करोति, अनुचित भाषणकर्ता ज्ञानी होकर मूक बनता है अर्थात मौनव्रत को धारण करता है, एवं इधर उधर इच्छाओं की पूर्ति के लिए भ्रमणक्रिया कर्ता पङ्गु के समान बनकर परमात्मा का ध्यान करता है यही अर्थ उचित है।

## १९३२ स्वामिन्नैश्वर्ये ५।२।१२६।

ऐश्वर्यवाचकात् स्वशब्दान् मत्वर्थे आमिनच् । स्वामी ।

ऐश्वर्य वाचक जो स्वशब्द उससे मत्वर्थ में आमिनच् प्रत्यय होता है ।

## १९३३ अर्शआदिभ्योऽच् ५।२।१२७।

अर्शांस्यस्य विद्यन्ते अर्शसः । आकृतिगणोऽयम ।

मत्वर्थ में प्रथमान्त अर्श आदि गणपठित शब्दों से पर अच् प्रत्यय होता है । आकृति गण यह है ।

## १९३४ द्वन्द्वोपतापगर्ह्यात् प्राणिस्थादिनिः ५।२।१२८।

द्वन्द्वः-कटकवलयिनी । शङ्खनूपुरिणी । उपतापो=रोगः । कुष्ठी । किलासी । गर्ह्यम् = निन्द्यम । ककुदावर्ती । काकतालुकी । प्राणिस्थात् किम्, पुष्पफलवान् घटः । ॐ प्राण्यङ्गान्न ॐ । पाणिपादवती । अत इत्येव । चित्रकललाटिकावती । सिद्धे प्रत्यये पुनर्वचनं ठनादिबाधनार्थम् ।

प्राणिस्थ = प्राणी में विद्यमान है इस अर्थ में द्वन्द्वसमास निष्पन्न शब्द । उपताप = रोग वाचक जो शब्द, एवं निन्दा का कर्म = निन्द्य शब्द, इनसे मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है । पुष्प एवं फलों से युक्त घड़ा यहां प्राणिस्थ न होने से मतुप् ही हुआ । प्राणी के अवयव वाचक से इनि नहीं होता है पाणिपादमस्ति यस्याः यहां मतुप् ङीप् । ह्रस्व अकार अन्त में रहे वहां ही इनि होता है । आकारान्त से नहीं । प्रत्यय सिद्ध था पुनः वचन ठन् के बाधनार्थ है अन्यथा इन् ठन् दोनों सामान्य शास्त्र से होते ।

## १९३५ वातातीसाराभ्यां कुक् च ५।२।१२९।

चादिनिः । वातकी । अतीसारकी । ॐ रोगे चायमिष्यते ॐ । नेह,- वातवती गुहा ॐ पिशाचाच्च ॐ । पिशाचकी ।

मत्वर्थ में वात एवं अतीसार शब्द से पर इनि प्रत्यय होता है एवं इन दोनों शब्दों को कुक् आगम होता है । रोग में यही इसकी प्रवृत्ति होती है । वायु से युक्ता गुफा यहां मतुप् मकार को वकारादेश ङीप् वातवती । मत्वर्थ में प्रथमान्त पिशाच शब्द से इनि प्रत्यय एवं प्रकृति को कुक् आगम होता है ।

## १९३६ वयसि पूरणात् ५।२।१३०।

पूरणप्रत्ययान्तान्मत्वर्थे इनिः स्याद् वयसि द्योत्ये । मासः संवत्सरो वा पञ्चमोऽस्यास्तीति पञ्चमी उष्ट्रः । ठन्बाधनार्थमिदम् । वयसि किम्, पञ्चमवान् ग्रामः ।

वयः = अवस्था प्रतीयमान होने पर पूरण प्रत्ययान्त शब्द से पर मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है । पांचमास या पांच वर्ष से युक्त ऊंट अर्थ में डट् प्रत्ययान्त पञ्चम से इन् प्रत्यय से पञ्चमी उष्ट्रः । 'अत इनिठनौ' से इनि सिद्ध था पुनः इनि का विधान ठन् के बाधनार्थ है । जहां वय गम्यमान नहीं हैं यथा पञ्चत्व संख्या को परिपूर्ण करने वाला जो पुरुष उससे संयुक्त जो ग्राम इसमें पञ्चमवान् ग्रामः यहां मतुप् हुआ ।

## १९३७ सुखादिभ्यश्च ५।२।१३१।

इनिर्मत्वर्थे। सुखी। दुःखी। माला क्षेपे माली।

मत्वर्थ में सुखादि प्रथमान्त से इनि प्रत्यय होता है। माला शब्द से निन्दा में इनि।

## १९३८ धर्मशीलवर्णान्ताच्च ५।२।१३२।

धर्माद्यन्तादिनिर्मत्वर्थे। ब्राह्मणधर्मी। ब्राह्मणशीली। ब्राह्मणवर्णी।

धर्म, शील, वर्ण है अन्त में जिसको ऐसा जो प्रथमान्त प्रातिपदिक शब्द उससे मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है। ब्राह्मण का जो धर्म उससे युक्त, ब्राह्मण का शील = स्वभाव उससे युक्त, ब्राह्मण का जो वर्ण उससे जो युक्त यहां इनि प्रत्यय हुआ।

## १९३९ हस्ताज्जातौ ५।२।१३३।

हस्ती। जातौ किम्, हस्तवान् पुरुषः।

जाति अर्थ में हस्त से पर इनि प्रत्यय होता है। जाति से भिन्न में मतुप् होता है। यहां प्रकृति प्रत्यय युक्त से हस्तित्व जाति की प्रतीति है अतः हस्ती। हाथ से युक्त में हस्तवान्।

## १९४० वर्णाद् ब्रह्मचारिणि ५।२।१३४।

वर्णी।

ब्रह्मचारी अर्थ में वर्ण से मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है। ब्रह्मचर्य से युक्त वर्णी।

## १९४१ पुष्करादिभ्यो देशे ५।२।१३५।

पुष्करिणी। पद्मिनी। देशे किम्, पुष्करवान् करी। ❀ बाहूरुपूर्वाद् बलात्। बाहुबली। ऊरुबली। सर्वादेश्च ❀। सर्वधनी। सर्वबीजी। अर्थाच्चासन्निहिते अर्थी। सन्निहिते तु अर्थवान्। तदन्ताच्च। धान्यार्थी। हिरण्यार्थी।

देश अर्थ में पुष्कर आदि से पर इनि प्रत्यय होता है। नदी में पुष्करिणी। पद्मिनी। शुण्डादण्ड युक्त हाथी में मतुप् + देश नहीं है पुष्करवान् करी। बाहु एवं ऊरु से पर जो जो बल शब्द तदन्त समर्थ प्रथमान्त प्रातिपदिक से मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है। बाहु का ही बलवान् अर्थ में बाहुबली। भागने का ही बलवान् में ऊरुबली, पलायन क्रिया में निपुण। सर्व है आदि में जिसको ऐसा जो प्रथमान्त प्रातिपदिक शब्द से इनि। वाच्य वाचक भाव सम्बन्ध से भिन्न सम्बन्ध से युक्त को असंनिहित कहते हैं। शब्द वाचक है अर्थ वाच्य है शब्दार्थ का वाच्य वाचक भाव सम्बन्ध है, वहां इन् नहीं होता है यथा अर्थवान्। अर्थ = द्रव्य उस का स्वामी यहां स्वस्वामिभाव सम्बन्ध की प्रतीति से असंनिहितत्व की प्रतीति से इनि प्रत्यय हुआ अर्थी। अर्थ शब्द है अन्त में जिसको उससे भी इनि प्रत्यय होता है यथा धान्यार्थी। सुवर्णार्थी।

## १९४२ बलादिभ्यो मतुबन्यतरस्याम् ५।२।१३६।

बलवान्। बली। उत्साहवान्। उत्साही।

प्रथमान्त समर्थ बलादि से मतुप् विकल्प से होता है, पक्ष में इनि प्रत्यय।

## १९४३ संज्ञायां मन्माभ्याम् ५।२।१३८।

मन्नन्तान्मान्ताच्चेनिर्मत्वर्थे। प्रथमिनी। दामिनी। होमिनी। सोमिनी। संज्ञायां किम्, सोमवान्।

मनन्त एवं मान्त से मत्वर्थ में इनि प्रत्यय होता है संज्ञा में। जहां असंज्ञात्व है वहां मतुप् यथा सोमवान्।

## १९४४ कंशंभ्यां बभयुस्तितुतयसः ५।२।१३८।

कं शमिति मान्तौ। कमित्युदकसुखयोः। शमिति सुखे। आभ्यां सप्त प्रत्ययाः स्युः। युसूयसोः सकारः पदत्वार्थः। कंबः। कंभः। कंयुः। कंतिः। कंतुः। कंतः। कंयः। शंबः। शंभः। शंयुः। शंतिः। शंतुः। शंतः। शंयः। अनुस्वारस्य वैकल्पिकः परसवर्णः। वकारयकारपरस्यानुनासिकौ वयौ।

जलार्थककम् से एवं सुखार्थक शम् से पर ब, म, युस्, ति, तु, त, युस् सात प्रत्यय होते हैं। युस् एवं यस् में सकार की इत् संज्ञा से 'सिति च' से पूर्व प्रकृति की पदसंज्ञा होती है। कवँ्बः। कम्मः। कयँ्युः। कन्तिः। कन्तुः। कन्तः। कयँ्यः। शंबः। शम्भः। शयं्युः। शन्तिः। शन्तुः। शन्तः। शयं्यः। अनुस्वार को वैकल्पिक परसवर्ण होता है। वकार एवं यकार पर रहते वँ् एवं यँ् अनुनासिक होता है।

## १९४५ तुन्दिबलिवटेर्भः ५।२।१३९।

वृद्धा नाभिः=तुन्दिः। मूर्द्धन्योपधोऽयमिति माधवः। तुन्दिभः। बलिभः। बटिभः। पामादित्वाद् बलिनोऽपि।

तुन्दि, बलि एवं बटि से मत्वर्थ में मप्रत्यय होता है। प्रवृद्ध नाभि को तुन्दि कहते हैं। माधवाचार्य जी के मत से यह 'तुण्दि' ऐसा मूर्द्धन्य णकारोपध है। वलि का पामादिगण में पाठ है अतः न प्रत्यय भी इससे होता है।

## १९४६ अहंशुभमोर्युस् ५।२।१४०।

'अहम्' इति मान्तम् अव्ययम् अहङ्कारे। 'शुभम्' इति शुभे। अहंयुः= अहङ्कारवान्। शुभंयुः = शुभान्वितः।

### इति मत्वर्थीयाः।

अहङ्कार अर्थ में मान्त अव्यय अहम् से एवं शुभलक्षणों से युक्त अर्थ में विद्यमान शुभम् से से पर मत्वर्थ में युस् प्रत्यय होता है। अहंयुः = अहङ्कार से युक्त शुभंयु = शुभगुणों से उपेत।

पं० श्री बा० कृ० पञ्चोलि विरचित रत्नप्रभा में मत्वर्थीय प्रकरण समाप्त



# अथ प्राग्दिशीयप्रकरणम्

## १९४७ प्रागृदिशो विभक्तिः ५।३।१।

दिकृशब्देभ्य इत्यतः प्राग् वक्ष्यमाणाः प्रत्यया विभक्तिसंज्ञाः स्युः।

अथ स्वार्थिकाः प्रत्ययाः

समर्थानामिति, प्रथमादिति च निवृत्तम्। वेति त्वनुवर्तत एव।

दिक्शब्देभ्यः ५।३।२७ इससे पूर्व कहे जायेंगे जो प्रत्यय उनकी विभक्ति संज्ञा होती है। अब स्वार्थिक प्रत्यय कहते हैं। स्वपद से प्रकृति उसका अर्थ = प्रकृत्यर्थ उसमें होने वाला जो प्रत्यय उसे स्वार्थिक प्रत्यय कहते हैं। समर्थानाम् एवं प्रथमात् की अनुवृत्ति हुई। अब केवल उससे वा की अनुवृत्ति होती है। विभक्तिसंज्ञानिमित्तक कार्य करने के लिए इस प्रकरण के प्रत्ययों की विभक्ति संज्ञा का विधान किया।

## १९४८ किंसर्वनामबहुभ्योऽद्व्यादिभ्यः ५।३।२।

किमः सर्वनाम्नो बहुशब्दाच्चेति प्राग्दिशोऽधिक्रियते।

द्वि, युष्मद् अस्मद्, भवतु से भिन्न किम्शब्द सर्वनामशब्द, एवं बहुशब्द के उत्तर प्रागृदिश का अधिकार चलेगा।

## १९४९ इदम इश् ५।३।३।

प्राग्दिशीये परे।

प्राग्दिशीय प्रत्यय पर में रहते इदम् शब्द के स्थान में इश् आदेश होता है।

## १९५० एतेतौ रथोः ५।३।४।

इदम् शब्दस्य एत इत इत्यादेशौ स्तो रेफादौ थकारादौ च प्राग्दिशीये परे इशोऽपवादः।

रेफादि एवं थकारादि प्राग्दिशीय प्रत्यय पर में रहते इदम् शब्द के स्थान में एत एवं इत आदेश होते हैं। एत एवं इत आदेश इश् आदेश के बाधक है।

## १९५१ एतदोऽन् ५।३।५।

योगविभागः कर्तव्यः। एतदः एतेतौ स्तो रथोः। 'अन्' एतद इत्येव। अनेकाल्त्वात् सर्वादेशः। न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य।

इस सूत्र में योगविभाग करना चाहिये यथा—'एतदः' एकसूत्र है। एतद् शब्द के स्थान में एत एवं इत आदेश होता है रेफादि या थकारादि प्रत्यय पर में रहते। द्वितीयांश—'अन्' एतद् शब्द के स्थान में अन् आदेश होता है। 'अन्' भी अनेकाल् है सर्वादेश हुआ, नकार का 'न लोपः' से लोप हुआ।

## १९५२ सर्वस्य सोऽन्यतरस्यां दि ५।३।६।

**प्रागदिशीये दकारादौ प्रत्यये परे सर्वस्य सो वा स्यात्।**

दकारादि प्रागदिशीय प्रत्यय पर में रहते सर्वशब्द के स्थान में स आदेश विकल्प से होता है।

### १९५३ पञ्चम्यास्तसिल् ५।३।७।

**पञ्चम्यन्तेभ्यः किमादिभ्यस्तसिल स्याद् वा।**

पञ्चमी विभक्ति है अन्त में जिनसे ऐसे किमादि शब्दों से पर तसिल् प्रत्यय स्वार्थ में विकल्प से होता है।

### १९५४ कुति होः।

**किमः कुः स्यात् तादौ हादौ च विभक्तौ परतः। कुतः। कस्मात्। यतः। ततः। अतः। इतः। अमुतः। बहुतः। द्व्यादेस्तु द्वाभ्याम्।**

तकारादि एवं हकारादि प्रागदिशीय तद्धित प्रत्यय पर में रहते किम् शब्द के स्थान में कु आदेश होता है विकल्प से। कहां से तुम आए? यहां कस्मात इति किम् शब्द पञ्चम्यन्त से तसिल् (तस्) कु आदेश कुतः। पक्ष में कस्मात्। यस्मात इति यतः यत् अस् तस्, प्रा० सं० वि० लुक् त्यदादीनामः से अकारादेश पररूप यतः। यस्मात तस्मात इति ततः। एतस्मात इति अतः। अन् आदेश नलोप। अस्मात इति इतः। अमुष्मात इति अमुतः। द्वि से तो प्रत्यय नहीं द्वाभ्याम्।

### १९५५ तसेश्च ५।३।८।

**किंसर्वनामबहुभ्यः परस्य तसेस्तसिलादेशः स्यात्। स्वरार्थं विभक्त्यार्थञ्च वचनम्।**

किम्, सर्वनाम एवं बहु से पर तसि के स्थान में तसिल् आदेश होता है। 'लिति' से स्वर करने के लिए एवं विभक्ति संज्ञा के लिए तसिको यहां तसिल् आदेश का विधान है। रूप में तो भेद न था।

### १९५६ पर्यभिभ्याञ्च ५।३।९।

**आभ्यां तसिल् स्यात्। ❀ सर्वोभयार्थाभ्यामेव ❀। परितः = सर्वत इत्यर्थः। अभितः = उभयत इत्यर्थः।**

सर्वार्थक परि एवं उभयार्थक अभि से तसिल् प्रत्यय होता है।

### १९५७ सप्तम्यास्त्रल् ५।३।१०।

**कुत्र। यत्र। तत्र। बहुत्र।**

सप्तमी विभक्त्यन्त किमादि से पर प्रागदिशीय त्रल् प्रत्यय होता है। कस्मिन्निति कुत्र।

### १९५८ इदमो हः ५।३।११।

**त्रलोऽपवादः।**

**इशादेशः। इह।**

सप्तम्यन्त इदम् से स्वार्थ में ह प्रत्यय होता है। यह त्रल् का बाधक है। अस्मिन् इति इह यहां इदम् को इशादेश भी पूर्वसूत्र से है।

## १९५९ किमोऽत् ५।३।१२।

**वा ग्रहणमपकृष्यते । सप्तम्यन्तात् किमोऽद्वा स्यात् । पक्षे त्रल् ।**

इस सूत्र में वा की अनुवृत्ति है। सप्तम्यन्त किम् शब्द से स्वार्थ में अत् प्रत्यय होता है विकल्प से। पक्ष में त्रल् होता है।

## १९६० क्वाति ७।२।१०५।

**किमः क्वादेशः स्यादति । क्व । कुत्र ।**

अत् प्रत्यय पर में रहते किम् को क्व आदेश होता है विकल्प से। कस्मिन् इति क्व। कुत्र।

## १९६१ वाह च च्छन्दसि ।

**कुह स्थः । कुह जग्मथुः ।**

वेद में किम् शब्द से पर हप्रत्यय विकल्प से स्वार्थ में होता है। कस्मिन् इति कुह स्था क प्रत्यय आकार लोप कुहस्थः। तुम दोनों किस स्थान में गये थे। कुह जग्मथुः।

## १९६२ एतदस्त्रतसोस्त्रतसौ चानुदात्तौ २।४।३३।

**अन्वादेशविषये एतदोऽश् स्यात् स चानुदात्तस्त्रतसोः परतः, तौ चानुदात्तौ स्तः। एतस्मिन् ग्रामे सुखं वसामः, अथात्राधीमहे अतो नगन्तास्मः।**

त्र एवं तस् प्रत्यय पर रहते कथित कथन रूप अन्वादेश के विषय में एतद् शब्द के स्थान में अश् आदेश होता है, एवं त्र एवं त्रस् पर रहते अश् अनुदात्त होता है। इस ग्राम में हम लोग सुखपूर्वक निवास करते हैं इसलिए यहां अध्ययन करते हैं। अतः यहां से नहीं जाते हैं।

## १९६३ इतराभ्योऽपि दृश्यन्ते ५।३।१४।

**पञ्चमी सप्तमीतरविभक्त्यन्तादपि तसिलादयो दृश्यन्ते। दृशि ग्रहणाद् भवदादि योग एव। स भवान् = ततो भवान् तत्र भवान्। तं भवन्तम् = ततो भवन्तम् = तत्र भवन्तम्। एवं दीर्घायुः। देवानांप्रियः । आयुष्मान्।**

पञ्चम्यन्त एवं सप्तम्यन्त से भिन्न विभक्त्यन्त से भी तसिलादि प्रत्यय होते हैं। दृशिग्रहण से भवत् आदि के योग में प्रत्यय करना चाहिये।

यथा प्रथमान्त से द्वितीयान्त से भी तसिल् एवं त्रल् हुआ। भवदादि में आदि से यथा दीर्घायु देवानां प्रियः आयुष्मान् का ग्रहण करना चाहिये।

## १५६४ सर्वैकान्यकिंयत्तदः काले दा ५।३।१५।

सप्तम्यन्तेभ्यः कालार्थेभ्यः स्वार्थे दा स्यात्। सर्वस्मिन् काले सदा। सर्वदा। एकदा। अन्यदा। कदा। यदा। तदा। काले किम्? सर्वत्र देशे।

सप्तम्यन्त कालवाचक सर्व, एक, अन्य, किम्, यद्, तद्, से पर स्वार्थ में दा प्रत्यय होता है। सर्व को सादेश विकल्प से होने से सदा, सर्वदा। एकस्मिन् काले एकदा। अन्यस्मिन् काले अन्यदा। त्यदादीनामः। अकारादेश। कस्मिन् काले कदा। यस्मिन् काले यदा। तस्मिन् काले तदा। काल नहीं वहां सर्वत्र देशे।

## १९६५ इदमोर्हिल् ५।३।१६।

सप्तम्यन्तात् काले इत्येव। हस्यापवादः। अस्मिन् काले एतर्हि। काले किम्? इह देशे।

सप्तम्यन्त कालवाचक इदम् शब्द से पर र्हिल् प्रत्यय होता है। यह सूत्र 'इदमो हः' का बाधक है। अस्मिन् काले एतर्हि यहां 'एतेतौ रथोः' से एत आदेश होता है। एतर्हि। अस्मिन् देशे इह। यहां कालरूपार्थ की अप्रतीति है अतः र्हिल् न हुआ।

## १९६६ अधुना ५।३।१७।

इदमः सप्तम्यन्तात्कालवाचिनः स्वार्थेऽधुना प्रत्ययः स्यात्। इश्, यस्येति लोपः। अधुना।

सप्तम्यन्त कालवाचक इदम् शब्द से अधुना प्रत्यय होता है, इदम् को इश् आदेश उस इकारका 'यस्येति च' से लोप केवल प्रत्यय मात्र ही अवशिष्ट रहा, अस्मिन् काले - अधुना।

## १९६७ दानीं च ५।३।१८।

इदानीम्।

सप्तम्यन्त काल वाचक इदम् से पर स्वार्थ में 'दानीम्' प्रत्यय होता है। अस्मिन् काले इदानीम्।

## १९६८ तदो दाच ५।३।१९।

तदा। तदानीम्। तदो दावचनमनर्थकम्, विहितत्वात्।

सप्तम्यन्त कालवाचक तद् शब्द से दाप्रत्यय एवं दानीम् प्रत्यय होता है। 'सर्वैकान्य' से दाप्रत्यय तद् को सिद्ध है पुनः दाप्रत्यय विधान इसको व्यर्थ ही है।

## १९६९ अनद्यतने र्हिलन्यतरस्याम् ५।३।२१।

कर्हि। कदा। यर्हि। यदा। तर्हि। तदा। एतस्मिन् काले एतर्हि।

अनद्यतन काल में सप्तम्यन्त किमादि से पर र्हिल् विकल्प से होता है, पक्ष में दा होता है। कस्मिन् काले कर्हि। कदा। यस्मिन्, तस्मिन्, एतस्मिन् वा काले यर्हि, यदा, तर्हि, तदा, एतर्हि।

## १९७० सद्यःपरुत्परार्यैषमःपरेद्यव्यद्यपूर्वेद्युरन्येद्युरन्यतरेद्युरितरेद्युरपरेद्युरधरेद्युरुभयेद्युरुत्तरेद्युः ५।३।२२।

एते निपात्यन्ते। समानस्य सभावो द्यस् चाहनि *। समानेऽहनि सद्यः।

पूर्वपूर्वतरयोः पर उदारी च संवत्सरे ❀। पूर्वस्मिन् वत्सरे परुत्। पूर्वतरे वत्सरे परारि। इदम इश् समसण् प्रत्ययश्च संवत्सरे ❀। अस्मिन् संवत्सरे ऐषमः। परस्माद् एद्यव्यहनि ❀। परस्मिन्नहनि परेद्यवि। ❀ इदमोऽश् द्यश्च। अस्मिन् अहनि अद्य। पूर्वादिभ्योऽष्टभ्योऽहन्येद्युस्। पूर्वस्मिन् अहनि पूर्वेद्युः। अन्यस्मिन्नहनि अन्येद्युः। उभयोरह्नोरुभयेद्युः। द्युश्चो-भयाद् वक्तव्यः। उभयद्युः।

जहां काल अर्थ की प्रतीति रहे वहां सद्यः आदि की निपातन से सिद्धि होती है। समान दिन में सद्यः। यहां समान को सादेश एवं द्यस् प्रत्यय हुआ। पूर्व वर्ष में परुत्। यहां पूर्व को पर आदेश एवं उत् प्रत्यय हुआ। पूर्वतर अर्थात् परियार इसमें पूर्वतर को पर आदेश आरि प्रत्यय से परारि। संवत्सर अर्थ में सप्तम्यन्त इदम् को इश् आदेश एवं समसण् प्रत्यय से ऐषमः। 'अस्मिन् संवत्सरे' में। सप्तम्यन्त पर शब्द से अहन् अर्थ में एद्यवि प्रत्यय होता है। परस्मिन् अहनि परेद्यवि। दिन अर्थ में सप्तम्यन्त इदम् से द्यप्रत्यय होता है एवं प्रकृति को अश् आदेश होता है। अस्मिन् अहनि अद्य। दिन अर्थ में पूर्व आदि आठ शब्दों से एद्युस् प्रत्यय होता है। उभय शब्द से द्युस् होता है। उभयद्युः।

## १९७१ प्रकारवचने थाल् ५।३।२३।

**प्रकारवृत्तिभ्यः किमादिभ्यस्थाल् स्यात् स्वार्थे। तेन प्रकारेण तथा। यथा।**

सामान्यस्य भेदकः प्रकारः। प्रकारवृत्ति वाचक तृतीयान्त किम् आदि से पर थाल् प्रत्यय होता है। सामान्य का भेदक = व्यावर्तक को प्रकार कहते हैं यथा ब्राह्मणत्व का भेदक माठरत्व एवं कौण्डिन्यत्व है। उसके सादृश तथा। जिसके सदृश यथा।

## १९७२ इदमस्थमुः ५।३।२४।

**थालोऽपवादः। ❀ एतदो वाच्यः। अनेन एतेन वा प्रकारेण इत्थम्।**

प्रकार वचन में तृतीयान्त इदम् शब्द से पर थमुप्रत्यय होता है। यह पूर्व सूत्र से प्राप्त थाल् का बाधक है। तृतीयान्त एतद् शब्द से भी प्रकार वचन में थमु होता है। थमु में उकारो-च्चारण मकार की रक्षार्थ है, 'हलन्त्यम्' से मकार की इत्संज्ञा लोप होता अतः अन्त्यत्व के अभावार्थ उकार है। यद्यपि 'न विभक्तौ तुस्माः' से इत्संज्ञाभाव होता पुनः उकारोच्चारण व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है कि 'न विभक्तौ' सूत्र अनित्य है।

## १९७३ किमश्च ५।३।२५।

**केन प्रकारेण कथम्।**

इति प्राग्दिशीयप्रकरणम्

तृतीयान्त किम्शब्द से प्रकारार्थ में थमु प्रत्यय होता है। केन प्रकारेण कथम्।

पं० श्रीबा० कृ० पञ्चोलिविरचितरत्नप्रभा में प्राग्दिशीय प्रकरण समाप्त।

# अथ प्रागिवीयप्रकरणम्

## १९७४ दिक्छब्देभ्यः सप्तमीपञ्चमीप्रथमाभ्यो दिग्देशकालेष्वस्तातिः ५।३।२७।

सप्तम्याद्यन्तेभ्यो दिशि रूढेभ्यो दिग्देशकालवृत्तिभ्यः स्वार्थेऽस्ताति प्रत्ययः स्यात्।

सप्तम्यन्त, पञ्चम्यन्त, प्रथमान्त दिशा अर्थ में रूढ दिक् वाचक, देश वाचक, काल वाचक जो शब्द उससे पर अस्ताति प्रत्यय होता हैं।

## १९७५ पूर्वाधरावराणामसि पुरधवश्चैषाम् ५।३।३९।

एभ्योऽस्तात्यर्थेऽसिप्रत्ययः स्यात् तद्योगे चैषां क्रमात्पुर्, अध्, अव्, इत्यादेशाः स्युः।

पूर्व, अधर, अवर से पर अस्ताति के अर्थ में असि प्रत्यय होता है, एवं पूर्व के स्थान में पुर्, अधर के स्थान में अध्, अवर के स्थान में अव्, आदेश होता है।

## १९७६ अस्ताति च ५।३।४०।

अस्तातौ परे पूर्वादीनां परादयः स्युः। पूर्वस्यां पूर्वस्याः पूर्वा वा दिक् पुरः। पुरस्तात्। अधः। अधस्तात्। अवः। अवस्तात्।

अस्ताति शब्द पर रहते पूर्वादि के स्थान में पुर् अध् अव् आदेश होता है। असि प्रत्यय एवं अस्ताति में दो रूप हुए।

## १९७७ विभाषाऽवरस्य ५।३।४१।

अवरस्यास्तातौ परेऽव् स्याद् वा। अवस्तात्। अवरस्तात्। एवं देशे काले च। दिशि रूढेभ्यः किम्, ऐन्द्रयां वसति। सप्तम्याद्यन्तेभ्यः किम्, पूर्वं ग्रामं गतः। दिगादिवृत्तिभ्यः किम्, पूर्वस्मिन् गुरौ वसति। अस्ताति चेति ज्ञापकाद् असिरस्तातिं न बाधते।

अस्ताति प्रत्यय पर रहते अवर शब्द के थान में विकल्प से अव् आदेश होता है। अवस्तात्। अवरस्तात्। इसी प्रकार देश, एवं कालविषय में भी होता है। दिशारूपी अर्थ में रूढ न होनेपर इन्द्रो देवता अस्या सा ऐन्द्री तस्यां वसति यहां वाक्य ही रहा। सप्तमी, पञ्चमी एवं प्रथमा तदन्त न होने से 'पूर्वं ग्रामं गतः' यहां वाक्य ही रहा। दिक् देश काल वाचक न होने से 'पूर्वस्मिन् गुरौ वसति' में न हुआ यह कार्य किन्तु वाक्य ही रहा। 'अस्ताति च' इस सूत्र से ज्ञापन होता है कि असि प्रत्यय अस्ताति को बाध नहीं करता है। अन्यथा अस्ताति परक पूर्वादि मिलेंगे ही नहीं पूर्वादि को आदेश विधान व्यर्थ हीं होता।

## १९७८ दक्षिणोत्तराभ्यामतसुच् ५।३।२८।

अस्तातेरपवादः। दक्षिणतः। उत्तरतः।

दक्षिण एवं उत्तर से अतसुच् प्रत्यय अस्ताति के विषय में होता है। यह अस्ताति का बाधक है।

## १९७९ विभाषा परावराभ्याम् ५।३।२९।

परतः। अवरतः। परस्तात्। अवरस्तात्।

अस्ताति के विषय में पर एवं अवर से पर अतसुच् विकल्प से होता है। पक्ष में अस्ताति।

## १९८० अञ्चेर्लुक् ५।३।३०।

अञ्चत्यन्ताद् दिक्शब्दाद् अस्तातेर्लुक स्यात्। लुक् तद्धितलुकि। प्राच्यां प्राच्याः प्राची वा दिक्। प्राक्। उदक्। एवं देशे काले च।

अञ्च् धातु है अन्त में जिसको ऐसे दिग-वाचक शब्द से उत्तर अस्ताति का लुक् होता है। ङीप् की निवृत्ति हुई। इसी प्रकार देश एवं काल में भी रूप प्राक् उदक हुए।

## १९८१ उपर्युपरिष्टात् ५।३।३१।

अस्तातेर्विषये ऊर्ध्वशब्दस्योपादेशः स्याद् रिल्रिष्टातिलौ च प्रत्ययौ। उपरि—उपरिष्टाद्वा वसति आगतो रमणीयं वा।

अस्ताति के विषय में ऊर्ध्व के स्थान में उप आदेश होता है एवं उससे पर रिल् एवं रिष्टातिल् प्रत्यय होता है। वास-क्रिया-कर्ता उपरिभाग में स्थित है। या उपरिभाग से आया है। या उपरिभाग रमणीय है।

## १९८२ पश्चात् ५।३।३२।

अपरस्य पश्चभावः, आतिश्च प्रत्ययोऽस्तातेर्विषये।

अस्ताति प्रत्यय के विषय में अपर को पश्च आदेश होता है, एवं उसके उत्तर आतिप्रत्यय होता है।

## १९८३ उत्तराधरदक्षिणादातिः ५।३।३४।

उत्तरात्। अधरात्। दक्षिणात्।

अस्ताति के विषय में उत्तर, अधर, दक्षिण से आति प्रत्यय होता है।

## १९८४ एनबन्यतरस्यामदूरेऽपञ्चम्याः ५।३।३५।

उत्तरादिभ्य एनब् वा स्यादवध्यवधिमतोः सामीप्ये पञ्चम्यन्तं विना। उत्तरेण। अधरेण। दक्षिणेन। पक्षे यथास्वं प्रत्ययाः। इह केचिद् उत्तरादीन् अनुवर्त्य दिक्शब्दमात्राद् एनपमाहुः। पूर्वेण ग्रामम्। अपरेण ग्रामम्।

अवधि एवं अवधिभूत पदार्थ के सामीप्य में उत्तर, अधर, दक्षिण से पर विकल्प से एनप् प्रत्यय होता है, किन्तु पञ्चम्यन्त के उत्तर में एनप् नहीं होता है। पक्ष में—यथाप्राप्त प्रत्यय होते हैं। कोई आचार्य यहां उत्तरादि की अनुवृत्ति नहीं करते हैं उनके मत में दिग्वाचक सभी से एनप् प्रत्यय होता है। पूर्वेण अपरेण ग्रामम्।

## १९८५ दक्षिणादाच् ५।३।३६।

